इस जातकग्रन्थमें श्रीगणेश पण्डितने श्रेष्ठ सैंतीस श्लोकोंकरके भावाध्याय रचा ॥ ३८ ॥

इति जातकालंकारस्य सान्वयभाषाटीकायां भावाध्यायो द्वितीयः ॥ २ ॥



---

ग्रहाधीना योगाः सदसदभिधाना जनिमतां
ततो योगाधीनं फलमिति पुराणैः समुदितम् ॥
अतो वक्ष्ये योगान्सकलगणकानंदजनकान्
शुकास्यादुद्भूतं मतमिह विलोक्येह रुचिरम् ॥ १ ॥

अन्वयः—जनिमताम् सदसदभिधानाः योगाः ग्रहाधीनाः ततः फलम् योगाधीनम् इति पुराणैः समुदितम् । अतः इह शुकास्यात् उद्भूतम् रुचिरम् मतम् विलोक्य सकलगणकानन्दजनकान् योगान् वक्ष्ये ॥ १ ॥

अर्थ-प्राणियोंके शुभ और अशुभ योग ग्रहोंके अधीन हैं, तिसकारण फल योगाधीन है; ऐसा शुकपराशर आदि ऋषियोंने वर्णन करा है, इसकारण शुकदेवजीके मुखसे प्रगट हुए रमणीय मतका अवलोकन करके इस ग्रन्थके विषे सम्पूर्ण गणकोंके आनन्ददायक योगोंको कहूंगा ॥ १ ॥

ऋक्षेशः क्षीणवीर्यः सुतनवमगतो मानवो मन्युमान् वै राशीशे सांगनाथे रिपुनिधनगृहे प्रांत्यगे दुर्बलः स्यात् ॥ धर्मद्वेष्याष्टनाथाः खलखचरयुताः स्थानके क्वापि संस्थास्तैर्दृष्टाः स्यात्तदानीं परपुरुषरता सुंदरी तस्य पुंसः ॥ २ ॥

अन्वयः—ऋक्षेशः क्षीणवीर्य्यः—सन् सुतनवमगतः ( चेत् ) मानवः वै मन्युमान् स्यात् । साङ्गनाथे राशीशे रिपुनिधनगृहे प्रान्त्यगे दुर्बलः स्यात् । खलख-चरयुताः ( वा ) तैः दृष्टाः धर्म्मद्वेष्याष्टनाथाः क्वापि स्थानके संस्थाः ( चेत् ) तदानीं तस्य पुंसः सुन्दरी परपुरुषरता स्यात् ॥ २ ॥

अर्थ—जन्मराशिका स्वामी क्षीणबल होकर पञ्चम और नवम स्थानमें स्थित होय तौ मनुष्य निःसन्देह क्रोधी होय, और राशिका स्वामी लग्नके स्वामीकरके सहित षष्ठ, अष्टम और द्वादशस्थानम स्थित होय तौ पुरुष दुर्बल होता है; और पापग्रहोंकरके युक्त अथवा पापग्रहोंकरकी दृष्टिकरक युक्त नवमेश, षष्ठेश और अष्टमेश किसीभी स्थानमें स्थित हो तौ उस पुरुषकी स्त्री परपुरुषसे प्रीति करनेवाली होती है ॥ २ ॥

मातृस्थाने स्थितौ चेत्कुजविधुसहितौ षष्ठरंध्राधि-नाथौ स्यातां यस्य प्रसूतौ भवति खलु नरस्त्वन्य-जातस्तदानीम् ॥ क्वापि स्थाने स्थितौ स्तः कलु-षखगयुता भाग्यरंध्राधिनाथौ चेदेवं राहुणा वा तदनु च शिखिना संयुतावन्यजातः ॥ ३ ॥

अन्वयः—यस्य प्रसूतौ षष्ठरंध्राधिनाथौ कुजविधु-सहितौ चेत मातृस्थाने स्थितौ स्याताम्, तदानीम् तु नरः अन्यजातः भवति । भाग्यरंध्राधिनाथौ कलुष-खगयुतौ एवम् राहुणा वा तदनु शिखिना च संयुतौ स्तः चेत् ( तदा ) अन्यजातः ( स्यात् ) ॥ ३ ॥

अर्थ—जिसके जन्मकालमें षष्ठेश और अष्टमेश मंगल तथा चन्द्रमाकरके सहित यदि चतुर्थस्थानमें स्थित हों तौ वह

पुरुष पितासे अन्य पुरुषके वीर्यसे उत्पन्न होता है; और नमवेश—तथा अष्टमेश क्रूरग्रहकरके युक्त, अथवा राहुकरके युक्त या केतुकरके युक्त किसी स्थानमें स्थित हों तौभि पुरुष पितासे अन्य पुरुषके वीर्यसे उत्पन्न होता है ॥ ३ ॥

युक्तो मंदेन शूद्रादश भवति विदा वैश्यतो भास्करेण क्षत्राज्जातः सितेन त्रिदशपगुरुणा भूमिदेवात्प्रसूतः ॥ दैत्येशेज्यौ सपापौ मदनरिपुधनस्थानगौ चेत्परस्त्रीगामी व्योमारिपौ स्तो गगनभवनगौ तत्पिताऽन्यारतः स्यात ॥ ४ ॥

अन्वयः—मन्देन युक्तौ ( चेत् ) शूद्रात् अथ विदा ( चेत् ), वैश्यतः भास्करेण, क्षत्रात् जातः सितेन, त्रिदशपगुरुणा भूमिदेवात् प्रसूनः भवति । दैत्येशेज्यौ सपापौ मदनरिपुधनस्थानगौ चेत् ( तदा पुरुषः ) परस्त्रीगामी ( स्यात ) ! व्यौमारिपौ गगनभवनगौ स्तः ( चेत तदा ) तत्पिता अन्यारतः स्यात् ॥ ४ ॥

अर्थ—और नवमेश तथा अष्टमेश भौमकरके युक्त हों तौ वह अन्यजात पुरुष शूद्रसे और सूर्य्यकरके युक्त हों तौ क्षत्रियसे तथा शुक्र या बृहस्पतिकरके युक्त हों तौ वह अन्यजात पुरुष ब्राह्मणसे उत्पन्न होता है; शुक्र और बृहस्पति पापग्रहकरके सहित सप्तम, अष्टम और धनस्थानमें गए हों तौ पुरुष परस्त्रीगामी होता है; और दशम तथा षष्ठस्थानके स्वामी दोनों दशमस्थानमें स्थित हों तौ उस पुरुषका पिता परस्त्रीगामी हों ॥ ४ ॥

मुर्तीशः पापयुक्तो धनसदनगतश्चेत्तदासज्जनस्त्रीसंयुक्तस्तत्पिता स्याद्दलविहगयुताः कामशत्रुस्व-

नाथाः ॥ कोशस्थास्तद्वदेवं फलमिति विविधं भ्रातृपत्न्योश्च पित्रोः स्थानेशाः क्वापि भावे तनुपतिसहिताश्चेत्पुमानन्यजातः ॥ ५ ॥

अन्वयः—पापयुक्तः मूर्तीशः धनसदनगतः चेत् तदा तत्पिता असज्जनस्त्रीसंयुक्तः स्यात् । कामशत्रुस्वनाथाः बलविहगयुताः कोशस्थाः तद्वत् एवम् विविधम् फलम् ( ज्ञेयम् ) इति भ्रातृपत्न्योः पित्रोः च स्थानेशाः तनुपतिसहिताः क्वापि भावे चेत् ( तदा ) पुमान् अन्यजातः ( स्यात् ) ॥ ५ ॥

अर्थ—पापग्रहयुक्त लग्नका स्वामी द्वितीयस्थानमें स्थित होय तौ, उसका पिता व्यभिचारणी स्त्रीकरके संयुक्त होता है; और सप्तमेश, षष्ठेश तथा द्वितीयेश क्रूरग्रहकरके युक्त द्वितीयस्थानमें स्थित हों तौभी पूर्ववत् फल तथा औरभी भक्ष्याभक्ष्य युक्तत्व आदि अनेक प्रकारका फल जानै; और तृतीय, सप्तम, चतुर्थ तथा दशमस्थानके स्वामी लग्नेशकरके सहित किसीभी स्थानमें स्थित हों तौ वह पुरुष पितासे अन्य पुरुषके वीर्यसे उत्पन्न होय ॥ ५ ॥

लग्नाधीशेंदुपुत्रौ क्षितितनयनिशानायकौ क्वापि संस्थौ युक्तौ स्वर्भानुना वा भवति हि मनुजः केतुना श्वेतकुष्ठी ॥ आदित्यो भौमयुक्तस्तदनु शनियुतो रक्तकृष्णाख्यकुष्ठी सार्को लग्नाधिनाथो व्ययरिपुनिधनस्थानगस्तापगंडः ॥ ६ ॥

अन्वयः—लग्नाधीशेन्दुपुत्रौ क्षितितनयनिशानायकौ स्वर्भानुना वा केतुना युक्तौ क्वापि संस्थौ ( चेत् तदा ) हि मनुजः श्वेतकुष्ठी भवति । आदित्यः भौमयुक्तः तदनु

शनियुतः ( चेत् तदा ) रक्तकृष्णाख्यकुष्ठी, लग्नाधिनाथः सार्कः व्ययरिपुनिधनस्थानगः ( चेत् तदा ) तापगण्डः ( स्यात् ) ॥ ६ ॥

अर्थ—लग्नका स्वामी बुध, मंगल और चन्द्रमा राहुकरके अथवा केतुकरके युक्त किसीभी भावमें स्थित हों तौ मनुष्य श्वेतकुष्ठवाला हो, और सूर्य मंगलकरके युक्त अथवा शनैश्चरकरके युक्त होय तो कृष्णवर्णनामक कुष्ठरोगवाला होता है; लग्नका स्वामी सूर्यकरके युक्त द्वादश, षष्ठ तथा अष्टमस्थानमें स्थित होय तौ पुरुष गण्डरोगी ( कण्ठमालारोगवाला ) होता है ॥ ६ ॥

ज्ञेयश्चेंद्रेण गंडो जलज इह युतो ग्रंथिशस्त्रव्रणः स्याद्भूमीपुत्रेण पित्तं हिमकरतनयेनाथ जीवेन रोगः ॥ आमोद्भूतस्ततश्चेद्भृगुतनययुतो नुः क्षयाख्यो गदः स्याच्चौरोद्भूतोंत्यजाद्वा यमशिखितमसामेकयुक् तन्वधीशः ॥ ७ ॥

अन्वयः—चन्द्रेण युतः (लग्नाधिनाथः त्रिकस्थः चेत् तदा ) जलजः गण्डः ज्ञेयः । भूमीपुत्रेण ( युतः लग्नेशः त्रिकस्थः चेत् तदा ) ग्रन्थिशस्त्रव्रणः स्यात् । हिमकरतनयेन ( युतः लग्नेशः त्रिकस्थः चेत् तदा ) पित्तम् ( स्यात् ) । अथ जीवेन आमोद्भूतः रोगः ( स्यात् ) । भृगुतनययुतः चेत् नुः क्षयाख्यः गदः स्यात् । यमशिखितमसाम् एकयुक् तन्वधीशः ( त्रिकस्थः चेत् तदा) चौरोद्भूतः वा अन्त्यजात ( गदः स्यात् ) ॥ ७ ॥

अर्थ—चन्द्रमाकरके युक्त लग्नेश त्रिक ( १२–८–६ ) स्थानमें होय तौ जलसे उत्पन्न हुआ रोग है, और यदि

मंगलयुक्त लग्नपति १२–८–६ स्थानमें होय तौ गांठ जिसमें मवाद होय ऐसा शस्त्रका घाव होय; और बुधकरके युक्त लग्नका स्वामी १२–८–६ स्थानमें होय तौ पित्तका रोग होता है; और बृहस्पतिकरके युक्त लग्नेश १२–८–६ स्थानमें होय तौ आपके कोपसे उत्पन्न हुआ रोग होता है; और शुक्रसहित लग्नेश १२–८–६ होय तौ मनुष्यको क्षय रोग होता है; और शनि, केतु व राहु इनमेंसे किसीकरके युक्त लग्नेश १२–८–६ स्थानमें होय तौ मनुष्यको चोरसे अथवा चाण्डाल जातिके निमित्तसे रोग होय ॥ ७ ॥

चंद्रो मेषे वृषे वा कुजशनिसहितः श्वेतकुष्ठी सरोगो दैत्येज्यारेंदुमंदास्तिमिभवनगताः कर्कटालिस्थिता वा ॥ अंग सौख्येन हीनः परमकलुषकृद्रक्तकुष्ठीनरः स्याद्वागीशो भार्गवो वा यदि रिपुगृहपो मूर्तिगः क्रूरखेटैः ॥ ८ ॥ दृष्टश्चेद्वक्त्रशोफीत्वथ खलसहिता मीनकर्कालिभावा लूताकारश्चिरं स्यात्परमगदकरः कुष्ठ एवं नराणाम् ॥ रिःफस्थानस्थितश्चेद्विबुधपतिगुरुर्यक्ष्मरोगी नितांतं भूमीमार्तंडपुत्रौ व्ययभवनगतौ शत्रुगौ वा व्रणी स्यात् ॥ ९ ॥

अन्वयः–कुजशनिसहितः चंद्रः मेषे वा वृषे ( चेत् तदा ) श्वेतकुष्ठी स्यात् । दैत्येज्यारेन्दुमन्दाः तिमिभवनगताः वा कर्कटालिस्थिताः ( चेत् तदा ) नरः सरोगः अङ्गे सौख्येन हीनः परमकलुषकृत् रक्तकुष्ठी स्यात् । यदि वागीशः वा भार्गवः रिपुगृहपः मूर्तिग

क्रूरखेटैः दृष्टः चेत् ( तदा ) शोकी ( स्यात् ) । अथ तु मीनकर्कालिभावाः खलसहिताः ( चेत् तदा ) नराणाम् लूताकारः एवम् परमगदकरः कुष्ठः चिरम् स्यात् । विबुधपतिगुरुः रिःफस्थानस्थितः चेत् ( तदा ) नितान्तम् गुह्यरोगी ( स्यात् ) । भूमीमार्त्तण्डपुत्रौ व्ययभवनगतौ वा शत्रुगौ ( चेत् तदा ) व्रणी स्यात् ॥ ८ ॥ ९ ॥



अर्थ—मंगल और शनिकरके युक्त चंद्रमा मेषराशिमें अथवा वृषराशिमें होय तौ पुरुष श्वेतकुष्ठी होता है; और शुक्र, मंगल चन्द्रमा तथा शनि ये मीन अथवा कर्क या वृश्चिकराशिके विषे स्थित हों तौ पुरुष रोगी और शरीरके सुख करके रहित महापापोंका करनेवाला तथा रक्तवर्णके कुष्ठवाला होता है, और बृहस्पति अथवा शुक्र षष्ठेश होकर लग्नमें स्थित हो क्रूरग्रहोंकी दृष्टि होय तौ वह पुरुष अण्डवृद्धिरोगवाला होता है, और यदि मीन कर्क तथा वृश्चिकराशिके भाव क्रूरग्रहोंकरके सहित हों तौ पुरुष मकरीके समान और परम क्लेश देनेवाला कुष्ठ चिरकालपर्यन्त होता है; और बृहस्पति द्वादशस्थानमें स्थित होय तौ पुरुष अत्यन्तही गुह्य रोगसे पीडित होय, और भौम तथा शनि द्वादश अथवा षष्ठस्थानमें हों तौ व्रणरोग होय ॥ ८ ॥ ९ ॥

मेषे मीने कुलीरे तदनु च मकरे वृश्चिके मंदचंद्रौ स्यातां क्रूरान्वितौ चेन्नवमभवनगो मानवः स्याच्च ष्ठंजः ॥ लग्नस्थं पश्यतींदुं दिनमणितनयं भूमिजो

द्यूनदृष्टौ बुद्ध्या हीनो नरः स्यादिनविधुविवरे भूमिजश्चेत्तथैव ॥ १० ॥

अन्वयः—क्रूरान्वितौ मन्दचन्द्रौ चेत् मेषे मीने कलीरे मकरे वृश्चिके तदनु च नवमभवनगौ स्याताम् (तदा) मानवः खंजः स्यात् । भूमिजः द्यूनदृष्टौ लग्नस्थम् इन्दुम् दिनमणितनयम् पश्यति (चेत् तदा) नरः बुद्ध्या हीनः स्यात् । भूमिजः इनविधुविवरे चेत् (तदा) तथा—एव (स्यात्) ॥ १० ॥

अर्थ—क्रूर ग्रह करके सहित चन्द्रमा अथवा शनैश्चर यदि मेष, मीन, कर्क, मकर तथा वृश्चिकके होकर नवमस्थानमें स्थित हों तौ पुरुष खंजा (चरणका रोगी, लूला) होय, और यदि मंगल सप्तम दृष्टिकरके लग्नके विषे स्थित चन्द्रमाको और शनैश्वरको देखै होय तौ मनुष्य बुद्धिकरके हीन होता है, और यदि मंगल सूर्य तथा चन्द्रमाके मध्यमें होय तौभी बुद्धिहीन होता है ॥ १० ॥

प्रालेयांशौ तनुस्थे गगनसदनगे साधिकारेऽर्कसूनौ दृष्टेऽस्मिन्कामदृष्ट्या हिमकिरणभुवा बुद्धियुङ् मानवः स्यात् ॥ पृथ्वीसूनुं मृगांकं तनुनिलयगतं पूर्णदृष्ट्यदुसूनुः पश्येच्चेद्बुद्धिहीनस्त्वथ शशितनुपौ भूभुवा पीडितौ वा ॥ ११ ॥

अन्वयः—प्रालेयांशौ तनुस्ते साधिकारे अर्कसूनौ गगनसदनगे, हिमकरहुवा कामदृष्ट्या दृष्टे अस्मिन् मानवः बुद्धियुक् स्यात् । तनुनिलयगतम् पृथ्वीसुनु

मृगांकं इन्दुसूनुः पूर्णदृष्ट्या पश्येत् चेत् ( तदा ) अथवा शशितनुपौ भूभुवा पीडितौ ( चेत् तदा ) बुद्धिहीनः ( स्यात् ॥ ११ ॥

अर्थ—चन्द्रमा लग्नके विषे स्थित होय, और अधिकारसहित ( ग्रह, होरा, द्रेष्काण आदि वर्गाधिपत्य सहित ) शनि दशम स्थानमें गया होय, और बुधकरके पूर्ण दृष्टिसे देखा गया होय, तो पुरुष बुद्धिमान होय, और लग्नस्थानमें गएहुए मंगल और चन्द्रमाको बुध पूर्णदृष्टिसे देखता होय, और चन्द्रमा तथा लग्नेश मंगलकी पूर्ण दृष्टि करके पीडित हो तौ पुरुष बुद्धिहीन होता है ॥ ११ ॥

लग्नस्थे रौहिणेये तदनु रविशनी क्रूरदृष्टौ रिपुस्थावेकर्क्षे चैकभागे भवति गतयतिर्दृष्टिहीनौ शुभानाम् ॥ तिग्मांशौ वैरिनाथे खलविहगयुते तुर्यगे सूर्यसूनौ हृद्रोगी वाक्पतौ वा भवति हृदि नरः कृष्णपित्ती सकंपः ॥ १२ ॥

अन्वयः—रौहिणेये लग्नस्थे तदनु क्रूरदृष्टौ शुभानाम् दृष्टिहीनौ रविशनी एकर्क्षे च रिपुस्थौ ( चेत् तदा ) गतमतिः भवति । खलविहगयुते वैरिनाथे तिग्मांशौ तुर्य्यगे हृद्रोगी ( स्यात् ) । सूर्य्यसूनौ वाक्पतौ वा ( तादृशे सति ) नरः हृदि कृष्णपित्ती वा दुष्टैः पीडितः सन् सकम्पः भवति ॥ १२ ॥

अर्थ—बुध लग्नमें स्थित होय और क्रूरग्रहोंकरके देखे हुए शुभग्रहोंकी दृष्टिकरके शून्य सूर्य्य और शनि एके राशिके विषे अथवा चक्रके पूर्वार्द्ध वा परार्द्धके विषे षष्ठिस्थित हों तौ पुरुष

नष्ट हो गई है बुद्धि जिसकी ऐसा होता है; क्रूर ग्रहकरके युक्त सूर्य्य षष्ठेश होकर चतुर्थस्थानमें स्थित होय हृदयका रोगी होता है; और क्रूरग्रहकरके युक्त शनि अथवा बृहस्पति षष्ठेश होकर चतुर्थ स्थानमें स्थित होय तौ पुरुष हृदयमें कृष्णपित्तके रोगवाला, अथवा दुष्टोंके पीडित करनेसे हृदयमें कम्पायमान होता है ॥ १२ ॥

दुष्टैर्वा पीडितः सन्नथ कुजरविजौ वाक्पतिर्बंधुसंस्था हृद्रोगः स्यान्नराणां व्रण इह नियतं क्लेशकारी शरीरे ॥ पातालस्थो महीजस्तनयनिलयगाः सूर्यवित्सैंहिकेयो रंध्रस्थो भानुपुत्रो यदि जनुषि तदा स्यान्नरो दुःखभागी ॥ १३ ॥

अन्वयः—अथ कुजरविजौ वाक्पतिः बन्धुसंस्थाः ( चेत् तदा ) इह हृद्रोगः स्यात् । ( अत एव नराणाम् शरीरे नियतम् क्लेशकारी व्रणः ( स्यात् ) । यदि जनुषि महीजः पातालस्थः सूर्यवित्सैंहिकेयाः तनयानिलयगाः भानुपुत्रः रन्ध्रस्थः ( चेत् ) तदा नरः दुःखभागी स्यात् ॥ १३ ॥

अथ—यदि मंगल, शनि और बृहस्पति ये ग्रह चतुर्थ स्थानमें स्थित हों तौ इस योगमें हृदयमें रोग होनेका कारण मनुष्योंके शरीरमें अवश्यही क्लेशदायक व्रण होता है; और यदि जन्मकालमें मंगल चतुर्थ स्थानमें होय और सूर्य, बुध, राहु पञ्चमस्थानमें तथा शनैश्चर अष्टम स्थानमें होय तौ मनुष्य दुःखभागी होता है ॥ १३ ॥

लग्ने पंचमभिजर्क्षे यदि धरणिसुतः संस्थितः क्रात स्याच्छायासुतः भस्थो यदि निशि जननं तद्वदत्रा

वाच्यम् ॥ मूर्तौ भूमीतनूजे स्वजनकलहकृद्द्यूनके स्वाधिकाराद्धीने भौमे वपुष्मान्परमयुधि रस्तितीक्ष्णभावश्च नूनम् ॥ १४ ॥

अन्वयः—धराणिसुतः निजर्क्षे संस्थितः यदि लग्नम् पश्येत् ( तदा पुरुषः ) कातरः स्यात्। यदि छायासूनुः नभस्थः निशि जननम्, ( तदा ) जत्रअपि तद्वत् वाच्यम्। भूमीतनूजे मूर्तौ ( सति ) स्वजनकलहकृत् ( स्यात् )। स्वाधिकारात् हीने द्यूनगे भौमे नूनम् वपुष्मान् परमयुधि रतः तीक्षणभावः च ( स्यात् ) ॥१४॥

अर्थ—भौम अपनी राशिके विषे स्थित होकर यदि लग्नको देखता होय तौ पुरुष डरपोक होता है; यदि शनैश्वर दशमस्थ होय और रात्रिके समय जन्म हुआ होय तौभी पुरुष डरपोक होता है; और भौम लग्नमें स्थित होय तौ पुरुष अपने मनुष्योंसे कलह करनेवाला होता है, और भौम अपने अधिकार ( गृह होरा-द्रेष्काण आदि ) से हीन सप्तमस्थ भौम होय तौ निश्चयकरके पुरुष मजबूत शरीरवाला, घोर युद्धमें प्रीति करनेवाला और तीक्ष्णस्वभाववाला होता है ॥ १४ ॥

पश्येतां कामदृष्ट्या धरणिविधुसुतौ चेन्मिथः स्यात्तदानीमुच्चाकारोऽथ चंद्रं शनिरविमहिजाश्चेत्प्रपश्यंति शीतः ॥ क्षीणे प्रालेयनाभौ धरणिजसहिते पापभूमिः खरः स्यान्मूर्तिस्थो द्यूनदृष्ट्या हिमकरतनयौ वासवेज्यं प्रपश्येत ॥ १५ ॥

अन्वयः—धरणिविधुसुतौ कामदृष्ट्या चेत् मिथः

पश्येताम्, तदानीम् उच्चाकारः ( पुरुषः ) स्यात् । अथ चन्द्रम् चेत् शनिरविमहिजाः प्रपश्यन्ति, ( तदा ) शीतः ( स्यात् ) धरणिजसहिते प्रालेयनाम्नौ क्षीणे पापभूमिः खरः ( स्यात् ) । मूर्तिस्थः हिमकरतनयः द्यूनदृष्ट्या ( चेत् ) वासवेज्यम् प्रपश्येत् (तदानीम्) हास्यासक्तः स्यात् ॥ १५ ॥

अर्थ—भौम और बुध समदृष्टिसे यदि परस्पर देखते हों तौ पुरुष ऊँचे शरीरवाला होता है, और चन्द्रमाको शनि सूर्य और भौम देखते हों तौ शीतलस्वभाव मूर्ख होता है, भौमकरके युक्त चन्द्रमा क्षीण होय तौ पुरुष पाप करनेवाला और तीक्ष्णस्वभाव होता है, और लग्नमें स्थित बुध सप्तमदृष्टिसे बृहस्पतिको देखता होय तौ पुरुष हास्य करनेवाला होय ॥ १५॥

हास्यासक्तः सभौमे हिमकरतनये स्याच्छुभर्क्षे कुजज्ञौ मंदर्क्षे वाऽर्कदृष्टौ नरपतिविदुषां रंजने कोविदः स्यात् ॥ पश्येत्काव्यं सितांशुर्व्ययविलयरिपुस्थानगो विस्मयालुः क्षिप्रं वाक्स्फूर्तिमान् स्यात्कुजबुधशशिनो वीर्यवत्खेटदृष्टाः ॥ १६ ॥

अन्वयः--सभौमे हिमकरतनये शुभर्क्षे ( सति ) वा अर्कदृष्टौ कुजज्ञौ मन्दर्क्षे ( चेत्, तदा ) नरः नरपतिविदुषाम् रंजने कोविदः स्यात् । व्ययविलयरिपुस्थानगः सितांशुः काव्यम् पश्येत्, ( चेत् तदा ) पुरुषः विस्मयालुः स्यात् । कुजबुधशशिनः वीर्यवत्खेटदृष्टाः ( चेत् तदा ) क्षिप्रम् वाक्स्फूर्तिमान् स्यात् ॥ १६ ॥

अर्थ—भौमकरके सहित बुध शुभ ग्रहकी राशिके विषे होय, वा सूर्यकरके देखेहुए भौम और बुध, मन्द ( शनि ) की राशिके विषे हों तौ पुरुष राजा और विद्वानोंके प्रसन्न करनेमें प्रवीण होता है. द्वादश, अष्टम और षष्ठ स्थानमें स्थित चन्द्रमा शुक्रको देखता होय तौ पुरुष आश्चर्यके स्वभाववाला होता है; और भौम, बुध तथा चन्द्रमा बलवान् ग्रहोंकरके देखेगये हों तौ शीघ्रही वार्ताकी स्फूर्तिवाला होता है ॥ १६ ॥

शुक्रज्ञौ द्यूनयातौ गगनविलयगौ मानवः पुंश्चलः स्यात् कामाज्ञामंदिरस्थौ कविधरणिसुतौ तद्वदाज्ञांबुयातौ ॥ काव्यारौ तद्वदिंदोर्नभसि रविसुतादास्फुजिन्नीरयायी तद्वत् कामास्पदस्था बुधसितशनयः स्वर्क्षगे भार्गवे हि ॥ १७ ॥

अन्वयः—शुक्रज्ञौ द्यूनयातौ गगनविलयगौ ( चेत् तदा ) मानवः पुंश्चलः स्यात् कविधरणिसुतौ कामाज्ञामन्दिरस्थौ ( चेत् तदा ) तद्वत् ( स्यात् ) । काव्यारौ आज्ञाम्बुयातौ (चेत् तदा) तद्वत् ( स्यात् ) आस्फुजित् इन्दोः नभसि रविसुतात् नीरयायी ( चेत् तदा ) तद्वत् ( स्यात् ) बुधसितशनयः कामास्पदस्थाः भार्गवे स्वर्क्षगे ( सति ) हि ( तद्वत् ) स्यात् ॥ १७ ॥

अर्थ— शुक्र और बुध सप्तम, अष्टम, और दशमस्थानमें स्थित हों तौ पुरुष व्यभिचार करनेवाला हो और शुक्र तथा मंगल सप्तम, चतुर्थ और दशस्थानमें स्थित हों तोभी मनुष्य व्यभिचारी होता है, शुक्र चन्द्रमासे दशमस्थानमें होय और शनिसे चतुर्थस्थानमें हो तौभी व्यभि-

चारी होता है, और बुध, शुक्र, शनि दशमस्थानमें हों तथा शुक्र निजराशिका होय तबभी मनुष्य व्यभिचारी होता है ॥ १७ ॥

प्रालेयांशात्सिताद्वा दिनमणितनयस्तत्पुरोभागवर्ती मूर्तौ चेच्चंद्रशुक्रौ यदि तरणिसुतं पश्यतश्चाऽयशाः स्यात् ॥ शेफच्छेदो नराणामथ तपनसुते भूमिकेंद्रेऽर्कयुक्ते दृष्टे काव्योडुपाभ्यां यदि दिवसपतेश्चोपरागोऽत्र तद्वत् ॥ १८ ॥

अन्वयः-प्रालेयांशात् वा सितात् तत्पुरोभागवर्ती दिनमणितनयः ( तथा ) मूर्तौ चन्द्रशुक्रौ च यदि तरणिसुतम् पश्यतः चेत्, ( तदा पुरुषः ) आयशाः स्यात् । अथ यदि अर्कयुक्ते तपनसुते भूमिकेन्द्रे काव्योडुपाभ्याम् दृष्टे ( सति ) अत्र दिवसपतेः उपरागः नराणाम् शेफच्छेदः तद्वत ( स्यात् ) ॥ १८ ॥

अर्थ—चन्द्रमा अथवा शुक्रसे शनि आग्रभागमें वर्तमान होय, तथा लग्नमें स्थित चन्द्रमा और शुक्र यादि शनिको देखते हों तौ मनुष्यकी अपकीर्ति होती है; और यदि सूर्यसहित शनि लग्नमें स्थित होय और शुक्र तथा चन्द्रमा उसे देखते हों तौ अथवा सूर्यका ग्रहण हो तौ लिङ्गच्छेद होय और अकीर्ति मिलै ॥ १८ ॥

याते वक्रग्रहर्क्षं जनुषि भृगुसुते मानवस्तोषदायी सीमतिन्या रतेः स्यान्न खलु मदनगो भार्गवं लग्ननाथः ॥ पश्येत्स्वीयालवस्थो यदि रहसि तदा कामिनीतोषदाता न स्यादेवं हिमांशुर्दिनकरसुतयुग् भौमतः खे सुखे वा ॥ १९ ॥

अन्वयः—जनुषि भृगुसुते वक्रग्रहर्क्षम् याते मानवः सीमन्तिन्याः रतेः तोषदायी न स्यात् । खलु स्वीयालयस्थः लग्ननाथः मदनगः यदि भार्गवम् दृश्येत, एवम् दिनकरसुतयुक् चन्द्रः भौमतः खे वा सुखे ( चेत् ) तदा रहसि कामिनीतोषदाता न स्यात् ॥ १९ ॥

अर्थ—जन्मकालमें शुक्र यदि वक्रग्रहकी राशिमें चलायगा होय तौ पुरुष स्त्रीको मैथुनसे सन्तुष्ट करनेवाला नहीं होता है; और यदि निजस्थानमें स्थित लग्नेश सप्तमस्थ शुक्रको पूर्ण दृष्टिसे देखता होय और शनियुक्त चन्द्र भौमसे दशम वा चतुर्थराशिका हो तौभी रतिमें कामिनीको सन्तुष्ट करनेवाला न हो ॥ १९ ॥

क्षोणीपुत्रेण युक्तः प्रथमसुरगुरुर्लग्नतः षष्ठपोऽयं कामाधिक्यं नराणां जनयति नियतं पापदृष्टो विशेषात् ॥ काव्ये स्वीयालयस्थे तदनु मिथुनगे कामवान् मानवः स्यान्मूर्तौ सप्ताश्वसूनौ धनुषि च वृषभे चेत्पुमानल्पकामः ॥ २० ॥

अन्वयः—क्षोणीपुत्रेण युक्तः प्रथमसुरगुरुः लग्नतः षष्ठपः ( चेत् , तदा ) अयम् नियतम् कामाधिक्यम् जनयति । पापदृष्टः विशेषात् ( कामाधिक्यं जनयति ) । तदनु, काव्ये स्वीयालयस्थे मिथुनगे मानवः कामवान् स्यात् । सप्ताश्वसूनौ मूर्तौ धनुषि वृषभे च पुमान् अल्पकामः ( स्यात् ) ॥ २० ॥

अर्थ—भौमकरके युक्त शुक्र लग्नसे षष्ठस्थानका स्वामी होय तौ पुरुष अवश्यही अधिक कामी होता है; और पाप-

ग्रहकी दृष्टिभी होय तौ विशेषकरके कामी होता है और शुक्र अपनी राशिपर स्थित होय या मिथुनराशिमें होय तौ पुरुष साधारण कामी होता है, और शनि लग्नमें या धनुराशिमे अथवा वृषमें होय तौ पुरुष थोडा कामी होता है ॥ २० ॥

मंद नक्रेऽल्पभाषी त्वथ रिपुगृहपे वा सुधांशाव- दृश्ये चेदर्द्धे संस्थितेंको भवति जनिमतां नेत्रयोः क्रूरयुक्ते ॥ पश्येत्क्षीणं न चंद्रं यदि भृगुतनयः सूर्यजः पश्यतींदुं स्वर्क्षे चंद्रे नभस्थैर्यदि मदनग- तैर्वीक्ष्यते पापखेटैः ॥ २१ ॥

अन्वयः—मन्दे नक्रे ( सति ) अल्पभाषी भवति । अथ तु रिपुगृहपे वा सुधांशौ क्रूरयुक्ते अदृश्ये अर्द्धे संस्थिते चेत्, जनिमताम् नेत्रयोः अङ्कः भवति । यदि भृगुतनयः क्षीणम् चन्द्रम् न पश्येत् । यदि सूर्यजः इन्दुम् पश्यति । ( तथा ) स्वर्क्षे चन्द्रे नभः- स्थैः मदनगतैः पापखेटैः वीक्ष्यते च नूनम् अल्पनेत्रः स्यात् ॥ २१ ॥

अर्थ—शनि मकरराशिके विषे स्थित होय तौ मनुष्य थोडा बोलनेवाला होता है; और शत्रुस्थान-( षष्ठ ) का स्वामी या चन्द्रमा क्रूरग्रहकरके सहित सप्तमभावके भोग्यां- शोंको लेकर अष्टम आदि भाव क्रमसे लग्नके भुक्तां- शपर्यन्त अर्थात् सप्तमभावसे द्वादशभावपर्यन्त कहींभी स्थित हों तौ मनुष्योंके नेत्रोंमें चिन्ह ( कुड़ा- पना आदि ) होता है; यदि शुक्र क्षीण चन्द्र- माको न देखता होय, और यदि शनि चन्द्रमाको देखता होय, तथा अपनी राशिपर स्थित चन्द्रमाको

दशम और नवम स्थानमें स्थित क्रूरग्रह देखते हों तौ निश्चयकरके पुरुष छोटे २ नेत्रवाला होता है ॥ २१ ॥

स्यान्नूं चाल्पनेत्रस्तदनु तनुगतं भूमिजं वा क्षयेशं पश्येद्वाचस्पतिश्चेदसुरकुलगुरुः काणदृक् मानवः स्यात् ॥ विच्छाया तिग्मभानोः क्षितिभुवि च पुरोभागगे दृङ्नराणां सौम्ये चिह्नं दृशि स्यादथ वपुषि लये भार्गवे क्रूरदृष्टे ॥ २२ ॥

अन्वयः—तदनु वाचस्पतिः वा असुरकुलगुरुः तनुगतम् भूमिजम् (वा) क्षयेशम् पश्येत् चेत्, तदा मानवः काणदृक् स्यात् । तिग्मभानोः पुरोभागगे क्षितिभुवि नराणाम् दृक् विच्छाया ( स्यात् ) । सौम्ये दृशि चिह्नम् स्यात् । अथ वपुषि लये ( च ) भार्गवे क्रूरदृष्टे अश्रुपातात् नेत्रयोः पीडा ( स्यात् ) ॥ २२ ॥

अर्थ—बृहस्पति या शुक्र लग्नमें स्थित भौमको अथवा चन्द्रमाको देखता होय तौ मनुष्य काणी आँखवाला होता है; सूर्यके अग्रभागमें भौम होय तौ पुरुषोंके नेत्र कान्तिरहित होते हैं, और यदि बुध सूर्यके अग्रभागमें होय तौ नेत्रमें चिन्ह होता है, और लग्नस्थ वा अष्टमस्थ शुक्रको क्रूरग्रह देखते हों तौ अश्रुपात करनेसे नेत्रोंमें पीड़ा होती है ॥ २२ ॥

नेत्रे पीडाश्रुपातात्तदनु शशिकुजावेकभावे यदाऽक्ष्णोश्चिह्नं किंचित्तदानीं ग्रहबलवशतो दृश्यमेवं सुधीभिः ॥ मार्तंडे रिःफयाते तदनु नवमगे पुत्रगे वा खलाढ्ये दृष्टे वा स्यान्मनस्वी सुविकलनयनः सूर्यजे व्याधियुक्तः ॥ २३ ॥

अन्वयः—तदनु यदा शशिकुजौ एकभावे (स्याताम्) तदानीम् अक्ष्णौः किञ्चित् चिह्नम् (स्यात्)। सुधीभिः ग्रहबलवशतः एवम् दृश्यम् । तदनु खलाढ्ये वा दृष्टे मार्त्तण्डे रिःफयाते नवमगे वा पुत्रगे मनस्वी सुविकलनयनः स्यात् । सूर्यजे ( तादृशे सति ) व्याधियुक्तः ( स्यात् )॥ २३ ॥

अर्थ—और यदि चन्द्रमा तथा भौम एकभावमें अर्थात् एक नवांशकमें स्थित होंय तौ नेत्रोंमें किंचिन्मात्र चिन्ह होता है; इस प्रकार पण्डितोंको योगकारक ग्रहोंके बलसे देखना चाहिये और क्रूरग्रहोंकरके युक्त, अथवा ग्रहोंकी दृष्टिकरके युक्त सूर्य द्वादश या नवम अथवा पंचमस्थानमें होय तौ पुरुष सुन्दर नेत्रोंवाला होता है, और क्रूरग्रहोंकरके अथवा क्रूरग्रहोंकी दृष्टिकरके युक्त शनि द्वादश, नवम या पंचमस्थानमें स्थित होय तौ मनुष्य रोग युक्त होता है ॥ २३ ॥

चंद्रं पृष्ठोदयस्थं हिबुकगृहगतः सूर्यसूनुः प्रपश्ये-दित्थं लग्नाधिनाथे क्रियभवनगते मानवो वामनः स्यात ॥ कोशे पीयूषभानुर्जलचरगृहगः सौरिणा संयुतो वा मार्तंडे भूमिकेंद्रे यदि भवति तदा दद्रुमान्पूरुषः स्यात् ॥ २४ ॥

अन्वयः—हिबुकगृहगतः सूर्यसूनुः पृष्ठोदयस्थम् चन्द्रम् प्रपश्येत् ( चेत् तदा ) इत्थम् लग्नाधिनाथे क्रियभवनगते मानवः वामनः स्यात् । जलचरगृहगः पीयूषभानुः यदि कोशे वा सौरिणा संयुतः भवति तदा

( तथा ) मार्त्तण्डे भूमिकेन्द्रे पुरुषः दद्रुमान् स्यात् ॥ २४ ॥

अर्थ—चतुर्थस्थानमें स्थित शनि पृष्ठोदयराशिके विषे स्थित चन्द्रमाको देखता होय, तथा लग्नेश मेषराशिके विषे स्थित होय तो पुरुष वामन (ठिगना-बौना) होता है; और मीनराशिके विषे स्थित चन्द्रमा यदि द्वितीयस्थानमें होय अथवा शनिकरके सहित होय या सूर्य लग्नमें होय तब पुरुष दादोंके रोगवाला होता है ॥२४॥

दृष्टे क्रूरैर्न सौम्यैर्यदि रिपुगृहपे चोडुपे प्लीहवान्स्यादेवं कामांगनाथे तदनु रविसुतस्तुर्यगो नष्टदृष्टिः ॥ प्लीही स्याल्लग्ननाथो दिनकरतनये क्रूरनिष्पीडिते चेत्सौख्यायुङ्मानवः स्यात्तदनु सदनगे प्लीहवान् हर्षहीनः ॥ २५ ॥

अन्वयः—यदि रिपुगृहपे उडुपे सौम्यैः ( केवलम् ) क्रूरैः दृष्टे प्लीहवान् स्यात्। एवम् कामाङ्गनाथे (सौम्यैः) न केवलम् क्रूरैः दृष्टे प्लीहवान् स्यात्। तदनु रविसुतः तुर्यगः ( चेत, तदा ) नष्टदृष्टिः प्लीही स्यात्। क्रूरनिष्पीडिते दिनकरतनये लग्ननाथः चेत् ( तदा ) मानवः सौख्यायुक् स्यात्। तदनु सदनगे प्लीहवान् हर्षहीनः ( स्यात् ) ॥ २५ ॥

अर्थ—यदि षष्ठेश चन्द्रमाको सौम्यग्रह नहीं देखते हों केवल क्रूर ग्रहोंकीही दृष्टि होय तो पुरुष प्लीहा ( पलथ्या ) रोगवाला होताहै; ओर इसी प्रकार सप्तम तथा लग्नका स्वामी सौम्यग्रहोंसे न देखा गया हो केवल क्रूरग्रहोंकी दृष्टि होय तौ पुरुष प्लीहारोगवाला होता है; और शनि

चतुर्थस्थानमें होय तो पुरुष प्लीहा रोगवाला और नेत्रहीन होता है, और दृष्टिसे अथवा योगकरके विकल कियाहुआ अथवा त्यागाहुआ शनि हो या लग्नेश हो तौ पुरुष सुखहीन होता है; और शनि लग्नगत होय तौ पुरुष प्लीहारोगवाला और हर्षरहित ( उदास ) होता है ॥ २५ ॥

क्रूराः केंद्रालयस्था वपुषि च विकलः केंद्रगौ पुष्पवंतौ किंवा लग्ने प्रपश्येत्कविमिनतनयः श्रोणिभागेऽङ्गहीनः ॥ काव्यः पातालयायी सुरपतिगुरुणा क्कापि युक्तोऽर्कसूनुर्भौमो वा रौहिणेयो भवति हि विकलः श्रोणिभागे भुजेऽङ्घ्रौ ॥ २६ ॥

अन्वयः—क्रूराः केन्द्रालयस्थाः ( चेत्, तदा जातः ) वपुषि विकलः च ( स्यात् ) किंवा पुष्पवन्तौ केन्द्रगौ ( चेत् तदा अपि जातः विकलाङ्गः स्यात् ) । इनतनः लग्ने कविम् प्रपश्येत् ( चेत्, तदा ) श्रोणिभागे अङ्गहीनः ( स्यात् ) । सुरपतिगुरुणा युक्तः काव्यः पातालयायी अर्कसूनुः भौमः वा रौहिणेयः क्क अपि ( चेत् ) भवति हि ( तदा ) श्रोणिभागे भुजे अंघ्रौ विकलः ( स्यात् ) ॥ २६ ॥

अर्थ—यदि क्रूर ग्रह केन्द्रस्थानमें स्थित हों तौ जन्म लेनेवाला शरीरमें किसी अङ्गसे विकल होता है, अथवा सूर्य और चन्द्रमा केन्द्रमें स्थित हों तौभी पुरुष विकलाङ्ग होय; और शनि लग्नमें स्थित शुक्रको देखता होय तौ कमरके विषे अङ्गहीन होता है; और बृहस्पतिसहित शुक्र चतुर्थस्थानमें हो और शनि, भौम अथवा बुध किसीही

स्थानमें हों तो जन्म लेनेवाला कमरमें, भुजामें और चरणके विषे विकलाङ्ग होता है ॥ २६ ॥

**आयुः पुण्याधिनाथौ यदि खलखचरात्तुर्यगौ पापयुक्तौ जंघावैकल्यवान् स्यात् कुजशनिसहिते सैंहिकेये च सूर्ये ॥ ॥ द्वेष्यस्थे तद्वदेवं शनिरिपुगृहपौ रिःफयातौ खलैश्चेद्दृष्टौ तद्वत्तदानीं रविविधुविजावैरिरंध्रालयस्थाः ॥ २७ ॥ स्यादर्तिः पंचशाखे तदनु दशमगे सूर्यसुनौ सिताढ्ये क्लीबः स्यात्सूर्यसूनौ व्ययरिपुगृहगे शुक्रतः क्लीबरूपः ॥ पश्येत्सूर्यालयस्थो मदनभवनगं भूमिसूनं सुधांशुश्चार्कः काणश्च कर्के यदि शुभगृहपो मेषसिंहालिचक्रे॥२८॥**

अन्वयः—पापयुक्तौ आयुःपुण्याधिनाथौ यदि खलखचरात् तुर्यगौ ( चेत् तदा ) जंघावैकल्यवान् स्यात् । कुजशनिसहिते सैंहिकेये सूर्ये च द्वेष्यस्थे तद्वत् ( स्यात् )। एवम् खलैः दृष्टो शनिरिपुगृहपौ रिःफयातौ चेत् तद्वत् ( स्यात् ) । रविविधुरविजाः वैरिरन्ध्रालयस्थाः ( चेत् ) तदानीम्, पञ्चशाखे, अर्तिः स्यात् ॥२७॥ तदनु सिताढ्ये सूर्यसूनौ दशमगे क्लीबः स्यात् ।सूर्यसूनौ शुक्रतः व्ययरिपुगृहगे क्लीबरूपः स्यात् । सुर्यालयस्थः सुधांशुः कर्के ( स्थितः ), अर्कः च यदि मदनभवनगम् भूमिसूनुन्न पश्येत् (तदा) काण ( स्याम् ) । यदि शुभग्रहपः मेषसिंहालिचक्रे ( स्याम् ) ॥ २८ ॥

अर्थ—पापग्रहोंकरके युक्त अष्टम और नवम स्थानके स्वामी यदि क्रूरग्रहसे चतुर्थस्थानमें हों तौ जन्म लेनेवाला जंघासे विकल ( लूला ) होता है; और यदि मंगल और शनिकरके सहित राहु या सूर्य षष्ठ होय तौ पंगू हो; इसीप्रकार पापग्रहोंकरके देखेहुये शनि वा षष्ठेश द्वादशस्थानमें हो तोभी पंगु होय, और यदि सूर्य चन्द्र तथा शनि षष्ठ या अष्टमस्थानमें हों तो मनुष्यके हस्तमें पीड़ा होती है ॥ २७ ॥ और शुक्रयुक्त शनि दशमस्थानमें होय तौ जन्म लेनेवाला नपुंसक हो, और शनि शुक्रसे षष्ठ और द्वादश-स्थानमें हो तौ पुरुष रूपसे नपुंसक होता है; इन्द्रियसे नहीं. सिंह-राशिके विषे स्थित चन्द्रमा और कर्कराशिके विषे स्थित सूर्य यदि सप्तमस्थानमें स्थित भौमको देखता होय तो पुरुष काणा होय, परन्तु यदि नवमेश मेष, सिंह वा वृश्चिक या मकरका हो तौ ॥ २८ ॥

अन्योन्यं पश्यतश्चेत्तरणिहिमकरौ तत्तनुजौ मि- वा भूसुनुः पश्यतीनं समभवनगतं त्वंगचं.ौ यदौजे ॥ ओजेर्क्षे युग्मराशौ हिमकरशशिजौ भूसुतेनेक्षितौ चेत्पुंराशौ लग्नशुक्रौ तदनु हिमकरः क्लीबयोगाः षडेते ॥ २९ ॥

अन्वयः—तरणिहिमकरौ, ( ओजर्क्षे ) अन्योन्यम् पश्यतः चेत, वा तत्तनूजौ मिथः ( पश्यतः, तथा ) समभवनगतम् इनम् भूसूनुः पश्यति, यदा तु ओजे अङ्गचन्द्रौ (तथा) हिमकरशशिजौ ओजर्क्षे युग्मराशौ भूसुतेन ईक्षितौ चेत् (तथा) लग्नशुक्रौ तदनु हिमकरः पुंराशौ एते षट् क्लीबयोगाः ( संति ) ॥ २९ ॥

अर्थ—सूर्य और चन्द्रमा विषम और युग्मराशिके विषे स्थित होकर परस्पर देखते हों, तथा शनि और बुध विषम तथा समराशिके विषे स्थित होकर परस्पर देखते हों, तथा समराशिमें स्थित सूर्यको विषमराशिस्थ भौम देखता होय; तथा समराशिगत लग्न या चन्द्रमाको समराशिस्थ भौम देखता होय, तथा चन्द्रमा और बुध क्रमसे विषम राशिके विषे स्थित हों और भौम देखता होय, तथा लग्न, शुक्र, और चन्द्रमा पुरुषग्रहकी राशिके नवांशकमें हों तो ये छः ६ नपुंसकयोग हैं ॥ २९ ॥

आयुःस्थाने प्रयाते धरणिसुतयुते भार्गवे वातकोपात् काव्ये भौमेन युक्ते कुजभवनगते भूमिजा मुष्कवृद्धिः। भौमर्क्षे काव्यचन्द्रौ सुरपतिगुरुणा सूर्यजेनाथ दृष्टौ नूनं स्यान्मानवानां जनुषि कललजा मुष्कवृद्धिर्नितांतम् ॥ ३० ॥

अन्वयः—धरणिसुतयुते भार्गवे आयुःस्थाने प्रयाते वातकोपात् (तथा) भौमेन युक्ते काव्ये कुजभवनगते भूमिजा मुष्कवृद्धिः (स्यात्)। (यदि) मानवानाम् जनुषि सुरपतिगुरुणा अथ सूर्यजेन दृष्टौ काव्यचन्द्रौ (चेत्) भौमर्क्षे (स्याताम्, तदा) नूनम् कललजा मुष्कवृद्धिः नितान्तम् स्यात् ॥ ३० ॥

अर्थ—भौमकरके युक्त शुक्र अष्टमस्थानमें होय तौ वातके कोपसे, तथा भौमकरके सहित शुक्र भौमके राशिमें होय तौ भूमिके संसर्ग और वातकोपसे अंडवृद्धि होय. यदि मनुष्यों—

के जन्मकालमें बृहस्पतिक्रूरके अथवा शनिक्रूरके देखेहुए शुक्र और चन्द्रमा यदि भौमकी राशिमें हों तौ निश्चय शुक्र शोणितके मिलनेसे अंडवृद्धि अत्यन्तही होती है ॥ ३० ॥

क्रूरैर्दृष्टे विलग्ने सुविकृतरदनश्चापगोमेषसंज्ञे खल्वाटः पापलग्ने धनुषि गवि तथाऽऽलोकिते क्रूरखेटैः ॥ धर्मार्थांत्यात्मजस्था यदि खलखचरा बंधभाक् पूरुषःस्यादेवं लग्ने क्रिये वा धनुषि गवि तथा रश्मिजं बंधनं नुः ॥ ३१ ॥

अन्वयः—चापगोमेषसंज्ञे विलग्ने क्रूरैः दृष्टे पुरुषः सुविकृतरदनः पापलग्ने धनुषि तथा गवि क्रूरखेटैः आलोकिते खल्वाटः, यदि खलखचराः धर्मार्थान्त्यात्मजस्थाः ( चेत्, तदा ) बन्धभाक् एवम् क्रिये वा धनुषि तथा गवि लग्ने ( क्रूराक्रान्ते ) नुः रश्मिजम् बन्धनम् स्यात् ॥ ३१ ॥

अर्थ—धनु, वृष वा मेष लग्नको क्रूर ग्रह देखते हों तौ पुरुष दाँतोंका रोगी, और क्रूरग्रहयुक्त धनु वा वृषलग्नको क्रूर ग्रह देखते हों तौ खल्वाट ( गंजा ) और पापग्रह नवम, द्वितीय, द्वादश तथा पंचमस्थानमें हों तौ बन्धनका भागी तथा मेष, धनु, वृषलग्नके विषे क्रूरग्रह हों तौ रस्सीसे बन्धनको प्राप्त होनेवाला होता है ॥ ३१ ॥

दुर्गंधिर्दानवेज्ये शनिभवनगते मानवो विग्रहे स्याद्वेष्याधीशे बुधर्क्षे तदनु मकरगे तद्वदत्राथ काव्ये ॥ केंद्रस्थे तेन युक्तस्यादथ कविरविजौ

स्वीयहद्दायुतौ चेत्तद्वच्चंद्रे जयाते तनुसदन :.ते चानने स्याद्विगांधिः ॥ ३२ ॥

अन्वयः—दानवेज्ये शनिभवनगते मानवः विग्रहे दुर्गन्धिः स्यात् । द्वेष्याधीशे बुधर्क्षम् तदनु, मकरगे अत्र तद्वत् (स्यात्) । अथ काव्ये तेज युजि केन्द्रस्थे ( तद्वत् स्यात् ) । अथ कविरविजौ स्वीयहद्दायुतौ चेत् तद्वत् ( स्यात् ) । अजयाते चन्द्रे, तनुसदनगते अनेन च बिगान्धिः ( स्यात् ) ॥ ३२ ॥

अर्थ—शुक्र शनिके स्थानमें चला जाय तौ पुरुष दुर्गन्धियुक्त शरीरवाला होता है, षष्ठस्थानका स्वामी मिथुन, कन्या तथा मकर राशिमें होय तौभी पुरुष दुर्गन्धियुक्त शरीरवाला होता है; बुधयुक्त शुक्र बुधकी राशिका होकर केन्द्रस्थानमें स्थित होय तौभी दुर्गन्धि-युक्त शरीरवाला होता है; शुक्र तथा शनि अपने त्रिंशांशमें हों तौभी उक्त फलही होता है; और मेषराशिका चन्द्रमा यदि लग्न-गत होय तौभी उक्त फल होता है ॥ ३२ ॥

एवं ग्रहाणां सदसत्फलानां योगाद्ग्रहज्ञैरनुयोजनी-यम् ॥ शुभाशुभं जन्मनि मानवानां फलं सुमत्या प्रविचार्य नूनम् ॥ ३३ ॥

अन्वयः—ग्रहज्ञैः एवम् सदसत्फलानाम् ग्रहाणाम् योगात् मानवानाम् जन्मनि शुभाशुभम् फलम् नूनम् सुमत्या प्रविचार्य अनुयोजनीयम् ॥ ३३ ॥

अर्थ—ग्रहोंके दीप्तत्व-दीनत्वादिको जाननेवाले अर्थात् उच्चनीय प्रकारको जाननेवाले ज्योतिषी इसप्रकार शुभ और

अशुभ फल देनेवाले ग्रहोंके योगसे मनुष्योंके जन्ममें शुभ और अशुभ फल सुक्ष्मबुद्धि करके निश्चित विचारकर कहै ॥ ३३ ॥

हृद्यैः पद्यैर्गुंफिते सूरितोषेऽलंकाराख्ये जातके मंजुलेऽस्मिन् ॥ योगाध्यायः श्रीगणेशेन वर्यैर्वृत्तैर्युक्तो रामरामैः प्रणीतः ॥३४॥

अन्वयः–हृद्यैः पद्यैः गुम्फिते सूरितोषे मंजुले अलंकाराख्ये अस्मिन् जातके श्रीगणेशेन वर्य्यैः रामरामैः वृत्तैः युक्तः योगाध्यायः प्रणीतः ॥ ३४ ॥

अर्थ–हृदयको प्रसन्न करनेवाले छन्दोंकरके गुम्फित पण्डितोंको सन्तुष्ट करनेवाले, परम रमणीय, अलंकारनामक इस जातक ग्रन्थमें श्रीगणेश दैवज्ञने श्रेष्ठ तैंतीस छन्दोंकरके योगाध्याय रचा ॥ ३४ ॥

 जातकालंकारस्य सान्वयभाषाटीकायां योगाध्यायः समाप्तिमितः ।



भौजंगे कृत्तिकायां शतभिषजि तथा सूर्यमंदारवारे भद्रासंज्ञे तिथौ या किल जननमियात्सा कुमारी विषाख्या ॥ लग्नस्थौ सौम्यखेटावशुभगगनगश्चैक आस्ते ततो द्वौ वैरिक्षेत्रानुयातौ यदि जनुषि तदा सा कुमारी विषाख्या ॥ १ ॥

अन्वयः-भौजङ्गे कृत्तिकायां शतभिषजि तथा सूर्यमंदारवारे भद्रासंज्ञे तिथौ किल या कन्या जनन

इयात् सा कुमारी विषाख्या। यदि जनुषि सौम्यखेटौ लग्नस्थौ एकः च अशुभगगनगः आस्ते ततः द्वौ वैरिक्षेत्रानुयातौ तदा सा कुमारी विषाख्या ( स्यात् ) ॥१॥

अर्थ—आश्लेषा, कृत्तिका, शतभिषा इन नक्षत्रोंमें और रवि, भौम, तथा शनिवारके दिन तथा भद्रानामक ( द्वितीया, सप्तमी, द्वादशी ) तिथियोंमें निश्चय जो कन्या उत्पन्न होय वह विषकन्या होती है, इसीप्रकार यदि जन्मकालमें दो सौम्यग्रह लग्नमें हों, और एक पापग्रह दशमस्थानमें होय, और दो पापग्रह षष्ठस्थानमें हों तौ उत्पन्न हुई कन्या विषकन्या होती है॥ १ ॥

मंदाश्लेषाद्वितीया यदि तदनु कुजे सप्तमीवारुणर्क्षे द्वादश्यां च द्विदैवं दिनमणिदिवसे यज्जनिः सा विषाख्या ॥ धर्मस्थो भूमिसूनुस्तनुसदनगतः सूर्यसूनुस्तदानीं मार्तंडः सूनुयातो यदि जनिसमये सा कुमारी विषाख्या ॥ २ ॥

अन्वयः—यदि मन्दाश्लेषाद्वितीया तदनुकुजे सप्तमीवारुणेर्क्षे दिनमणिदिवसे द्वादश्याम् च द्विदैवम् (तदा) यज्जानिः सा कुमारी विषाख्या। यदि जनिसमये भूमिसूनुः धर्मस्थः सूर्यसुनूः तनुमदनगतः मार्तण्डः सूनुयातः ( चेत् भवेत् ) तदा सा कुमारी विषाख्या ॥ २ ॥

अर्थ—यदि शनिवारको आश्लेषा नक्षत्र और द्वितीया होय, तथा मंगलवारको सप्तमी और शतभिषा नक्षत्र होय, तथा रविवारके दिन द्वादशी और विशाखा होय इन योगोंमे यदि कन्याका जन्म होय तौ वह विष नामवाली होती

है और यदि जन्मकालमें भौम धर्मस्थानमें होय तथा शनि लग्नस्थ होय और सूर्य पञ्चमस्थानमें स्थित होय तो वह कन्या विषनामवाली होती है ॥ २ ॥

लग्नादिंदोः शुभो वा यदि मदनपतिर्द्यूनयायी विषाख्या दोषं चैवानपत्यं तदनु च नियतं हंति वैधव्यदोषम् ॥ इत्थं ज्ञेयं ग्रहज्ञैः सुमतिभिरखिलं योगजातं ग्रहाणामार्यैरार्यानुमत्यामतमिह गदितं जातके जातकानाम् ॥ ३ ॥

अन्वयः—लग्नात् (वा) इन्दोः मदनपतिः यदि वा शुभः द्यूनयायी (चेत्) विषाख्यादोषं अनपत्यं च तदनु च नियतं वैधव्यदोषं च एव हन्ति । इह जातके सुमतिभिः ग्रहज्ञैः इत्थं आर्यानुमत्या जातकानां गदितं अखिलं ग्रहाणां योगजातं ज्ञेयं ॥ ३ ॥

अर्थ—लग्नसे वा चन्द्रमासे सप्तमस्थानका स्वामी शुभग्रह हो या सप्तमस्थानमें हो तो वह विषाख्य दोष और अनपत्य दोष तथा नियमित वैधव्यदोषको नष्ट करता है; इस जातकशास्त्रके विषे, श्रेष्ठ बुद्धिवाले दैवज्ञोंको इस प्रकार श्रेष्ठ दैवज्ञोंकी सम्मतिके अनुसार जातकोंके कहेहुए सम्पूर्ण योगसमूह जानने चाहिये ॥ ३ ॥

हृद्यैः पद्यैर्गुंफिते सूरितोषेऽलंकाराख्ये जातके मंजुलेऽस्मिन् ॥ कन्याध्यायः श्रीगणेशेन वर्यैर्वृत्तैर्युक्तो वह्निसंख्यैर्विषाख्यः ॥ ४ ॥

अन्वयः-हृद्यैः पद्यैः गुम्फिते सूरितोषे मंजुले अलङ्का-

शाख्ये अस्मिन् जातके श्रीगणेशेन वर्य्यैः वह्निसंख्यैः वृत्तैः युक्तः विषाख्यः कन्याध्यायः प्रणीतः ॥ ४ ॥

अर्थ—हृदयको प्रसन्न करनेवाले छन्दोंकरके गुम्फित, पण्डितोंको सन्तुष्ट करनेवाले, परमरमणीय, अलंकारनामक इस जातकग्रन्थमें श्रीगणेशदैवज्ञेन श्रेष्ठ तीन छन्दोंकरके युक्त विषाख्य कन्याध्याय रचा ॥ ४ ॥

इति श्रीजातकालंकारे विषकन्याध्यायश्चतुर्थः ॥४॥

---

आयुर्मूलं जन्मिनां जीवनं च ह्याजीवानां निर्जराणां सुधेव ॥ एवं प्राहुः पूर्वमाचार्यवर्यास्तस्मादायुर्दायमेनं प्रवक्ष्ये ॥ १ ॥

अन्वयः—निर्जराणाम् सुधा इव, हि आजीवानाम् जन्मिनाम् आयुः मूलम जीवनम् एवम् पूर्वाचार्याः प्राहुः ! तस्मात् एनम् आयुर्दायाध्यायम् प्रवक्ष्ये ॥१॥

अर्थ—जिसप्रकार देवताओंका जीवन अमृत है, इसीप्रकार मनुष्योंके जीवनका मूल आयु है, इसप्रकार पूर्वाचार्योंने वर्णन करा है; तिस इस आयुर्दायाध्यायको कहूँगा ॥ १ ॥

लग्नाधीशोऽतिवीर्यो यदि शुभविहगैरीक्षितः केंद्रयातैर्दद्यादायुः सुदीर्घं गुणगणसहितं श्रीयुतं मानवानाम् ॥ सौम्याः केंद्रालयस्था जनुषि च रजनीनायके स्वीयतुंगे वीर्याढ्ये लग्नाथे वपुषि च शरदां षष्टिमायुर्नराणाम् ॥ २ ॥

अन्वयः—केन्द्रयातैः शुभविहगैः ईक्षितः लग्नाधीशः यदि अतिवीर्यः ( चेत् तदा ) मानवानाम् गुणगण-

सहितम् श्रीयुतम् सुदीर्घम् आयुः दद्यात् । जनुषि सौम्याः केन्द्रालयस्थाः (चेत् तदा) रजनीनायके स्वीयतुङ्गे ( सति ) लग्ननाथे च वपुषि वीर्याढ्ये ( सति ) नराणाम् शरदाम् षष्टिम् आयुः ( दद्यात् ) ॥ २ ॥

अर्थ—केन्द्रस्थानमें स्थित शुभग्रहोंकरके देखाहुआ लग्नपति यदि अधिक बलवान् होय तौ मनुष्योंको गुणोंके समूहोंकरके सहित और लक्ष्मीकरके युक्त अत्यन्त अधिक आयु देता है और जन्मकालमें सौम्यग्रह केन्द्रमें स्थित हों और चन्द्रमा अपने उच्चका हो तथा लग्नेश लग्नके विषे स्थित होके अति बली होय तौ मनुष्योंकी साठ ६० वर्षकी आयु होती है ॥ २ ॥

सौम्याः केंद्रालयस्था वपुषि सुरगुरौ लग्नतो वा सुधांशोश्चायुर्युक्तं न दृष्टं न च गगनगतैः सप्ततिर्वत्सराणाम् ॥ याता मूलत्रिकोणे शुभगगनचराः स्वीयतुंगे सुरेज्ये लग्नाधीशेऽतिवीर्ये गगनवसुसमास्तुल्यमायुर्नराणाम् ॥ ३ ॥

अन्वयः—लग्नतः वा सुधांशोः सौम्याः केन्द्रस्थाः ( चेत् ) सुरगुरौ वपुषि ( सति ) गगनगतैः युक्तम् न दृष्टम् च न ( चेत् तदा ) वत्सराणाम् सप्ततिः आयुः स्यात् । शुभगगनचराः मूलत्रिकोणे याताः (चेत् तदा ) सुरेज्ये स्वीयतुंगे लग्नाधीशे च अतिवीर्ये (सति) नराणाम् आयुः गगनवसुसमाः तुल्यम् ( स्यात् ) ॥ ३ ॥

अर्थ—लग्नसे अथवा चन्द्रमासे केंद्रस्थानमें यदि पूर्णचन्द्र, बुध, गुरु, शुक्र हों और बृहस्पति लग्नगत हो

तथा दशमस्थानमें स्थित क्रूरग्रहोंकी दृष्टि न हो तौ मनुष्योंकी सत्तर ७० वर्षकी आयु होती है और शुभग्रह मूल त्रिकोणके विषे हों और बृहस्पति अपने उच्चका हो तथा लग्नेश अतिबली होय तौ मनुष्योंकी आयु अस्सी ८० वर्षकी होती है ॥ ३ ॥

सौम्ये केंद्रेऽतिवीर्ये यदि निधनपदं खेटहीनं समाः स्युस्त्रिंशत्सौम्येक्षितश्चेद्गगनहिमकरैः संयुतोऽथो स्वभे चेत ॥ स्वत्र्यंशे चामरेज्ये मुनिनयनमितं स्वर्क्षगो लग्नगो वा चंद्रे द्यूने शुभश्चेद्गगनरसमितं कोणगाः सौम्यखेटाः ॥ ४ ॥

अन्वयः—सौम्ये अतिवीर्ये केन्द्रे (सति) यदि निधनं-पदम् खेटहीनम् (तदा) त्रिंशत् समाः स्युः । सौम्ये-क्षितः (चेत्, तर्हि) गगनहिमकरैः संयुतः (स्यात्)। अथो अमरेज्ये स्वभे स्वत्र्यंशे (चेत्) मुनिनयनमितं (स्यात्) । स्वर्क्षगः लग्नं चन्द्रः (चेत्) द्यूने शुभः चेत्, (तदा) गगनरसमितम् (आयुः स्यात्) ॥ ४ ॥

अर्थ-बुध अतिबलवान् होकर केन्द्रमें स्थित होय और अष्ट-मस्थान यदि ग्रहहीन होय तौ तीस ३० वर्षकी आयु होती है, और उस अमष्टग्रहको सौम्यग्रह देखते हों तौ चालीस ४० वर्षकी आयु होती है; और बृहस्पति अपनी राशि और निज द्रेष्काणका होय तौ सत्ताईस २७ वर्षकी आयु होती है; और अपनी राशिमें अथवा लग्नमें चन्द्रमा होय, और सप्तमभावमें कोई शुभग्रह होय, तौ साठ ६० वर्षकी आयु होती है ॥ ४ ॥

कीटे लग्ने सुरेज्ये यदि भवति तदा खाष्टतुल्यं लयेशो धर्मेऽङ्गे चांगनाथे निधनभवनगे क्रूरदृष्टेऽब्धिहस्ताः ॥ लग्नाधीशाष्टनाथौ लयभवनगतौ सप्तविंशद्विलग्ने क्रूरेज्यौ चंद्रदृष्टो यदि निधनगतः कश्चनास्ते द्विपक्षाः ॥ ५ ॥

अन्वयः—सौम्यखेटाः कोणगाः ( चेत् तदा ) यदि सुरेज्ये कीटे लग्ने भवति तदा खाष्टतुल्यम् ( आयुः स्यात्) । लयेशः धर्मेऽङ्गे ( चेत् तदा ) लग्ननाथे क्रूरदृष्टे निधनभवनगे ( सतिः ) अब्धिहस्ताः ( स्युः ) । लग्नाधीशाष्टनाथौ लयभवनगतौ ( चेत् तदा ) सप्तविंशत् (आयुः स्यात् ) । क्रूरेज्यौ विलग्ने यदि कश्चन चन्द्रदृष्टो निधनगतः आस्ते (तदा) द्विपक्षाः स्यात् ॥५॥

अर्थ—सौम्यग्रह त्रिकोणस्थ हों, और बृहस्पति कर्कलग्नमें होय तौ अस्सी ८० वर्षकी आयु होती है और अष्टमस्थानका स्वामी नवमस्थानमें होय और क्रूर ग्रहोंकरके देखाहुआ लग्नेश अष्टम स्थानमें हो तौ चोवीस वर्षकी आयु होती है; और लग्नपति तथा अष्टमेश यदि अष्टमस्थानमें स्थित हो तो सत्ताईस २७ वर्षकी आयु होती है; और क्रूरग्रहकरके सहित बृहस्पति लग्नमें होय और कोई अन्य ग्रह चन्द्रमाकी दृष्टियुक्त अष्टमस्थानमें होय तौ बाईस २२ वर्षकी आयु होती है ॥ ५ ॥

लग्नेंदू क्रूरहीनौ वपुषि सुरगुरौ रंध्रभं खेटहीनं केंद्रे सौम्ये खशैलाः सितविबुधगुरू स्याच्छतं केंद्रगौ चेत् ॥ वागीशे कर्कलग्ने शतमिह भृगुजे

केंद्रगेऽथार्कसूनौ धर्मांगस्थे सुधांशौ व्ययनवमगते हायनानां शतं स्यात् ॥ ६ ॥

अन्वयः-लग्नेन्दू क्रूरहीनौ ( चेत् ) सुरगुरौ वपुषि ( सति ) रन्ध्रभम् खेटहीनम् ( चेत् तदा ) सौम्ये केन्द्रे ( सति ) खशैलाः ( स्युः )। विबुधगुरुकेंद्रगौ चेत् शतम् (आयुः) स्यात्। वागीशे कर्कलग्ने भृगुजे केन्द्रगे ( सति ) इह शतम् (स्यात्)। अथ अर्कसूनौ धर्मांगस्थे सुधांशौ व्ययनवमगते, हायनानाम् (आयुः) शतम् स्यात् ॥ ६ ॥

अर्थ--लग्न और चन्द्रमा क्रूरग्रहके योगसे रहित हों और बृहस्पति लग्नमें होय, तथा अष्टमस्थान ग्रहशून्य होय तौ केंद्रस्थानमें शुभग्रह होनेपर सत्तर ७० वर्षकी आयु होती है. शुक्र और बृहस्पति कर्कलग्नमें होय और शुक्र केंद्रमें होय तौ सौ १०० वर्षकी आयु होती है; और शनैश्वर नवमस्थानमें तथा चन्द्रमा व्ययस्थान या नवमभावमें होय तौ इस योगमें सौ १०० वर्षकी आयु होती है ॥ ६ ॥

धीकेंद्रायुर्नवस्था यदि खलखचरा नो गुरोर्भे विलग्ने केंद्रे काव्ये गुरौ वा शुभमपि निधनं सौम्यदृष्टं शतं स्यात् ॥ लग्नादिंदोर्न खेटा यदि निधनगता वीर्यभाजौ सितेज्यौ पूर्णायुः स्वीयराशौ शुभगगनचराः षष्टिरंगोच्चगेऽब्जे ॥ ७ ॥

अन्वयः-यदि खलखचराः धीकेंद्रायुर्नवस्थाः नो ( भवेयुः ), गुरोः भे विलग्ने केन्द्रे काव्ये गुरौ वा, निधनम् शुभमपि सौम्यदृष्टम् ( चेत्, तदा ) शतम्

स्यात् । लग्नात् इन्दोः (च) खेटा यदि निधनगताः न (स्युः), सितेज्यौ वीर्यभाजौ ( चेत् तदा ) पूर्णायुः ( स्यात् ), शुभगगनचराः स्वीयराशौ अब्जे अंगोच्चगे ( सति ) षष्टिः ( आयुः ) स्यात् ॥ ७ ॥

अर्थ—पापग्रह पञ्चम केन्द्र और नवमस्थानमें स्थित न हो और धनु, मीच, लग्न, केन्द्र, शुक्र, गुरु तथा नवम और अष्टम-भाव यदि शुभग्रहकरके देखहुए हों तो १०० सौ वर्षकी आयु होती है; और लग्नसे तथा चन्द्रमासे अष्टम स्थानमें ग्रह न हों और शुक्र तथा गुरु बलवान् हों तो पूर्णायु होती है; और शुभग्रह अपनी अपनी राशिमें हों तथा चन्द्रमा वृषलग्नमें हो तो साठ ६० वर्षकी आयु होती है ॥ ७ ॥

कोदंडांत्यार्धमंगं यदि सकलखगाः स्वोच्चगा ज्ञे जिनांशैर्गोस्थे पूर्णं च केंद्रे सुरपतिभृगुजौ लाभगेऽब्जे परायुः ॥ शुक्रे मीने तनुस्थे निधनगृहगते सौम्यदृष्टे सुधांशौ जीवे केंद्रे शतं स्यादथ तनुगृहपे छिद्रगे पुष्करेऽब्जे ॥ ८ ॥

अन्वयः—कोदण्डान्त्यार्द्धम् अंगं ज्ञे जिनांशैः गोस्थे यदि सकलखगाः स्वोच्चगाः ( तदा ) पूर्णं ( आयुः स्यात् ) सुरपतिभृगुजौ च केन्द्रे अब्जे लाभगे परायुः ( स्यात् ) । शुक्रे मीने तनुस्थे सौम्यदृष्टे सुधांशौ निधनगृहगते जीवे केंद्रे शतम् स्यात् ॥ ८ ॥

अर्थ—धनुलग्नके द्वितीय होराके विषे और बुध चौवीस अंशकरके वृषराशिमें स्थित होय और शेष सम्पूर्ण ग्रह अपने उच्चके हों तो पूर्णायु होती है, गुरु

यथा शुक्र केन्द्रस्थानमें हो और चन्द्रमा लाभस्थानमें होय तौ पूर्णायु होती है; और लग्नस्थ शुक्र मीनराशिका होय और सौम्य-ग्रहोंकरके दृष्ट चन्द्रमा अष्टमस्थानका होय, तथा बृहस्पति केन्द्रमें होय तौ सौ १०० वर्षकी आयु होती है ॥ ८ ॥

वागीशे वीर्ययुक्ते नवमभवनगाः सर्वखेटाः शतायुः कर्कांगे जीवचंद्रौ सहजरिपुभवे सत्कविज्ञौ च केंद्रे ॥ केंद्रे सूर्यारमंदा गुरुनवलवगा वाक्पतौ लग्नयाते व्यष्टस्थानेषु शेषाः शरगजतुलितं स्यान्नराणां तदायुः ॥ ९ ॥

अन्वयः—अथ तनुगृहपे छिद्रगे अब्जे पुष्करे वागीशे वीर्ययुक्ते (यदि) सर्वखेटाः नवमभवनगाः (चेत् तदा) शतायुः (स्यात्)। कर्के अङ्गे जीवचन्द्रौ सहजरिपुभवे सत्कविज्ञौ च केन्द्रे (चेत् तदापि शतायुः स्यात्)। गुरुनवलवगाः सूर्यारमन्दाः केन्द्रे वाक्पतौ लग्नयाते शेषाः व्यष्टस्थानेषु (चेत्, तदा) नराणाम् आयुः शरगजतुलितम् स्यात् ॥ ९ ॥

अर्थ—और लग्नेश अष्टमस्थानमें होय, तथा चन्द्रमा दशम स्थानमें होय और बृहस्पति बली होय तथा शेष सम्पूर्ण ग्रह नवमस्थानमें हों तौ पुरुषकी सौ १०० वर्षकी आयु होती है; कर्कलग्नमें गुरु हो या चन्द्रमा होय तथा तृतीय, षष्ठ और एकादशस्थानमें शुभ ग्रह युक्त बुध केन्द्रमें होय, तौ सौ वर्षकी आयु होती है। और सूर्य, भौम, शनि, गुरुके नवांशके होकर केन्द्रमें हों, गुरु लग्नमें हो, और शेषग्रह अष्टमके सिवाय अन्य स्थानोंमें हों तौ पुरुषोंकी आयु पचासी ८५ वर्षकी होती है ॥ ९ ॥

क्रूराः सौम्यांशयाता उपचयगृहगाः कातराः कंटकस्थाः सौम्या व्योमोर्कसंख्या यदि तनुपकुजौ रंध्रगौ नो परायुः ॥ केंद्रे लग्नेशजीवौ नवसुतनिधने कंटके नो खलाख्याः संपूर्णं पापखेटा यदि गुरुजलगा जीवभावे च सौम्याः ॥ १० ॥ युग्मर्क्षांशे गता वा व्ययधनगृहगाश्चेच्छुभाः शीतभानुः संपूर्णो लग्नयायी शतमिह जनितामिंदिरामंदिरं स्यात ॥ लग्नेशे सौम्ययुक्ते वपुषि च लयपे रंध्रगे नान्यदृष्टे विंशत्केंद्रे लयेंशे बलवियुजि तथा लग्नपे त्रिंशदायुः ॥ ११ ॥

अन्वयः—सौम्यांशयाताः क्रूराः उपचयगृहगाः(यथा) कातराः सौम्याः कण्टकस्थाः ( चेत्, तदा ) व्योमार्कसंख्यम् परायुः ( स्यात् ) । यदि तनुपकुजौ रन्ध्रगौ ( तदा ) नो ( परायुः स्यात् ) । लग्नेशजीवौ केन्द्रे खलाख्याः ( यदि ) नवसुतनिधने कण्टके नो (तदा) सम्पूर्णम् ( स्यात् ) । यदि पापखेटाः गुरुजलगाः सौम्याः जीवभावे च वा शुभाः युग्मर्क्षांशे गताः ( सन्तः ) व्ययधनगृहगाः सम्पूर्णः शीतभानुः लग्नयायी चेत्, ( तदा ) इह जनिताम् इन्दिरामन्दिरं शतम् ( आयुः ) स्यात् । शुभग्रहयुक्ते लग्नेशे वपुषि नान्यदृष्टे लयपे च रन्ध्रगे विंशत् ( आयुः स्यात् ) । बलवियुजि लयेशे, तथा लग्नपे केन्द्रे त्रिंशत् आयुः ( स्यात् ) ॥ १० ॥ ११ ॥

अर्थ--शुभग्रहोंके नवांशमें स्थित क्रूरग्रह उपचय ( ३, ६, १० ) स्थानमें स्थित हो और युद्धभीरु शुभग्रह केन्द्रस्थानमें स्थित हों तौ एकसौ वीस वर्षकी पूर्णायु होती है और यदि लग्नेश तथा भौम रन्ध्र ( अष्टम ) स्थानमें हों तौ पूर्वोक्त पूर्णायु नहीं होती है; और लग्नेश तथा गुरु केन्द्रमें हों, तथा क्रूरग्रह यदि त्रिकोण और अष्टमस्थ हों परन्तु केन्द्रमें न हों तौ पूर्णायु होती है; यदि पापग्रह नवम तथा चतुर्थमें हों और शुभग्रह गुरुके नवांशमें हों अथवा शुभग्रह समराशियोंके नवांशमें स्थित हों तथा द्वादश और द्वितीयस्थानमें हों, और सम्पूर्ण चन्द्र लग्नगत होय तौ इस योगमें जन्म लेनेवालोंकी सम्पत्तिकरके सहित सौ १०० वर्षकी आयु होती है ॥ १० ॥ शुभग्रहयुक्त लग्नेश लग्नमें होय और अन्यग्रहकी दृष्टिकरके रहित अष्टमेश अष्टमस्थानमें होय, तौ वीस २० वर्षकी आयु होती है और बलहीन अष्टमेश तथा लग्नेश केन्द्रमें होय तौ तीस वर्षकी आयु होती है ॥ ११ ॥

इंदावापोक्लिमस्थे तदनु तनुपतौ निर्बले पापदृष्टे दंतैस्तुल्यं ततोऽर्कः खलखगविवरे लग्नगोऽब्जाग्नि-संख्यम् ॥ रिःफे केंद्रे सुरेज्ये गुरुरिपुसहजे स्यात्स-पापेऽगनाते रामाब्दं कर्कलग्ने कुजतुहिनकरौ केंद्र-रंध्रं ग्रहोनम् ॥ १२ ॥

अन्वयः—इन्दौ आपोक्लिमस्थे तदनु तनुपतौ निर्बले पापदृष्टे दन्तैः तुल्यम् ( आयु स्यात् )। ततः खलखगविवरे लग्नगः अर्कः ( चेत्, तदा ) अब्जत्रिसंख्यम् ( स्यात् )। सुरेज्ये रिःफे (वा) केन्द्रे सपापे अङ्गनाथे

गुरुरिपुसहजे रामाब्दम् ( आयुः स्यात् ) । कुजतुहिनकरौ कर्कलग्ने केन्द्ररन्ध्रम् ग्रहोनम् ( चेत्, तदा ) रामाब्दम् ( आयुः स्यात् ) ॥ १२ ॥

अर्थ--चन्द्रमा आपोक्लिम ३, ६, ८, १२, स्थानमें हो और आपोक्लिमस्थही लग्नेशभी हो तथा दोनों निर्बल और पापग्रहकरके दृष्ट हों तौ बत्तीस ३२ वर्षकी आयु होती है; और क्रूरग्रहोंके मध्यमें लग्नगत सूर्य होय तौ ३१ इकतीस वर्षकी आयु होती है; और बृहस्पति द्वादश अथवा केन्द्रस्थानपें होय और पापग्रहसहित लग्नेश नवम, षष्ठ, और तृतीय होय तौ तीन वर्षकी आयु होती है; और भौम तथा चन्द्रमा कर्कलग्नमें हों, तथा केन्द्र और अष्टमभाव ग्रहोंकरके हीन होय तौभी तीन ३ वर्षकी आयु होती है ॥१२॥

रामाब्दं स्याल्लयेशे वपुषि च निधनं सौम्यहीनं खवेदा लग्नेशो रंध्रयातो वपुषि निधनपः स्यान्नृणां बाणसंख्यम् ॥ नक्रे तिग्मांशुमंदौ सहजरिपुगतौ कंटके रंध्रनाथे पारावाराब्धिसंख्यं तदनु शुभखगाः सल्लवर्क्षेऽत्र खाग्निः ॥ १३ ॥

अन्वयः--लयेशे वपुषि (सति) निधनम् सौम्यहीनम् ( चेत् तदा ) खवेदाः ( आयुः स्यात् ) । लग्नेशः रन्ध्रयातः निधनपः ( च ) वपुषि ( चेत् तदा ) नृणां बाणसंख्यम् ( आयुः स्यात् ) । नक्रे तिग्मांशुमन्दौ सहजरिपुगतौ रन्ध्रनाथे कण्टके पारावाराब्धिसख्यम् ( आयुः स्यात् ) । तदनु शुभखगाः सल्लवर्क्षे (चेत् तदा) अत्र खाग्निः ( आयुः स्यात् ) ॥ १३ ॥

अर्थ—अष्टमेश लग्नमें होय और अष्टमस्थान शुभ ग्रहोंसे हीन होय, तौ चालीस ४० वर्षकी आयु होती है. और लग्नपति अष्टमभावमें होय और अष्टमेश लग्नगत होय तौ पांच ५ वर्षकी आयु होती है. मीनराशिस्थ सूर्य और शनैश्चर तृतीय या षष्ठस्थानमें हो और अष्टमेश केन्द्रस्थानमें हो तौ चावालीस ४४ वर्षकी आयु होती है, तथा शुभग्रह शुभग्रहोंके नवांशकमें हो तौ अथवा शुभग्रहकी राशिके हों तौ तीस ३० वर्षकी आयु होती है ॥ १३ ॥

क्रूरैर्दृष्टेऽगनाथे यदि शुभविहगा वीर्यवंतः सुधांशौ संस्थे सौम्ये गणे चेद्गुणमुनितुलितं रंध्रगैर्मध्यमायुः ॥ स्याच्चंद्रादाह्नि पापैरथ तपनसुते द्व्यंगलग्ने हि याते रिःफेशे रंध्रनाथे यदि बलरहिते कंकपत्राक्षसंख्यम् ॥१४॥

अन्वयः—अङ्गनाथे क्रूरैः दृष्टे यदि शुभविहगाः वीर्यवन्तः ( चेत्, तदा ) सुधांशौ सौम्ये गणे संस्थे गुणमुनितुलितम् आयुः ( स्यात् ) । चन्द्रात् रन्ध्रगैः पापैः अह्नि मध्यमायुः स्यात् । अथ हि तपनसुते द्व्यङ्गलग्ने याते यदि रिःफेशे रन्ध्रनाथे बलरहिते कंकपत्राक्षसंख्यम् ( आयुः स्यात् ) ॥ १४ ॥

अर्थ—लग्नके स्वामीको क्रूरग्रह देखते हों, और शुभग्रह बलवान् हों, तथा चन्द्रमा कहीं शुभवर्गमें स्थित होय तौ तिहत्तर ७३ वर्षकी आयु होती है; और चन्द्रमासे अष्टमस्थानगत पापग्रह हों और दिनका जन्म होय तौ मध्यमायु होती है, और यदि शनैश्चर

द्विस्वभावलग्नके विषे स्थित होय अथवा द्वादश और अष्टमस्थानके स्वामी निर्बल हों तो पच्चीस २९ वर्षकी आयु होती है ॥१४॥

कर्केऽगे सप्तसप्तौ खलविहगयुते पुष्करस्थे द्विजेशे केंद्रे याते सुरेज्ये शरविशिखमितं पुष्करे नीरगे वा ॥ सौम्ये पीयूषभानौ व्ययनिधनगते देहगे वा कवीज्यावेकर्क्षे व्योमबाणैर्व्ययरिपुनिधने लग्ननाथाढ्यचंद्रे ॥ १५ ॥

अन्वयः-सप्तसप्तौ कर्के अङ्गे खलविहगयुते द्विजेशे पुष्करस्थे सुरेज्य केन्द्रयाते शराविशिखामितम् (आयुः स्यात्) । सौम्ये पुष्करे वा नीरगे पीयूषाभानौ व्ययनिधनगते वा देहगे कवाज्यौ एकर्क्षे (चेत् तदा) व्योमबाणैः समं आयुः (स्यात्) लग्ननाथाढ्यचन्द्रे व्ययरिपुनिधने लग्ननाथे शंन्येश भुजगशरामितम (आयुः स्यात्) ॥ १५ ॥

अर्थ—सूर्य कर्कलग्नमें होय और क्रूरग्रहकरके युक्त चन्द्रमा दशमस्थानमें होय और बृहस्पाति केंद्रमें होय तौ पचपन ५५ वर्षकी आयु होती है; और बुध दशम वा चतुर्थस्थानमें होय, चन्द्रमा द्वादश, अष्टम अथवा लग्नमें होय, शुक्र और बृहस्पति किसी एकही राशिपर स्थित हो तौ पचास ५० वर्षकी आयु होती है, और लग्नेशकरके युक्त चन्द्रमा द्वादश, षष्ठ अथवा अष्टम होय, लग्नके शनिके नवांशकमें होय तौ ५८ वर्षकी आयु होती है ॥१५॥

शन्यंशे लग्ननाथे भुजगशरमितं स्यादथो सौम्यखेटा रंध्रोना देहनाथो व्ययरिपुनिधने पापयुक्ष-

ष्टिरायुः ॥ राशीशो लग्ननाथो दिनमणिसहितो मृत्युगो वाक्पतिश्चेन्नो केंद्रे षष्टिरायुर्वपुषि दिनपतिः शत्रुभौमान्वितश्चेत् ॥ १६ ॥

अन्वयः—अथो सौम्यखेटाः रन्ध्रोनाः पापयुक् देहनाथः व्ययरिपुनिधे ( चेत् तदा ) षष्टिः आयुः ( स्यात् )। दिनमणिसहितः राशीशः लग्ननाथः (च) मृत्युगः वाक्पतिः ( च ) केन्द्रे नो चेत् षष्टिः आयुः ( स्यात )। शत्रुभौमान्वितः दिनपतिः वपुषि चेत् वागीशे हीनवीर्ये यामिनीशे व्ययतनुजगते खशैलाः ( आयुः स्यात् ) ॥ १९ ॥

अर्थः—और शुभग्रह अष्टमको छोड़कर अन्य भावोंमें हों और पापग्रहयुक्त लग्नेश द्वादश, षष्ठ और अष्टमस्थानमें होय तौ साठ ६० वर्षकी आयु होती है, और सूर्यकरके सहित अष्टमेश और लग्नेश अष्टमस्थानमें हों, और बृहस्पति यदि केन्द्रमें होय तौ ६० वर्षकी आयु होती है. अपने, शत्रु और भौमयुक्त सूर्य लग्नमें होय और गुरु बलहीन होय, तथा चन्द्रमा द्वादश तथा पञ्चमस्थानमें होय तब ७० वर्षकी आयु होती है ॥ १६ ॥

वागीशे हीनवीर्ये व्ययतनुजगते यामिनीशे खशैला धर्मे सर्वैः परायुः खगखललवगैः केंद्रयातैरशीतिः ॥ क्रूरैः क्रूरर्क्षयातैः शुभभवनगतैः सौम्यखेटैः सवीर्यैर्लग्नेशे स्यात्परायुः सुतभवनगतैः षष्टिरायुर्नराणाम् ॥ १७ ॥

अन्वयः—धर्मे सर्वैः परायुः ( आयुः स्यात् ) । खगखललवगैः केन्द्रयातैः अशीतिः ( आयुः स्यात् ) । क्रूरैः क्रूरर्क्षयातैः सौम्यखेटैः शुभभवनगतैः लग्नेशे सवीर्ये परायुः ( स्यात् ) । ( तैः ) सुतभवनगतैः नराणाम् षष्टिः आयुः स्यात् ॥ १७ ॥

अर्थ—संपूर्ण ग्रह धर्मस्थानमें हों तौ पूर्णायु होय, और सम्पूर्ण खलग्रहोंके नवांशकमें होकर केन्द्रमें हों तौ अस्सी ८० वर्षकी आयु होय, और संपूर्ण क्रूरग्रह क्रूरराशिके हों तथा सम्पूर्ण शुभग्रह शुभराशिके हों और लग्नेश बलवान् होय तौ पूर्णायु होती है. वे सम्पूर्ण ग्रह पञ्चमस्थानमें हों तौभी मनुष्योंकी ६० वर्षकी आयु होती है ॥ १७ ॥

सारंगस्यांत्यभागे यदि वपुषि गते चाद्यभागे च केंद्रे सौम्यैः खेटैः शतं स्याद्वसुसहजसुखे स्याच्चिरायुः समस्तैः ॥ लग्नात्प्रालेयभानोर्निधनसदनपे रिःफकेंद्रेऽष्टविंशत्केंद्रे सौम्यग्रहोने यदि मृतिभवने कश्चिदास्ते खरामाः ॥ १८ ॥

अन्वयः—यदि सारङ्गस्य अंत्यभागो वपुषि गते आद्यभागे च सौम्यैः खेटैः केन्द्रे शतम् स्यात् । वसुसहजसुखे समस्तैः चिरायुः ( स्यात् ) । लग्नात् प्रालेयभानोः निधनसदनपे रिःफकेन्द्रे अष्टविंशत् ( आयुः स्यात् ) । केन्द्रे सौम्यग्रहोने यदि मृतिभवने कश्चित् आस्ते ( तदा ) खरामाः आयुः स्यात् ॥ १८ ॥

अर्थ—यदि धनुराशिका नवांशकका लग्न हो और यदि शुभग्रह प्रथम नवांशमें होकर केन्द्रमें स्थित हो तौ सौ १०० वर्षकी आयु होती है, और सम्पूर्ण

॥ श्रीः ॥

# वृद्धयावनोक्तं स्त्रीजातकम् ।

भाषाटीकासहितम् ।

गङ्गाविष्णु श्रीकृष्णदास,

मालिक-" लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर " स्टीम्-प्रेस,

कल्याण-बम्बई.

1938.

पं. रामेश्वर शर्मा मुगौली (चम्पारन)
(बिहार)

श्रीः ।

# वृद्धयवनोक्तं स्त्रीजातकम् ।



आगरानिवासिपण्डितराधाकृष्णमिश्रकृत-
भाषाटीकासहितम् ।



गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास,
मालिक-" लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर " स्टीम्-प्रेस,
कल्याण-बंबई.

संवत् १९९४, शके १८५९.
1937.

॥ श्रीमद्गणेशगीर्गुरुभ्यो नमः ॥

# बृहद्यावनोक्तं स्त्रीजातकम् ।

## भाषाटीकासहितम् ।



अथ ग्रन्थकर्तुः प्रतिज्ञा ।

स्त्रीणां जन्मफलं तुल्यं पुंभिः सार्द्धं यदुक्तवान् ।
विशेषस्तत्र यो दृष्टः कथ्यते विस्तरेण सः ॥ १ ॥

नन्दी पत्रं शैलपुत्री कलत्रं भाले चन्द्रो यस्य माला फणीन्द्रः ।
कर्त्ता हर्त्ता सर्वलोकस्य भर्त्ता सोऽयं गौरीशङ्करः शं करोतु ॥
एकं नित्यं सच्चिदानन्दरूपं सर्वाध्यक्षं कारणातीतमीशम् ।
चेष्टाहेतुं जङ्गमस्थावराणां वाञ्छापूरं सर्वगं त्वां च वन्दे ॥

स्त्रियोंके जन्मका फल पुरुषके तुल्य मैंने कहा है उसमें जो विशेष देख पडा इस कारण उसको विस्तारसे कहता हूं ॥ १ ॥

वैधव्यं निधने नित्यं शरीरं जन्मलग्नभाक् ।
सप्तमे सौख्यसौभाग्यं पञ्चमे प्रसवस्तथा ॥ २ ॥

अष्टमस्थानमें विधवायोग देखना और लग्नसे स्त्रीका शील, शरीरके गुण, स्वरूपको बताना चाहिये । उसी प्रकार सप्तम स्थानसे पतिसौख्य तथा पतिसे स्त्रीको सुख अथवा स्त्रीसे पतिका त्याग देखना चाहिये और पंचमसे उत्पत्ति अर्थात् प्रथम क्या होगा कन्या वा पुत्र पीछे कितने होंगे उनका वर्णन है ॥ २ ॥

प्रकृतिस्था लग्नेन्द्वोः समभे सच्छीलरूपा च ।
भूषणगुणैरुपेता शुभवीक्षिते तयोश्च युवतिः स्यात् ॥ ३ ॥

जो लग्न और चन्द्रमा इन दोनोंकी समराशि होय तो स्त्री स्वभाव हीसे शीलवती और रूपवती होती है और जो लग्न चन्द्रमा इन दोनोंको शुभ ग्रह देखते होंय तो स्त्री भूषणगुणवती होती है ॥ ३ ॥

पुरुषाकृतिशीलयुता दुःशीला दुःखिता विषमराशौ ।
क्रूरैर्वीक्षितयोगे पापा स्त्री सद्गुणैर्हीना ॥ ४ ॥

विषमराशिमें जिसका जन्म होय वह स्त्री पुरुषकेसे स्वरूप शील युक्त खोटे स्वभाववाली दुखिया होती है और जो क्रूर ग्रहोंकरिके वह विषमराशि दृष्ट वा युक्त होय तो स्त्री पापिनी शुभगुणोंसे रहित होती है ॥ ४ ॥

लग्नेंद्वोर्यो बलवांस्तत्रिंशांशाधिष्ठितैः फलं क्रमशः ।
भूसुतभार्गवबोधनसुरपतिगुरुतीव्रकरपुत्रैः ॥ ५ ॥

लग्न और चन्द्रमा इन दोनोंमें जो बलवान् होय तिसके त्रिंशांशकमें स्थित मंगल, शुक्र, बुध, वृहस्पति, शनैश्चर इन ग्रहोंके फल क्रमसे कहना चाहिये ॥ ५ ॥

कन्यैवारगृहे दुष्टा भौमत्रिंशांशके भवेत् ।
कुचरित्रा तथा शौक्रे समाया बौधनेऽबला ॥ ६ ॥

लग्न वा चन्द्रमा जो भौमक्षेत्री होय और तात्कालिक भौम त्रिंशांशकभी होय तो वह स्त्री कन्यावस्थाहीसे दुष्टा होती है । इसी प्रकार भौमक्षेत्री लग्न वा चन्द्रमाके होनेमें शुक्रका त्रिंशांशक होय तो वह स्त्री खोटे आचरणवाली होती है और जो बुधका त्रिंशांश होय तो वह अबला मायायुक्त होती है ॥ ६ ॥

जैवे साध्व्यार्किजे दासी ज्ञर्क्षे कौजे तु कापटी ।
शौक्रे विकीर्णकास्या च बौधे गुणवती भवेत् ॥ ७ ॥

बृहस्पतिके त्रिंशांशकसे सुंदर स्वभाववाली और शनैश्चरके त्रिंशांशकसे दासकर्म करनेवाली होती है और बुध राशिमें लग्न अथवा चन्द्रमाके होनेमें तात्कालिक भौमका त्रिंशांश होय तो वह कापटी स्त्री होती है । इसी प्रकार शुक्रके त्रिंशांशसे विखरे मुखवाली और बुधके त्रिंशांशसे गुणवाली होती है ॥ ७ ॥

जैवे सती शनौ क्लीबा कौजे दुष्टा सितर्क्षगे।
शौक्रे ख्याता गुणैर्बौधे कलासु निपुणा मता ॥ ८ ॥

बृहस्पतिके त्रिशांशसे सत्यधर्मवाली और शनैश्चरके त्रिशांशसे हीजडी जानना, शुक्रराशिके लग्न अथवा चन्द्रमामें भौमत्रिशांश होय तो दुष्टा जानिये, शुक्रत्रिशांशसे गुणोंकरिके विख्यात और बुधके त्रिशांशसे कलाओंकरिके निपुण समझना चाहिये ॥ ८ ॥

जैवे गुणान्विता मांदे पुनर्भूश्चन्द्रभे मता।
स्वच्छन्दा वनिता कौजे शौक्रे च कुलपावनी ॥ ९ ॥

बृहस्पतिके त्रिशांश होय तो गुणवाली होती है और शनैश्चरके त्रिशांश होनेमें पुनर्भूः अर्थात् एक पति नियत हो गया होय जिसका फिर वह उसे छोड दूसरेको विवाही जाय उसे पुनर्भूः कहते हैं। लग्न अथवा चन्द्रमा जो कर्कराशिके होय और उसमें तात्कालिक मंगलका त्रिशांशक होय तो वह स्त्री दूसरेका कहना नहीं माननेवाली केवल,अपनेही वशमेंकी होती है और शुक्रका त्रिशांश होय तो वह कुल पवित्र करनेवाली होती है ॥ ९ ॥

बौधे शिल्पान्विता नारी जैवे बहुगुणा स्मृता।
पतिघ्न्यार्केऽर्कभे कौजेऽनाचारा भार्गवे सती ॥ १० ॥

बुधके त्रिशांशमें चित्रकारी जाननेवाली और बृहस्पतिके त्रिशांशमें बहुतसे गुणोंवाली होती है, सूर्यके त्रिशांश होय तो पतिके मारनेवाली समझना और सिंहराशिके लग्न अथवा चंद्रमामें तात्कालिक भौमत्रिशांश होनेसे आचारभ्रष्ट और शुक्रके त्रिशांशसे सती जानना चाहिये ॥ १० ॥

बौधे पुंश्चेष्टिता जैवे राज्ञी मांदे कुलच्युता।
जीवर्क्षगे बहुगुणा कौजे शौक्रे सती स्मृता ॥ ११ ॥

बुधके त्रिशांशसे पुरुषकीसी चेष्टावाली और गुरुके त्रिशांशसे रानीके तुल्य और शनैश्चरके त्रिशांशसे अपने कुलमें पतित अर्थात्

त्यागी हुई जानिये और बृहस्पतिके राशिसंबंधी लग्न अथवा चंद्रमामें मंगलका त्रिंशांश होय तो बहुतगुणवाली स्त्री होती है और शुक्रके त्रिंशांशमें सत्यधर्मवाली होती है ॥ ११ ॥

बौधे विज्ञानसंपन्ना जैवे नैकगुणा स्मृता ।
मांदे चान्यरता प्रोक्ता दासी कौजे तथाऽऽर्किभे ॥ १२ ॥

बुधके त्रिंशांशसे विज्ञानसंपन्न जानिये और गुरुके त्रिंशांशमें अनेक गुणवाली कही है और शनिके त्रिंशांशसे दूसरेसे प्रीति करनेवाली होती है । इसी प्रकार शनिराशिके लग्न अथवा चन्द्रमामें भौमके त्रिंशांश होनेसे दासी समझना चाहिये ॥ १२ ॥

अप्रजाश्च भवेच्छौक्रे बौधे दुष्टा खला तथा ।
जैवे पतिव्रता नित्यं मांदे नीचानुसेविनी ॥ १३ ॥

शुक्रके त्रिंशांशसे अप्रजा अर्थात् वंध्या स्त्री होय और बुधके त्रिंशांशसे खोटे आचरणवाली और गुरुके त्रिंशांशसे नित्य पतिकी सेवाकरनेवाली और शनिके त्रिंशांशसे नीचोंकी सेवा करनेवाली होती है ॥१३॥

शुक्रासितौ यदि परस्परभागसंस्थौ
शौक्रे च दृष्टिपथगावुदये घटांशाः ।
स्त्रीणामतीव मदनाग्निमदः प्रवृद्धः
स्त्रीभिः समं च पुरुषाकृतिभिः शमं लभेत् ॥ १४ ॥

जो शुक्र और शनैश्चर परस्पर भागमें स्थित होंय अथवा आपसमें देखते होंय और दोनों शुक्रके त्रिंशांशमें होंय और लग्नमें तात्कालिक कुंभराशिका नवांश होय तो यह योग विशेषकर स्त्रियोंकी बढी हुई कामरूपी अग्निके मदको पुरुषकीसी आकृतिवाली स्त्रियोंसे शमन करता है ॥ १४ ॥

शून्येऽस्ते कापुरुषो बलहीने सौम्यदर्शनैर्हीने ।
चरभे प्रवासशीला भर्त्ता क्लीबो ज्ञसौरयोर्द्यूने ॥ १५ ॥

जिस स्त्रीके लग्नसे सप्तमभाव निर्बल होय और कोई ग्रहभ. उसमें न होय तथा शुभग्रहभी न देखते होंय तो उस स्त्रीका भर्ता खोटा होता है और जो चरराशि सप्तममें होय तो उस स्त्रीका पति परदेशमें रहनेवाला होय अथवा जो बुध और शनैश्चर ये दोनों सप्तमस्थानमें बैठें होंय तो उस स्त्रीका भर्ता नपुंसक होता है ॥ १५ ॥

उत्सृष्टा सूर्य्येऽस्ते कुजेऽस्ते विधवा भवेन्नवोढैव ।
कन्यैवाशुभदृष्टे शनैश्चरे वृद्धतां याति ॥ १६ ॥

जिसके लग्नसे सप्तमभावमें सूर्य होय तो वह स्त्री पतिसे त्यागी होय और जो सप्तमभावमें मंगल होय तो वह थोडीही अवस्थामें विधवा होय और जो शनैश्चर सप्तमभवनमें बैठा होय और जो अशुभ ग्रह देखते होंय तो कन्यावस्थाहीसे वह स्त्री वृद्धासी हो जाती है ॥ १६ ॥

अशुभे ऋक्षेऽस्तगते अनपत्या भवेदशुभदृष्टे ।
क्रूरैर्विधवाऽस्तगतैर्भवति पुनर्भूस्तथा मिश्रैः ॥ १७ ॥

जो सप्तम भवनमें अशुभ राशि होय और अशुभ ग्रह देखते होंय तो वह स्त्री सन्तानरहित होय और जो क्रूर ग्रह बैठे होंय तो विधवा होय और जो शुभग्रह और पापग्रह दोनों बैठे होंय तो पुनर्भू होय अर्थात् एकके लिये निश्चय होकर दूसरेको विवाही गई होय ॥ १७ ॥

अन्योन्यभागगतयोः सितकुजयोरन्यपुरुषसक्ता स्यात् ।
द्यूने शशिदिनकरयोः स्याद्युवतिरनुज्ञया भर्तुः ॥ १८ ॥

जिसके जन्मकालमें शुक्र और मंगल परस्पर भागमें स्थित होंय तौ वह स्त्री अन्यपुरुषासक्ता होती है और जो सूर्य्य और चन्द्रमा ये दोनों सप्तमभावमें बैठे होंय तौ वह स्त्री अपने पतिकी आज्ञासे अन्य पुरुषासक्ता होय ॥ १८ ॥

सौरारगृहे तद्वच्छशिनि सशुक्रे विलग्नगे जाता ।
मात्रा सार्द्धं कुलटा क्रूरग्रहवीक्षिते भवति ॥ १९ ॥

जिसके जन्मकालमें शनि वा भौमराशिका होकर शुक्रयुक्त चन्द्रमा बैठा होय उसकी अन्यपुरुषासक्ता जानिये और जो शुक्रयुक्त चन्द्रमा

शनि वा भौमराशिका होकर लग्नमें बैठा होय और क्रूर ग्रह अर्थात् रवि, मंगल, शनि इन ग्रहोंमेंसे कोई ग्रह देखता होय तो वह स्त्री माता-सहित कुलटा होती है ॥ १९ ॥

अथ नवांशफलकथनम् ।

द्यूने तु कुजनवांशे शशिना दृष्टे च रोगयोनिः स्त्री ।
सद्ग्रहगे भागे वा सुश्रोणिर्भर्तृवत्सला भवति ॥ २० ॥

जिसके सप्तमभवनमें मेष वृश्चिकराशिका नवांश होय और उसे चन्द्रमा देखता होय तौ उस स्त्रीकी योनिमें रोग कहना और जो शुभ ग्रह राशिसंबंधी नवांश सप्तम भावमें होय तौ वह स्त्री अपने पतिकी सेवा करनेवाली होती है ॥ २० ॥

द्यूने वृद्धो मूर्खः सौरगृहेऽस्य नवांशके वाथ ।
स्त्रीलोलः क्रोधपरः कुजभेऽथ नवांशके भर्ता ॥ २१ ॥

जिसके सप्तम भवनमें मकर कुंभ राशि पड़ी होय अथवा मकर कुंभराशिका नवांश होय तो उस स्त्रीका पति वृद्ध होय वा मूर्ख होय और जो सप्तमभावमें मेष, वृश्चिकराशि होय वा मेष वृश्चिकराशिका नवांश होय तो उस स्त्रीका भर्ता चञ्चल और क्रोधी होता है ॥ २१ ॥

शुक्रगृहे नवभागे वाऽतिरूपसौभाग्यसंयुतो भर्ता ।
नैपुण्यविज्ञानयुतस्तथैव बुधभे नवांशके वा स्यात् ॥ २२ ॥

जिसके लग्नसे सप्तमभावमें वृष तुलराशि पड़ी होय वा वृषतुल राशिका नवांश होय तौ उस स्त्रीका भर्ता अतिस्वरूपवान् और सुभग होता है । इसी प्रकार बुधराशि अर्थात् मिथुन कन्या इनमेंसे कोई राशि सप्तमभावमें हो या इनका नवांश होय तौ उस स्त्रीका भर्ता ज्ञानी और चतुर होता है ॥ २२ ॥

मदनार्तो मृदुचित्तः शशिभेऽथ नवांशके भर्ता ।
गुरुसितभागेप्यथवा गुणवान् विजितेन्द्रियो भवति ॥ २३

कर्कराशि जिसके सप्तमभावमें होय अथवा कर्कराशिका नवांश सप्तमभावमें होय तौ कोमलचित्तवाला कामसे पीडित उसका पति होता है अथवा गुरुशुक्रसंबंधी नवांश सप्तमभावमें होय तौ निश्चयकरि गुणवान् और जितेन्द्रिय उस स्त्रीका पति होता है ॥ २३ ॥

अतिकर्मकरस्तीक्ष्णो रविभेऽथ नवांशके भवति भर्ता ।
सप्तमभवनोपगतैर्नित्यं स्त्रीणां समवधार्यः ॥ २४ ॥

अत्यन्त कर्म करनेवाला, तीक्ष्ण जिसका स्वभाव ऐसा पति उस स्त्रीका होता है जिसके सप्तमभवनमें सिंहराशि होय अथवा सिंहराशिका नवमांश होय,इसीभांति सप्तमभवनमें प्राप्त हुए ग्रहोंकर नित्यही स्त्रियोंके लिये शुभ और अशुभ फल कहना चाहिये ॥ २४ ॥

ईर्षान्विता सुखपरा लग्ने सितचन्द्रयोर्बुधेन्द्वोश्च ।
सुखिता कलासु कुशला गुणसुतसहिता विनीता स्यात् ॥ २५

जिस स्त्रीके जन्मलग्नमें शुक्र और चन्द्रमा दोनों बैठे होंय तौ वह स्त्री सब प्रकार सुखी और ईर्षावाली होती है और जो बुध और चन्द्रमा ये दोनों लग्नगत होंय तौ वह स्त्री सुखयुक्त, सुन्दरकलाओंमें चतुर और गुणवाली पुत्रवती विशेषकर नीतियुक्त होती है ॥ २५ ॥

शुक्रबुधयोर्विलग्ने रुचिरा सुभगा कलासु निपुणा च ।
द्रव्यांबरसौख्ययुता शुभेषु पापेषु विपरीता ॥ २६ ॥

जो शुक्र और बुध दोनों लग्नमें जिसके होंय वह स्त्री सुन्दररूपवाली सौभाग्यवती और कलाओंमें निपुण होती है और जिसके लग्नमें शुभ ग्रह बैठे होंय वह स्त्री द्रव्य, वस्त्र, सुख इनकर युक्त होती है और जो पापग्रह लग्नगत होय तौ स्त्री धनवस्त्रसुखकरि रहित होती है ॥ २६ ॥

पापेऽष्टमे विधवता निधनाधिपतिर्नवांशके यस्याः ।
तस्य दशायां मरणं वाच्यं तस्याः शुभैर्द्वितीयस्थैः ॥ २७ ॥

जिस स्त्रीके अष्टमस्थानमें पापग्रह होय और वही पापग्रह अष्टमेशके नवांशकमें होय तो वह स्त्री विधवा होय और जिसके लग्नसे

दूसरे स्थानमें शुभग्रह बैठे होंय तौ उसका मरण उनही शुभग्रहोंकी दशामें कहना चाहिये ॥ २७ ॥

कन्यालिवृषभे सिंहे शिशिरमयूखेऽल्पपुत्रता तस्याः ।
पुत्रभवनेऽशुभयुते निरीक्षिते वा तथैव स्यात् ॥ २८ ॥

जिस स्त्रीके जन्मसमयमें वृष, कन्या, सिंह, वृश्चिक इन राशियोंका चन्द्रमा होय उसको अल्पपुत्रवाली जानिये और जिसके पंचमभवनमें अशुभग्रह बैठे होंय अथवा पंचमभवनको देखते होंय तौ भी अल्पपुत्र-वाली कहना चाहिये ॥ २८ ॥

रिक्तैर्बुधेज्यभृगुजै रविजे च मध्ये शेषैर्बलेन सहितै-
र्विषमे च लग्ने । जाता भवेत्पुरुषिणी युवतिः सदैव
पुंश्चेष्टिता विचरति प्रथिता च लोके ॥ २९ ॥

जिस स्त्रीका जन्म विषमलग्नमें होय और उस विषमलग्नमें बुध, गुरु, शुक्र इनको छोड़ शेष ग्रह अर्थात् रवि, चन्द्र, भौम ये बली होकर बैठे होंय और शनैश्वर दशमभवनमें होय तौ वह जन्म लेनेवाली स्त्री पुरुषकेसे स्वरूपवाली होय और सदैव पुरुषकीसी चेष्टा कर फिरती रहे । लोकके बीचमें विख्यात होती है ॥ २९ ॥

क्रूरे जामित्रगते नवमो यदि खेचरो भवति नूनम् ।
प्रव्रज्या भवति तदा पापग्रहसंभवादबला ॥ ३० ॥

जिस स्त्रीके जन्मलग्नसे सप्तम और नवमभवनमें जो पापग्रह होय तों वह अबला निश्चय प्रव्रज्या अर्थात् संन्यस्तधर्मवाली होती है प्रव्रज्या उस स्त्रीको भी कहते हैं कि, जो अनेक कलाओंमें चतुर और सन्तानरहित होय ॥ ३० ॥

बलिभिर्बुधगुरुशुक्रैः शशांकसहितैर्विलग्नभे समभे ।
स्त्री ब्रह्मवादिनी स्यादनेकशास्त्रकुशला च विख्यता ॥ ३१ ॥

जिस स्त्रीका जन्म समराशिसंबंधी लग्नमें होय और बुध, गुरु शुक्र, चन्द्रमा ये चारों ग्रह बलयुक्त होकर लग्नमें बैठे होंय तो व

स्त्री अनेक शास्त्रोंमें कुशल विख्यात ब्रह्मवादिनी अर्थात् ब्रह्मज्ञानवाली होती है ॥ ३१ ॥

जन्मकाले विवाहे च चिंतायां वरणे तथा ।
चिंत्यं स्त्रीणां तु जन्मोक्तं घटते तत्पतिष्वपि ॥ ३२ ॥

स्त्रीके जन्मसमय और विवाहमें तथा वर्गचिंतामें स्त्रियोंके लिये जन्मकालमें कहा हुआ जो फल उसे अवश्य विचारना चाहिये वही फल उसके पतिके लिये निश्चय घटित होता है ॥ ३२ ॥

अथ ग्रन्थान्तरम् ।

पापद्वयमध्यगते चन्द्रे लग्ने च कन्यका जाता ।
निजपितृकुलं समस्तं श्वशुरकुलं हंति निःशेषम् ॥ ३३ ॥

जिस स्त्रीके जन्मसमय दो पापग्रहोंके मध्यमें चन्द्रमा होय और दो पापग्रहोंके बीचमेंही लग्न होय तौ वह स्त्री अपने पितृकुलसमस्तको तथा अपने संपूर्ण श्वशुरकुलको नष्ट करती है ॥ ३३ ॥

रिपुक्षेत्रस्थितौ द्वौ तु लग्ने यत्र शुभग्रहौ ।
क्रूरश्चैकस्तत्र जाता भवेत्स्त्री विषकन्यका ॥ ३४ ॥

जिस स्त्रीके जन्मलग्नमें दो शुभग्रह और एक पापग्रह होय और छठे भवनमें केवल दो पापग्रह बैठे होंय तो वह स्त्री विषकन्या होती है॥ ३४॥

भद्रा तिथिर्यदाऽऽश्लेषा शतभं कृत्तिका क्रमात् ।
मंदाररविवाराश्चेद्विषकन्या बुधैः स्मृता ॥ ३५ ॥

जिसका जन्म दूज-शनिवार-आश्लेषानक्षत्रमें होय, तथा सप्तमी मंगलवार-शतभिषा नक्षत्रमें होय अथवा द्वादशी-रविवार-कृत्तिका नक्षत्रमें होय तो वह स्त्री पंडितोंने विषकन्या कही है ॥ ३५ ॥

द्वादशी वारुणः सूर्ये विशाखा सप्तमी कुजे ।
मंदेऽश्लेषा द्वितीया च विषयोगास्त्रयो मताः ॥ ३६ ॥

अथवा जिसका जन्म द्वादशी-रविवार-शतभिषा नक्षत्रमें होय वा सप्तमी-मंगलवार-विशाखानक्षत्रमें होय अथवा दूज-शनिवार-आश्लेषा

नक्षत्रमें होय तो वह स्त्री विषकन्या होती है। ये तीनों विषयोग कहे जाते हैं ॥ ३६ ॥

व्ययाष्टगे कुजे क्रूरयुते राहौ च लग्नगे।
रंडाऽथ लग्नगे सूर्य्ये भौमे वा दुर्भगा शनौ ॥ ३७ ॥

जिसके जन्मसमय लग्नसे अष्टम वा द्वादशवें घर क्रूरग्रहसहित मंगल होय और लग्नमें राहु होय तौ वह विधवा होय तथा जिसके जन्मलग्नमें सूर्य, शनि, भौम इन ग्रहोंमेंसे कोई बैठा होय तौ वह स्त्री दुर्भागिनी होय ॥ ३७ ॥

मूर्तौ राह्वर्कभौमेषु रंडा भवति कामिनी।
एषु शुक्रद्वितीयेषु पतिमन्यं चिकीर्षति ॥ ३८ ॥

जो जन्मलग्नमें रवि, राहु, भौम इन ग्रहोंके स्थित होनेसे स्त्री विधवा होती है। यदि इन ग्रहोंमेंसे कोईभी ग्रह लग्नमें होय और दूसरे शुक्र बैठा होय तौ वह स्त्री दूसरे पतिकी इच्छा करनेवाली होती है ॥ ३८ ॥

रंध्रगौ मंदसूर्यौ चेद्विलग्नान्निजराशिगौ।
वंध्याऽथ चंद्रजश्चंद्रः काकवंध्या तदा भवेत् ॥ ३९ ॥

जिसके लग्नसे अष्टमभवनमें शनि सूर्य होंय वा निज निज राशिमें दोनों होंय तौ वह स्त्री वंध्या होय अथवा बुध, चन्द्रमा जो अष्टम होंय तौ काकवंध्या होती है ॥ ३९ ॥

मृतापत्या च शुक्रेज्यौ सारौ गर्भस्रवा भवेत्।
तस्माज्जन्मनि चिंतायां रंध्रं भव्यं ग्रहोज्झितम् ॥ ४० ॥

जो शुक्र, बृहस्पति दोनों यदि अष्टमभावमें होंय तौ वह स्त्री मृतापत्या होय अर्थात् जिसकी संतान होकर मर जाया करे और मंगल अष्टमभावमें होनेसे स्त्री गर्भस्रवा होती है अर्थात् जिसका गर्भ स्थिर होकर बीचमें गिर जाय उसको गर्भस्रवा कहते हैं। तिस कारण जन्मसमय तथा अन्य वरवरणादि चिंतामें ग्रहोंकरिके रहित शुद्ध अष्टम स्थान शुभ कल्याणके करनेवाला होता है ॥ ४० ॥

शौनकवचनम्।

लग्नेन्दू चरराशौ केन्द्रस्थाः पापिनो बलिनः।
योषिद्ग्रहसंदृष्टौ पतिद्वयं गच्छते नारी ॥ ४१ ॥

जिस स्त्रीके जन्मसमयकी लग्न चरराशि अर्थात् मेष, कर्क, तुला, मकरसंज्ञक हो और चन्द्रमाभी इन्हीं चरसंज्ञक राशियोंमें होय और इन दोनोंको शुक्र देखता होय तथा केन्द्र अर्थात् प्रथम, चतुर्थ, सप्तम, दशम इनमें पापग्रह बली होकर बैठे होंय तौ वह स्त्री दो पतिवाली होती है ॥ ४१ ॥

अथ ग्रन्थान्तरे स्त्रीडिंभचक्रम्।

नारीचक्रे मस्तके त्रीणि भानि वक्त्रे भानां सप्तकं स्थापनीयम्। प्रत्येकं स्युर्वेदतारा उरोजे तिस्रस्तारा हृत्प्रदेशे निवेश्याः ॥ ४२ ॥

एक स्त्रीके आकार चक्र बनाकर उसके मस्तकपर तीन नक्षत्र स्थापन करे फिर सात नक्षत्र मुखपर, फिर दोनों स्तनोंपर चार नक्षत्र स्थापनकर फिर तीन तारा हृदयके बीच स्थापन करे ॥ ४२ ॥

नाभौ देयं भत्रयं त्रीणि गुह्ये भानोर्धिष्ण्याच्चंद्रधिष्ण्यावधिस्थम्। स्यात्संतापः शीर्षभे वक्त्रसंस्थैर्नित्यं मिष्टान्नादिसौख्योपलब्धिः ॥ ४३ ॥

नाभिके बीचमें तीन और गुह्यमेंभी तीन फिर दोनों पदोंपर चार इस क्रमसे सूर्य नक्षत्रसे स्थापन कर जिस नक्षत्रपर चन्द्रमा हो उस पर्यंत जो अंग हो उसका फल कहे-जो शिरके नक्षत्रोंमें जन्मनक्षत्र पडे तो संतापकारी फल कहे और मुखके नक्षत्रोंमें होय तो नित्य मिष्टान्नादि प्राप्तिसुख कहे ॥ ४३ ॥

कामं स्वामी प्रेमवृद्धिः स्तनस्थे वक्षोदेशावस्थितेऽतीव हर्षः। पत्युश्चित्तानंदवृद्धिश्च नाभौ गुह्यस्थे स्यान्मन्मथाधिक्यमुच्चैः ॥ ४४ ॥

स्तनोंके नक्षत्रपर यदि जन्म नक्षत्र होय तौ कामकी वृद्धि करने वाला तथा स्वामीके प्रेमको बढानेवाला फल कहना चाहिये और हृदयके बीचमें जो जन्मनक्षत्र होय तौ हर्ष करनेवाला जानि और जो नाभिदेशमें होय तौ पतिके चित्तको आनंद बढानेवाली होय और गुह्यदेशमें पडे तौ अधिक कामवती स्त्री होती है ऐसा फल कहे ॥ ४४ ॥

पादद्वंद्वे भामिनी चातिदुष्टा
पत्युश्चिन्ता मन्दविक्षोभिणी च ॥ ४५ ॥

दोनों पैरोंपर आयकरि जो जन्मनक्षत्र पडे तौ वह स्त्री अतिदुष्ट और पतिको चिंता तथा क्षोभ देनेवाली होती है ॥ ४५ ॥

अथ ग्रन्थान्तरे ।

शनिभौमगृहे लग्ने चन्द्रे च सितसंयुते ।
पापदृष्टेऽथ सा नारी वन्ध्यात्वमुपगच्छति ॥ ४६ ॥

जिस स्त्रीके मेष, वृश्चिक, मकर, कुंभ इनमेंसे कोईसी लग्न तात्कालिक जन्मसमय होय और चन्द्रमा शुक्रयुक्त होय, पापग्रहोंकी दृष्टि होय तौ वह स्त्री वंध्या होती है ॥ ४६ ॥

सप्तमस्थः कुजश्चैव दृष्टः सौरेण सोऽपि चेत् ।
गलद्गर्भा तु सा ज्ञेया शनौ रोगयुता प्रजा ॥ ४७ ॥

जिस स्त्रीके सप्तमभवनमें मंगल होय उसको शनैश्चर देखता होय तौ वह स्त्री गलद्गर्भा अर्थात् गर्भ गिरानेवाली होय और जो सप्तम शनैश्चर होय तौ रोगयुक्त संतानवाली होती है ऐसा कहना चाहिये ॥ ४७ ॥

रवौ मृतप्रजा ज्ञेया राहुणापि तथैव च ।
चन्द्रे बुधे च सा नारी कन्याजन्मवती भवेत् ॥ ४८ ॥

जिस स्त्रीके सप्तमभवनमें सूर्य होय उसकी संतान नहीं जीवे तथा राहुके होनेसेभी संतानकी हानि होती है और चन्द्रमा तथा बुध सप्तम होय तो वह स्त्री कन्या जन्मनेवाली होती है ॥ ४८ ॥

पञ्चमस्थौ गुरुसितौ बहुपुत्रयुता भवेत् ।
सुभगा पतिपूज्याऽसौ गुणयुक्ता तु सुव्रता ॥ ४९ ॥

जिस स्त्रीके पंचमभवनमें शुक्र गुरु ये दोनों होंय तौ वह स्त्री बहुत पुत्रवाली होय तथा सुहागिन, पतिके पूजनेवाली और गुणयुक्त सुन्दर-व्रतवाली होती है ॥ ४९ ॥

मंदे चरे चंद्रयुतेथ दृष्टे शुक्रेण लोलश्च पतिस्तु तस्याः ।
चरस्वभावश्चपलो नितान्तं परस्य जातं स्वविवेकहीनम्॥५०

जिस स्त्रीके जन्मसमय शनि, चन्द्र ये दोनों चरराशिमें होंय और इनको शुक्र देखता होय तौ उस स्त्रीका पति चञ्चल, चपल स्वभाव-वाला, दंगई और दूसरेसे जिसका जन्म ऐसा ज्ञानहीन होता है ॥५०॥

समराशिगते चैव सप्तमे शुभसंयुते ।
शुभग्रहैस्तथा दृष्टे राजपूज्यः शुभः स्मृतः॥ ५१ ॥

इसी प्रकार जो शनि, चन्द्र ये दोनों समराशिके होकर सप्तमघरमें बैठे होंय और शुभग्रहकी दृष्टि होय तो उस स्त्रीका पति सुन्दर और राज्यपूज्य होय ॥ ५१ ॥

क्रोधान्विता सौख्यपरा सितेन्दौ लग्नस्थितौ काञ्चन-संयुता च । बुधे कलाढ्या सुखभावयुक्ता गुणैर्युता शुक्रगुरौ तथैव ॥ ५२ ॥

जिस स्त्रीके जन्मलग्नमें शुक्र चन्द्रमा ये दोनों होंय तो वह स्त्री स्वभावसे क्रोधित और संपूर्ण सुखयुक्त होय तथा बुध, गुरु, शुक्र इनमेंसे कोईभी लग्नगत होय तौ वह स्त्री कलाओंसे पूर्ण सुखभावयुक्त गुणवती होती है ॥ ५२ ॥

यदा शशी शुक्रबुधौ विलग्ने त्रयोपि ते जीवसितेन्दुजाः स्युः । अनेकधा सौख्यगुणादियुक्ता नारीभिदासीभिरलं-कृता सा ॥ ५३ ॥

जिस स्त्रीके चन्द्र, बुध, शुक्र लग्नगत होंय अथवा बुध, गुरु, शुक्र ये तीनों जिसके लग्नगत होंय तौ वह स्त्री निश्चय अनेक प्रकारके सौख्यगुणादियुक्त स्त्रियोंसे तथा दासियोंसे शोभित होती है ॥ ९३॥

यदा शुभाः क्रूरखगात् विलग्नाद्द्वितीयगाः शोभनखेचरास्तु । सा भर्तुरग्रे म्रियते च नारी गोसिंहकर्केन्दुगतेऽल्पपुत्रा ॥ ९४ ॥

जो शुभग्रह क्रूरग्रहोंसे द्वितीयस्थानमें होय अथवा लग्नसे शुभग्रह द्वितीयस्थानमें होय तौ वह स्त्री अपने पतिसे पहले अर्थात् अपने भर्ताके आगेही मृत्युको प्राप्त होय और जिसके जन्मसमय वृष, सिंह, कर्क इन राशियोंमेंसे किसी राशिपर चन्द्रमा होय तौ वह स्त्री अल्पपुत्रवाली होती है ॥ ९४ ॥

अथ लग्नफलम् ।

मेषोदयेऽसत्यपरा नृशंसा नारी भवेत् क्रोधगता सदैव । श्लेष्माधिका निष्ठुरवाक्प्रयुक्ता सदा निरक्ता निजबंधुवर्गे ॥१

मेषलग्नमें जिसका जन्म होय वह स्त्री असत्यवक्ता, निडर, क्रोधिनी, कफकी अधिकता जिसके, कडा बोलनेवाली और अपने भाई भतीजोंसे प्रेम रखनेवाली होती है ॥ १ ॥

वृषोदये सत्यरता मनोज्ञा विनीतचेष्टा पतिवल्लभा च । नारी भवेत् सर्वकलासु दक्षा स्ववर्गरक्ता पतिवाक्यमिष्टा॥२

वृषलग्नमें जिसका जन्म होता है वह स्त्री सत्यवक्ता, मनकी जाननेवाली और नीतिपूर्वक कार्य करनेवाली और पतिकी प्यारी, संपूर्ण कलाओंमें चतुर, अपने कुटुम्बमें प्रेम जिसका ऐसी, पतिके वचनको माननेवाली होती है ॥ २ ॥

तृतीयलग्नेऽतिकठोरवाक्या स्त्री कामसक्ता गुणवर्जिता च । सदा नृशंसा कफवातयुक्ता महाव्यया क्रूरविचेष्टिता च॥३

मिथुनलग्नमें जिसका जन्म होय वह नारी कठोर वचन बोलनेवाली, काममें आसक्त, गुणरहित, सदा निडर रहनेवाली और कफवातकी प्रकृतिवाली, खोटे स्वभाववाली होती है ॥ ३ ॥

लग्ने कुलीरे सुभवेत् प्रसूता नारी सुरूपार्थनयैः समेता ।
बंधुप्रिया साधुसुशीलदक्षा प्रभान्विता साधुसुखैःसमेता ॥ ४ ॥

कर्कलग्नमें जिसका जन्म होय सो स्त्री रूप अर्थ और नम्रतासमेत, भाइयोंकी प्यारी, सुंदर सुशील स्वभाववाली, चतुर, कांतिमति, श्रेष्ठ-सुखों करिके युक्त होती है ॥ ४ ॥

सिंहस्य लग्ने वनितातितीक्ष्णा भवेत् कफाढ्या कलहप्रिया च ।
नानामिषैर्दुष्टशरीरयात्रा परोपकारे निरता सदैव ॥ ५ ॥

सिंहलग्नमें जिसका जन्म होय वह स्त्री अत्यन्त तेज स्वभाववाली, कफकी प्रकृति जिसकी, कलहप्रिया, नाना प्रकारके मांसोंको खाने-वाली, दूसरेका भला करनेवाली होती है ॥ ५ ॥

कन्योदये या वनिताभिजाता सौभाग्यसौख्यैः सहिता हिता च ।
भवेत् सुवर्गा बहुधर्मरक्ता जितेन्द्रिया सर्वकलासु दक्षा ॥ ६ ॥

जो स्त्री कन्यालग्नमें उत्पन्न हुई सो सौभाग्य और सुखोंके सहित भली और सुंदर वर्गवाली, बहुतसे धर्म करनेमें चित्त है जिसका, इंद्रि-योंको जीतनेवाली और संपूर्ण कलाओंमें चतुर होती है ॥ ६ ॥

तुलस्य लग्ने चिरकालकृत्या भवेत् सुमन्दा प्रणयेन हीना ।
सुगर्विता क्षांतिविवर्जिता च तृष्णाधिका नीतिविवर्जिता च ॥७॥

तुलालग्नमें जो उत्पन्न हुई स्त्री वह देरीसे कार्य करनेवाली, बुद्धिहीन, नम्रतारहित, गर्वीली, शांति जिसको नहीं और तृष्णा है अधिक जिसको ऐसी, नीतिरहित होती है ॥ ७ ॥

नारी भवेद्वृश्चिकलग्नजाता सुरूपगात्रा नयनाभिरमा ।
सुपुण्यशीला च पतिव्रता च गुणाधिका सत्यपरा सदैव ॥ ८ ॥

वृश्चिकलग्नमें जिसका जन्म होय वह स्त्री सुंदर शरीरवाली और सुन्दर है नेत्र जिसके, पुण्यशील, पतिव्रता गुण अधिक जिसमें और सदैव सत्य बोलनेवाली होती है ॥ ८ ॥

चापोदये या वनिताऽभिजाता सुबुद्धिसारी पुरुषानुकारा।
सामैकसाध्या विधिना कठोरा निस्नेहचित्ता प्रणयेन हीना ॥९॥

धनलग्नमें जिसका जन्म होय वह नारी बुद्धिमती, पुरुषकासा आकार जिसका, सामनीतिसे साध्य, देखनेंमे कठोर, स्नेहरहित चित्त वाली, स्नेहसेहित होती है ॥ ९ ॥

मृगोदये स्त्री सुभगाऽतिसत्या तीर्थानुरक्ता हतशत्रुपक्षा।
प्रधानकृत्या प्रथिता तु लोके गुणान्विता पुत्रवती सदैव ॥१०॥

मकरलग्नमें जिसका जन्म होय सो स्त्री सुंदरचिह्नवाली, सत्यवक्ता और तीर्थाटन करनेमें है चित्त जिसका और शत्रुपक्षरहित, अपने कार्यमें चतुर, गुणवती, सदैव पुत्रवाली, लोकमें विख्यात होती है॥१०॥

कुम्भस्य लग्ने प्रमदाऽभिजाता स्त्रीजन्मदक्षा क्षयजार्दिता च।
नित्यं गुरूणां शुचिरुद्धचेष्टा व्ययाधिका पुण्यपरा कृतघ्ना॥११॥

कुंभलग्नमें जिसका जन्म होय सो स्त्री जन्मसेही चतुर और क्षयरोग करके दुःखी और नित्य अपने बडे जो सासु, श्वशुर आदि तिनसे बिगडी चेष्टा, दुष्टभाव रखनेवाली, व्ययशील, पुण्यपरायण, कृतघ्न अर्थात् पापिनी होती है ॥ ११ ॥

मीनोदये स्त्री बहुपुत्रपौत्रा पतिप्रिया बांधवलोकमान्या।
सुनेत्रकेशा सुरविप्रभक्ता नयान्विता प्रीतिपरा गुरूणाम् ॥ १२॥

मीनलग्नमें जिसका जन्म होय वह स्त्री बहुत पुत्रपौत्रवाली और अपने पतिकी प्यारी और भाई बंधुओंकरके मान्य, सुंदर नेत्र और केश हैं जिसके और देवता ब्राह्मणोंकी भक्ति करनेवाली, नम्रभावयुक्त अपने बडे सासु ससुर आदिकोंकी प्रीतिपरायण होती है ॥ १२ ॥

अथ चंद्रराशिफलम् ।

चन्द्रे ह्यजस्थे जनिता प्रगल्भा जाता भवेत्कृत्यपरा प्रधाना ।
सुरूपगात्रा पतिवल्लभा च सदा गुरूणां प्रणयानुरक्ता ॥ १ ॥

मेषराशिके चन्द्रमामें जो जन्मे वह स्त्री बडे पराक्रमवाली, संपूर्ण गृहके कृत्यमें परम प्रधान, बहुत श्रेष्ठ है शरीर जिसका, पतिकी प्यारी, अपने सासु श्वशुर आदि जो बडे उनकी सेवामें रहनेवाली होती है॥ १॥

वृषाश्रिते शीतकरे सुशीला विद्याविवेकागमशास्त्ररक्ता ।
तीर्थे प्रसक्ता बहुपुत्रपौत्रा पतिप्रिया वित्तपरिग्रहेण ॥ २ ॥

वृषराशिके चन्द्रमामें जिसका जन्म होय वह नारी सुदंर शील स्वभाववाली और विद्या, ज्ञान, वेद शास्त्र इनमें चित्त रखनेवाली, तीर्थकर्त्री, बहुपुत्रपौत्रवती, पतिको द्रव्य लेन देन करके प्यारी होती है॥२॥

नृयुक्स्थिते शीतकरे सुशीला भवेत्सुकाया प्रियदर्शना च ।
नानार्थमानैः सहिता विदग्धा परोपकारप्रणया सुनेत्रा ॥ ३ ॥

मिथुनराशिके चन्द्रमामें जो जन्मे वह स्त्री सुशील, सुंदरकायावाली, देखनेमें प्रिय, नाना प्रकारके अर्थ और मानयुक्त, चतुर, परोपकारकर्त्री, सुन्दर हैं नेत्र जिसके ऐसी होती है ॥ ३ ॥

कर्कस्थिते शीतकरे रुजार्ता नारी भवेत्पूज्यतमा स्ववर्गे ।
सुमानिनी बांधवलोकमान्या हतारिपक्षा द्विजदेवभक्ता ॥ ४ ॥

कर्कराशिके चन्द्रमामें जिसका जन्म होय वह नारी रोगग्रसित शरीरवाली, अपने कुलमें पूज्य, गर्वीली और भाई भतीजोंकरके मान्य, शत्रुपक्षरहित और देवता ब्राह्मणोंकी भक्ति करनेवाली होती है ॥ ४ ॥

सिंहस्थिते चन्द्रमसि प्रधाना नारी भवेत् क्रौर्यसमन्विता च ।
प्रियामिषा भूषणवस्त्रभाजा उदारचेष्टा सुभगा सुरूपा ॥ ५ ॥

सिंहराशिके चन्द्रमामें जिसका जन्म होय वह स्त्री प्रधान और क्रूरपनयुक्त, आमिष अर्थात् मांस प्रिय जिसको और भूषण वस्त्रकी सदा पहिरनेवाली और उदारचेष्टा जिसकी, सुन्दर रूपवती, सुभगा होतीहै॥५॥

कन्याश्रिते शीतकरे तु जाता नारी भवेद्वित्तचतुष्पदाढ्या ।
तिप्रधाना जितशत्रुपक्षा क्षमान्विता शौचपरा सदैव ॥ ६ ॥

कन्याराशिके चन्द्रमामें जिसका जन्म होय वह स्त्री वित्त औ चतुष्पदोंसे युक्त, पति है प्रधान जिसके ऐसी और जीता है शत्रुप जिसने और क्षमायुक्त, सदा पवित्र रहनेवाली हाती है ॥ ६ ॥

तुलाधरस्थे शशिनि व्रताढ्या जाता भवेत् स्त्री हितबंधुवर्गा ।
पतिव्रता पुत्रवती मनोज्ञा विवर्जितः दंभमनोभवाभ्याम् ॥ ७ ।

तुलाराशिके चंद्रमामें जन्म हुआ जिसका वह स्त्री व्रतपूर्ण, बंधुवर्ग हित करनेवाली, पतिव्रता, पुत्रवती, सुंदर, कपट काम दोनोंसे रहि होती है ॥ ७ ॥

चन्द्रेऽलिसंस्थे तु सुगुप्तपापा स्थिरस्वभावा सुविदग्धचेष्टा ।
प्रिया गुरूणां नियमैः समेता प्रभूतकोशा विगताभिमाना ॥ ८

वृश्चिकराशिके चंद्रमामें जन्म होय तौ वह स्त्री गुप्त पाप कर वाली और स्थिर स्वभाव जिसका ऐसी, सुंदर जिसकी चितवन, सा श्वशुर आदि जो बडे तिनकी प्यारी, नियमोंसे युक्त, बडे कोशवा अभिमानरहित होती है ॥ ८ ॥

धनुर्धरस्थे शशिनि व्रताढ्या नारी भवेद्दानपरायणाढ्या ।
गीतप्रिया प्राणहितानुकूला प्रियागमा स्त्रीजननी विनीता ॥ ९

धनुराशिगत चंद्रमामें जन्म होय जिसका वह स्त्री व्रताढ्या औ दानपरायण होती है । गान प्रिय होय जिसको, अपने प्राणोंके भले लिये अनुकूल चलनेवाली प्यारी जिसकी चाल ऐसी, कन्या प्रजावा नीतिसहित होती है ॥ ९ ॥

चन्द्रे मृगस्थे विकरालदंष्ट्रा नारी भवेत् क्रौर्यपरा मनोज्ञा ।
विद्याधिका सत्यपरा सुरूपा सुसंयुता नीतिपरा हतारिः ॥ १

मकरराशिके चन्द्रमामें जिसका जन्म होय वह स्त्री बडी कठोर डाढोंवाली, क्रूर, सुहावनी सूरत, विद्यायुक्त, सत्यपरायण, नीतियुक्त, शत्रुरहित होती है ॥ १० ॥

घटांश्रिते शीतकरे तु जाता नारी भवेच्चन्द्रसमानवक्त्रा ।
सुदानशीला सुतवित्तयुक्ता शुभानुकारा प्रथिताभिमाना ॥ ११ ॥

कुंभराशिके चन्द्रमामें जन्म हुआ जिसका वह स्त्री सुंदर, चन्द्रसमान मुखवाली, सुंदर दानशील, पुत्रवंती, धनवती और अभिमानयुक्त होती है ॥ ११ ॥

मीनाश्रितस्थे हिमगौ सुताढ्या नारी भवेद्धर्मपरा सुशीला ।
जितेन्द्रिया सर्वकलासु दक्षा लज्जान्विता मानपरा मनोज्ञा ॥ १२

मीनराशिके चन्द्रमामें जिसका जन्म होय वह स्त्री पुत्रवती, धर्मपरायण, सुशील, इन्द्रियोंको जीतनेवाली और सम्पूर्ण कलाओंमें चतुर, लज्जावती, मानपरायण सुंदर होती है ॥ १२ ॥

अथ नक्षत्रफलानि ।

जाताऽश्विनीषु प्रमदा मनोज्ञा प्रभूतकोशा प्रियदर्शना च ।
प्रियंवदा सर्वसहाऽभिरामा शुद्धान्विता देवगुरुप्रसक्ता ॥ १ ॥

अश्विनीनक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह स्त्री सुंदर, बडे कोशवाली, देखनेमें प्रिय और प्यारसे बोलनेवाली और सबको सहन करनेवाली शुद्ध, देवता गुरुमें प्रीति रखनेवाली होती है ॥ १ ॥

स्त्रीवर्गयुक्ता भरणीषु जाता भवेन्नृशंसा कलहप्रिया च ।
सुदुष्टचित्ता विभवैश्च हीना हतप्रतापा सततं कुचैला ॥ २ ॥

भरणीनक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह स्त्री स्त्रियोंके समूहमें रहनेवाली, किसीसेभी न डरे ऐसी और कलह अच्छा लगे जिसको, दुष्ट चित्तवाली, ऐश्वर्यहीन, प्रतापहीन, निरंतर मलीन वस्त्र धारण करनेवाली होती है ॥ २ ॥

जाता भवेत्स्त्री त्वथ कृत्तिकासु कोपाधिका युद्धपरा विरक्ता।
प्रद्वेषिणी बंधुजनेन हीना श्लेष्माधिका क्षामतनुः सदैव ॥ ३ ॥

कृत्तिकानक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह स्त्री क्रोधित, लडनेवाली, वैरभाव रखनेवाली, अपने बंधुजनोंसे त्यागी हुई, कफकी प्रकृतिवाली, सदैव कृश शरीर रहे जिसका ऐसी होती है ॥ ३ ॥

जाता भवेत् स्त्री त्वथ रोहिणीषु सुरूपगात्रा शुचिरप्रमत्ता।
पतिप्रधाना पितृमातृभक्ता सुपुत्रकन्याविभवैः समेता ॥ ४ ॥

रोहिणीनक्षत्रमें जन्म हुआ जिसका वह स्त्री सुंदर रूपवाली, पवित्र शरीर, सावधान चित्त जिसका, पतिव्रता, अपने पितामाताकी भक्ति रखनेवाली, सुन्दर पुत्र कन्या और ऐश्वर्ययुक्त होती है ॥ ४ ॥

मृगे तु मान्या वनिता सुरूपा प्रसन्नवाक्या प्रियभूषणा च।
नानार्थवस्त्रान्नपरा सुपुत्रा धर्माश्रया शुद्धतनुः प्रसक्ता ॥ ५ ॥

मृगाशिरनक्षत्रमें जिस स्त्रीका जन्म होय वह मानवाली, रूपवती, अच्छे बोलनेवाली और भूषण है प्रिय जिसको, नाना प्रकारके अर्थ वस्त्र अन्नादियुक्त, सुन्दर पुत्रवाली, धर्मवती, शुद्ध शरीर जिसका ऐसी प्रीतिवाली होती है ॥ ५ ॥

आर्द्रासु नारी शतमन्युयुक्ता दुष्टस्वभावा कफपित्तभाजा।
सुरेन्द्रभावा परपक्षरंध्रा महाव्यया कृत्रिमपंडिता च ॥ ६ ॥

आर्द्रानक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह स्त्री बडे क्रोधवाली, दुष्ट जिसका स्वभाव, कफपित्त भोगनेवाली, इन्द्रकासा भाव जिसका दूसरेके पक्षको खंडन करनेवाली, खर्च अधिककरनेवाली, बनावट करनेमें बडी चतुर होती है ॥ ६ ॥

पुनर्वसौ दंभविहीनभावा श्रुत्याधिका पुण्यपरा सुभावा।
नारी भवेद्धर्मपरा मनोज्ञा सुपूजिता नाथवती सदैव ॥ ७ ॥

पुनर्वसुनक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह स्त्री कपटरहित शुद्धभाव वाली, वेदमार्गमें पुष्ट और पुण्यमें परम स्वभाव जिसका ऐसी

धर्मपरायण, सुहावनी, श्रेष्ठ जनोंकर पूजी जाय, सदैव नाथवती अर्थात् सुहागिन होती है ॥ ७ ॥

पुष्येषु जाता वनिता सुरूपा प्रसिद्धकृत्या सुभगा सुपुत्रा ।
देवद्विजार्थप्रणया सुहर्म्या सुखाधिका बांधववल्लभा च ॥ ८ ॥

पुष्यनक्षत्रमें उत्पन्न हुई स्त्री जादू टोनेमें प्रसिद्ध, सुहागिन, सुंदर पुत्रवाली, देवता ब्राह्मणोंमें प्रीति जिसकी, सुन्दर महलवाली, सुख अधिक जिसको ऐसी, भाइयोंकी प्यारी होती है ॥ ८ ॥

सार्पे कुरूपा व्यसनाभिभूता क्रियाविहीनाऽतिकठोरवाक्या ।
नारी भवेत्सर्वविहीनकृत्या दंभान्विता छद्मरता कृतघ्ना ॥ ९ ॥

आश्लेषानक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह स्त्री बुरे रूपवाली और खोटे आचरणयुक्त, क्रियाहीन, अति कठोर वचन जिसके ऐसी, सम्पूर्ण कार्यहीन, कपटिनी, छल करनेवाली और कियेको न माननेवाली होती है ॥ ९ ॥

मघासु मान्या बहुशत्रुपक्षा श्रियाऽधिका पापविवर्जिता च ।
भक्ता गुरूणां प्रणता द्विजानां नारी भवेत् पार्थिवसौख्ययुक्ता॥

मघानक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह स्त्री सम्मानयोग्य, बहु शत्रुवाली और लक्ष्मीकरके बढी हुई, पापरहित और अपने बडे जो सासु श्वशुर आदि तिनकी भक्तिकर्त्री, ब्राह्मणोंको नमस्कारकर्त्री और राजसौख्ययुक्त होती है ॥ १० ॥

भाग्ये जितारिः सुभगा सुपुत्रा नयान्विता सद्व्यवहारदक्षा ।
शास्त्रानुरक्ता प्रियवादिनी च स्त्री प्राप्तपुण्या हि भवेत्कृतज्ञा११

पूर्वाफाल्गुनीनक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह स्त्री जीते हैं शत्रु जिसने ऐसी, सुन्दर चिह्नवाली और सुपुत्रा, बुद्धिमती और सद्व्यवहारमें कुशल और शास्त्रानुसार चलनेवाली और प्रिय बोलनेवाली और प्राप्त किये हैं पुण्य जिसने ऐसी और कियेको समझनेवाली होती है ॥ ११ ॥

आर्यम्णभे सुस्थिरचित्तवित्ता नयप्रधाना गृहकृत्यदक्षा ।
गुणानुरक्ता व्यसनैर्वियुक्ता नारी भवेद्रोगविवर्जिता च ॥ १२ ॥

उत्तराफाल्गुनीनक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह स्त्री स्थिरचित्तवृत्ति तथा धन है जिसके, बुद्धिमतियोंमें प्रधान और गृहकार्यमें चतुर, गुणों करके रंगी हुई और शुभ आचरणवाली, रोगरहित होती है ॥ १२ ॥

हस्ते सुहस्ता शुभनेत्रकर्णा क्षमान्विता शीलधना विधिज्ञा ।
भवेन्नितांतं वनिता शुभाशा महासुखैर्वर्द्धितगात्रका च ॥ १३ ॥

हस्तनक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह स्त्री सुंदर हाथ कान नेत्रवाली, क्षमायुक्त, शील है धन जिसके, विधि जाननेवाली, निरंतर शुभमें है आशा जिसको और महासुखोंकरके बढा है शरीर जिसका ऐसी होती है॥

चित्रासु चित्राभरणा सुरूपा चतुर्दशीमेकतमां हि हित्वा ।
तस्यां च कृष्णे विषकन्यका स्याच्छुक्लेदरिद्रात्वथ बंधकी च॥ १४

चित्रानक्षत्रमें जो उत्पन्न होय वह नाना प्रकारके आभूषणयुक्त, सुन्दर रूपवती स्त्री होती है । परंतु एक चतुर्दशी न होय क्योंकि उस कृष्णचतुर्दशीमें चित्रा नक्षत्र होनेसे जन्मनेवाली विषकन्या होती है । और शुक्लचतुर्दशी चित्रानक्षत्रमें बंधकी दरिद्रा होती है ॥ १४ ॥

स्वातीषु साध्वी सततं सुताढ्या वित्ताधिका सत्यधनाऽल्पयाना।
नारी भवेत्कीर्तिसमन्विता च प्रभूतमित्रा विजितारिपक्षा॥ १५॥

स्वातीनक्षत्रमें जो उत्पन्न होय वह श्रेष्ठ स्वभाववाली, निरंतर पुत्रोंसे परिपूर्ण, अधिक वित्तवाली, सत्य धन जिसके, धीरे गमन करने- वाली, बहु मित्र जिसके और जीता है शत्रुपक्ष जिसने ऐसी, कीर्ति- युक्त स्त्री होती है ॥ १५ ॥

भवेद्विशाखासु सुवाक्यकोमला सुकोमलाङ्गी विभवैः समेता ।
तीर्थानुरक्ता व्रतधर्म्मदक्षा रामा भवेद्बांधववल्लभा च ॥ १६ ॥

विशाखानक्षत्रमें जो उत्पन्न होय वह सुन्दर, कोमल वाक्यवाली और सुन्दर कोमल जिसका शरीर और ऐश्वर्य्ययुक्त, तीर्थोंमें रंगी

हुआ मन जिसका और व्रतधर्ममें चतुर और भाइयोंकी प्यारी ऐसी ( रामा ) स्त्री होती है ॥ १६ ॥

मैत्रे सुमित्रा विगताभिमाना प्रसन्नमूर्तिः प्रभुतासमेता ।
विनीतवेषाभरणा सुमध्या भक्ता गुरूणां पतिना सदैव ॥ १७ ॥

अनुराधानक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह सुन्दर मित्रोंवाली, चला गया है अभिमान जिसका, प्रसन्न है मूर्ति जिसकी और प्रभुतासमेत, विशेषकर नीतिपूर्वक भेष जिसका और आभूषण धारण करनेवाली, मध्यम शरीर जिसका ऐसी, पतिसमेत, सदैव गुरुओंकी तथा सासु श्वशुर आदिकी भक्ता स्त्री होती है ॥ १७ ॥

ज्येष्ठासु रम्या वनिता प्रगल्भा सुचारुवाक्या वनितान्विता च ।
प्रभूतकोशा सुभगा सुताढ्या बंधुप्रिया सत्यसमन्विता च॥१८

ज्येष्ठानक्षत्रमें जिस स्त्रीका जन्म होय वह सुन्दर, पराक्रमवाली और सुन्दर सुहावने वाक्य जिसके, स्त्रियोंयुक्त और बडे खजाने-वाली और सुहागिनी, पुत्रवती और भाई बंधुओंकी प्यारी, सच्ची स्त्री होती है ॥ १८ ॥

मूलेऽल्पसौख्या विधवा दरिद्रा रोगाभिभूता बहुशत्रुपक्षा ।
नारी भवेद्बांधवलोकहीना पराभिभूता बहुनीचखर्वा ॥ १९ ॥

मूलनक्षत्रमें जिस स्त्रीका जन्म होय वह स्त्री थोडे सुखवाली और विधवा, दरिद्रिणी, रोगोंकरके घिरी हुई और शत्रुपक्ष बढा हुआ जिसका और भाई बांधवोंसे रहित और शत्रुओंसे हारको प्राप्त हुई ऐसी, बडी नीच और शरीरसे बौनी अर्थात् छोटी होती है ॥ १९ ॥

आप्येऽनुकूला कुलमध्यमुख्या सुपूज्यकर्मातुलवीर्यसत्या ।
विशालनेत्राद्भुतरूपयुक्ता नारी भवेत्कीर्तियुता सदैव ॥ २० ॥

पूर्वाषाढानक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह स्त्री सीधी, सच्ची, कुलमें मुख्य और पूज्य अतुल बलकेसे कर्म जिसके, सत्यवादी, बडे नेत्र

जिसके और एक अद्भुत ढंगके रूपवाली और सदैव कीर्तियुक्त होती है ॥ २० ॥

वैश्वे तु जाता वनिता मनोज्ञा भवेद्द्वितीया प्रथिता नृलोके।
नानार्थभोगैः सहिता प्रधाना संतुष्टचित्ता पतिवल्लभा च ॥२१॥

उत्तराषाढानक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह स्त्री सुहावनी, अच्छी, जिसकी तुल्य और स्त्री नहीं ऐसी, संसारमें कीर्ति जिसकी और नाना प्रकारकी प्रयोजन वस्तु तथा भोगोंयुक्त, गृहमें मुख्य, प्रसन्नचित्तवाली, पतिकी प्यारी होती है ॥ २१ ॥

प्रभूतरूपा हरिभे सुविज्ञा शास्त्रानुरक्ता प्रचुरप्रभावा ।
स्त्री सर्वदा दानरता सुसत्या परोपकारे प्रणया च नित्यम्॥२२॥

श्रवणनक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह स्त्री बडे रूपवाली और सुन्दर, ज्ञानवती, शास्त्रमार्गमें रंगी हुई, बढा हुआ प्रभाव जिसका और सदैव दान करने और सत्य बोलनेवाली और नित्य परोपकारमें तत्पर रहनेवाली ऐसी होती है ॥ २२ ॥

भवेद्धनिष्ठासु कथानुरक्ता नारी प्रभूतान्नसुवस्त्रभाजा ।
नानार्थदा प्राप्तहया निषण्णा गुणाधिका सद्गुणचेष्टिता च॥२३॥

धनिष्ठानक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह स्त्री कथावार्ताओंके सुननेमें प्रीति है जिसकी और विविध भांतिके अन्नवस्त्रोंकी भोगनेवाली, अनेक प्रकारके पदार्थोंका दान करनेवाली, घोडोंसे युक्त चतुर गुणोंमें अधिक, सतगुणोंके बतानेवाली होती है ॥ २३ ॥

भवेत्सुदांता त्वथ वारुणे भे स्त्रीसंमता पूज्यतमा स्ववर्गे ।
देवार्चनश्रेष्ठजनानुरक्ता सदा हिता सर्वकुतूहलानाम् ॥ २४ ॥

शतभिषानक्षत्रमें जिसका जन्म हो वह स्त्री तपव्रतादिमें क्लेश सहनेवाली और स्त्रियोंकी सलाहगीर, अपने वर्गमें पूज्योंकी पूज्य और देवपूजन तथा अच्छे जनोंमें प्रीति सदा रहे जिसकी ऐसी, सब प्रकारसे मनके खुशी करनेवाली होती है ॥ २४ ॥

अजैकपादे वनिताऽभिजाता प्रभूतकोशा सुतलालसा च ।
सत्पात्रदा साधुसमागमोक्ता विद्यान्विता भूरिधना प्रधाना॥२५

पूर्वाभाद्रपदानक्षत्रमें जो जन्मी वह स्त्री बहुत धनवाली और पुत्रकी इच्छा है जिसको और सुपात्रके हेतु दान देनेवाली और साधुजनोंके समागमवाली, विद्यायुक्त, बहुत धन है जिसके ऐसी, कुलमें प्रधान और मुखिया होती है ॥ २५ ॥

उपांत्यभे स्वामिहितानुरक्ता क्षमान्विता प्रीतिकरा गुरूणाम् ।
प्रशान्तगर्वा सुतसौख्ययुक्ता विवेकिनी कृत्यपरा सदैव ॥ २६ ॥

उत्तराभाद्रपदानक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह स्त्री स्वामीके भलेमें लवलीन, क्षमायुक्त, बडोंकी प्रसन्नता करनेवाली और शांत है गर्व जिसका, पुत्रसुखसाहित, ज्ञानवती और सदैव कामकाजमें लगी रहनेवाली ऐसी चतुरा होती है ॥ २६ ॥

पौष्णे सुपूज्या बहुमित्रपक्षा स्वभावशुद्धा व्रतचारिणी च ।
तेजोन्विता भूरिचतुष्पदाढ्या हतारिपक्षा प्रियदर्शना च ॥२७॥

रेवतीनक्षत्रमें जिसका जन्म होय वह स्त्री सुन्दर, पूजने योग्य, बहुतसे मित्रपक्षवाली और स्वभावसे शुद्ध, व्रतचर्यामें तत्पर, तेजवती, बहुतसे चतुष्पदोंयुक्त, शत्रुपक्षरहित, प्यारे दर्शन जिसके ऐसी होती है ॥ २७ ॥

अथ सूर्यफलानि कथ्यंते ।

मूर्तौ रविस्तीव्रतरां प्रसूते नारीं तथा तीव्ररुजासमेताम् ।
दुष्टस्वभावां सुकृशां कृतघ्नां परान्नरक्तां प्रभया विहीनाम् ॥ १ ॥

जिस स्त्रीके जन्मलग्नमें बैठा हुआ सूर्य वह बडी कठोर, तीक्ष्ण रोगयुक्त और दुष्टस्वभाववाली और दुर्बल है शरीर जिसका और कियेको न माननेवाली ऐसी, परान्नरक्त, कांतिहीन स्त्रीको ये प्राप्त करता है ॥ १॥

धनाश्रितेऽर्के धनधान्यहीनां कठोरवाक्यां गतशक्तिभावाम् ।
युद्धप्रियां द्वेषरतां खलां च नारीं प्रसूते गतसौहृदां च ॥ २ ॥

जिस स्त्रीके जन्मसमय धनस्थानमें स्थित हुआ जो सूर्य वह धन-धान्यरहित और कठोर जिसके वाक्य, बल और रसरहित, युद्ध करना जिसको प्रिय लगे और वैरभाव रखनेवाली, दुष्ट, मित्रतारहित ऐसी स्त्रीको प्राप्त करता है ॥ २ ॥

तृतीयगस्तीक्ष्णकरः प्रसूते सुखेन युक्तां वनितां सदैव ।
सरोगदेहां सुस्वरूपवक्त्रां विशालवक्षोजयुगां नितांतम् ॥ ३ ॥

जिस स्त्रीके जन्मलग्नसे तीसरे भावमें बैठा जो सूर्य वह सदैव सुख-युक्त और रोगयुक्त शरीरवाली, सुन्दर मुख जिसका ऐसी, बडे २ स्तनोंयुक्त स्त्रीको निरंतर करता है ॥ ३ ॥

चतुर्थगस्तीक्ष्णकरः प्रसूते सौख्येन हीनां वनितां सदैव ।
सरोगदेहां विकरालदंष्ट्रां प्रभावहीनां जनताऽपविद्धाम् ॥ ४ ॥

जिस स्त्रीके जन्मसमयमें चतुर्थगत जो सूर्य होय तो वह निरंतर सुखहीन और रोगयुक्त शरीरवाली, बडी दृढ हैं डाढें जिसकी और प्रभावहीन, मनुष्योंसे त्यागी ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ४ ॥

सुताश्रितः स्वल्पसुतां प्रसूते नारीं प्रधानां व्रतसंयुतां च ।
स्थूलास्यदंतां पितृमातृभक्तां प्रियंवदां ब्राह्मणसंमतां च ॥ ५ ॥

जन्मलग्नसे पंचमभावमें बैठा हुआ सूर्य सो अल्प पुत्रवाली कुलप्रधान, व्रतधर्मधारिणी, बडा मुख और दंत जिसके और पिता माताकी भक्त, प्रियवादिनी, ब्राह्मणोंका सत्कार करनेवाली स्त्रीको प्राप्त करता है ॥ ५ ॥

षष्ठे दिनेशः कुरुते प्रगल्भां हतारिपक्षां वनिताभिदक्षाम् ।
प्रशांतचर्यां प्रियधर्मकृत्यां धर्म्मानुरक्तां सुभगां सुरूपाम् ॥ ६ ॥

जिसके छठे स्थानमें बैठा हुआ सूर्य वह बडे पराक्रमवाली, चतुर जिसका कोई शत्रु नहीं ऐसी, धीरे चलनेवाली और धर्मकार्य प्यारा जिसको, सुन्दररूपवाली स्त्रीको करता है ॥ ६ ॥

सूर्येऽस्तसंस्थे पतिना विमुक्तां नारीं तथा सर्वसुखैर्वियुक्ताम्।
सदैव रौद्रीं प्रणयेन हीनां कफाश्रयां किल्बिषिणीं कुरूपाम्॥७॥

जिसके लग्नस्थानसे सातवें बैठा हुआ सूर्य वह पतिसे त्यागी हुई, सम्पूर्ण सुखोंसे रहित, सदैव गरमी भरी रहे जिसके और नम्रताहीन कफप्रकृतिवाली, क्लेशकारिणी, कुरूपा स्त्रीको करता है॥ ७॥

स्थानेऽष्टमे वासरपः प्रसूते दारिद्र्यदुःखान्वितबंधुगोत्राम्।
नारीं कुधर्मान्वितसर्वकृत्यां विषादयुक्तां क्षतजार्दितांगीम्॥ ८॥

जिसके लग्नसे अष्टमभावमें प्राप्त हुआ सूर्य वह दरिद्रदुःखयुक्त, खोटे धर्मवाले कार्योंकी कर्त्री, विषादयुत, रुधिरके कोपसे दुःखी शरीर जिसका ऐसी स्त्रीको करता है॥ ८॥

धर्मस्थितो वासरपः प्रसूते नारीं कुधर्मां प्रियसाहसां च।
भाग्यैर्विहीनां बहुशत्रुपक्षां प्रभूतरोषां विभवैर्विहीनाम्॥ ९॥

जिसके लग्नसे नवमभावमें सूर्य बैठा होय तो वह खोटे धर्मवाली और दंड प्यारा जिसको और भाग्यहीन, बहुशत्रुमती, बडी क्रोधिनी और ऐश्वर्यहीन स्त्रीको करता है॥ ९॥

कर्माश्रितो वासरपः प्रसूते कुकर्मरक्तां वनितां सदैव।
प्रभाविहीनां शिथिलां शरीरे स्वभावकृष्णात्यधिकां नितांतम्॥

जिसके लग्नसे दशमभावमें सूर्य बैठा होय तौ वह सदाही खोटे कर्म करनेवाली और कांतिहीन, शरीरसे शिथिल और निरंतर काले स्वभाववाली स्त्री होती है॥ १०॥

लाभाश्रितः सन् कुरुते दिनेशो नारीं सलाभां बहुपुत्रपौत्राम्।
जितेन्द्रियां सर्वकलासु दक्षां क्षमान्वितां बांधवपूजितां च॥ ११॥

जिसके लाभभावस्थ सूर्य होय वह सलाभा और बहु पुत्रपौत्रवती, जितेन्द्रिया और सम्पूर्ण कलाओंमें चतुर और क्षमावाली, बांधवपूज्य ऐसी स्त्रीको करता है॥ ११॥

असद्व्ययां द्वादशगो दिनेशो नारीं प्रसूते विनयेन हीनाम् ।
बहुव्ययां पापपरां नृशंसां सर्वाशनां शौचविवर्जितां च ॥ १२ ॥

जिसके बारहवें भावमें प्राप्त हुआ जो सूर्य वह खोटे कार्योंमें खर्च करनेवाली और विनयहीन, बहुत खर्च करनेवाली पापकर्त्री, दूसरेसे द्रोह करनेमें तत्पर और सर्वभक्षिणी, शौचहीन ऐसी स्त्रीको करता है ॥ १२ ॥

अथ चन्द्रफलम् ।

चन्द्रो विलग्ने यदि शुक्लपक्षे नारीं प्रसूतेऽतिसुरूपगात्राम् ।
कृष्णे कृशांगीं नितरां सरोगां विवादशीलां सततं कुचैलाम् ॥ १ ॥

शुक्लपक्षमें लग्नगत जो चन्द्रमा होय तो बहुत सुन्दर देखने योग्य शरीर जिसका ऐसी स्त्रीको करता है और कृष्णपक्षमें लग्नगत चन्द्रमा होय तो अत्यन्त रोगयुक्त, विवादशील, निरंतर मलीन स्त्रीको करता है ॥ १ ॥

धनाश्रितः शीतकरः प्रसूते प्रभूतवित्तां प्रणतां प्रधानाम् ।
धर्म्मानुकूलां पतिसत्यदक्षां नयाधिकां ब्राह्मणसंमतां च ॥ २ ॥

लग्नसे दूसरे भावमें प्राप्त हुआ चन्द्रमा बहुतसे धनवाली नम्रतायुक्त, मुख्य, धर्मानुकूल, जिसका पति सत्यवादी चतुर हो ऐसी, बुद्धिमती, ब्राह्मणकी बराबरी रखनेवाली स्त्रीको करता है ॥ २ ॥

चन्द्रस्तृतीये कफवातसारां नारीं प्रसूतेऽतिकठोरवाक्याम् ।
कुसंसृतां नीतिविवर्जितां च स्वभावदुष्टां कृपणां कृतघ्नाम् ॥ ३ ॥

तृतीयभावमें बैठा हुआ चन्द्रमा कफवातसे पुष्ट शरीर, कठोर जिसके वाक्य और खोटी संतानवाली, नीतिरहित, स्वभावसे दुष्ट, कृपण किये को न माननेवाली ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ३ ॥

चन्द्रः सुखस्थो बहुसौख्ययुक्तां नारीं प्रसूतेऽद्भुतभूषणां च ।
स्थिरस्वभावां श्रुतसर्वकृत्यां भोगाधिकां देवगुरुप्रभक्ताम् ॥ ४ ॥

सुख अर्थात् चतुर्थभावमें स्थित चन्द्रमा होय तो बहुसौख्ययुक्त नानाप्रकारके भूषणवाली, स्थिर जिसका स्वभाव, सम्पूर्ण व्यवहार

जाने सुने जिसने, अधिक भोग भोगनेवाली, देवता तथा अपने गुरुकी भक्ता ऐसी नारीको करता है ॥ ४ ॥

सुताश्रितः शीतकरः सुपुत्रां करोति नारीं गुणगौरवाढ्याम् ।
प्रभूतकृत्यां सुखसत्ययुक्तां सुसंयुतां भर्तृवशां सुरूपाम् ॥ ५ ॥

पंचमभावमें चन्द्रमा स्थित होय तो सुन्दर पुत्रवती, गुण गौरवतायुक्त, बहु मायावाली, सुख सत्ययुक्ता और भर्ताके वशीभूत रहनेवाली और सुन्दररूपवती स्त्रीको करता है ॥ ५ ॥

चन्द्रोऽरिसंस्थः कुरुतेऽल्पवित्तां प्रभूतवैरां विनयेन हीनाम् ।
चलस्वभावां क्षतसर्वगात्रां रोगाभिभूतां तनुतासमेताम् ॥ ६ ॥

जो षष्ठभावस्थ चन्द्रमा होय तौ थोडे धनवाली और बहुत शत्रु जिसके, नम्रतारहित, चञ्चल स्वभाव जिसका और बिगडा हुआ संपूर्ण शरीर जिसका, रोगोंसे घिरी हुई ऐसी नारीको करता है ॥ ६ ॥

चन्द्रोऽस्तसंस्थः कुरुते विदग्धां पतिप्रियां धर्मविवेकयुक्ताम् ।
सुचारुवाचां विभवैः समेतां तेजोन्वितां शौचसमन्वितां च॥७॥

सप्तमभावस्थ चंद्रमा होय तौ वह चतुर, पतिकी प्यारी, धर्मज्ञानयुक्त और सुन्दर है वाक्य जिसके और धनवती, तेजवती और पवित्र रहनेवाली स्त्रीको करता है ॥ ७ ॥

चन्द्रोऽष्टमस्थः कुरुते नृशंसां नारीं कुनेत्रां कुकुचां भगां च ।
विहीनवेषाभरणां सरोषां नितांतमत्यद्भुतगर्हणां च ॥ ८ ॥

अष्टमभावस्थ चन्द्रमा होय तौ वह दूसरेसे द्रोह करनेवाली, भेंडी, बुरे कुच जिसके और बुरी भग जिसकी और वेष भूषणहीन, रोषयुक्त और बडी अद्भुत, अत्यन्त खोटी स्त्रीको करता है ॥ ८ ॥

धर्माश्रितः शीतकरः प्रसूते प्रभूतधर्मां वनितां सुमध्याम् ।
भोगाधिकां कल्पतमां मनोज्ञां सुभृत्यपुत्रां च सुभूरिसौख्याम् ॥९

धर्म ( नवम ) स्थ चन्द्रमा होय तौ वह बहु धर्मवती, सुंदर मध्यम शरीर जिसका और अधिक भोगवाली, नीतिज्ञा और सुहावनी, सुंदर नौकर और पुत्रोंवाली और बहुतसे सुखोंयुक्त स्त्रीको करता है ॥ ९॥

कर्माश्रितः शीतकरः प्रसूते प्रभूतहेमद्रविणां प्रसिद्धाम् ।
नारीं निरीहां कुलसर्वमुख्यां त्यागान्वितां पुण्यपरां सुसत्याम् १०

दशमभावस्थ चंद्रमा होय तौ बहु स्वर्णद्रव्यवाली, प्रसिद्ध और चेष्टारहित, सर्वकुलमें मुखिया, त्यागशील और पुण्यपरायण, सत्य वक्त्री स्त्रीको करता है ॥ १० ॥

लाभाश्रितः शीतकरः सुलाभां भव्यां विधिज्ञां कुरुते सुदांताम् ।
नारीं प्रसन्नां प्रणयेन युक्तां दानान्वितां व्याधिविवर्जितां च॥ ११

लाभस्थ चंद्रमा होय तौ वह सुंदर प्रकारसे लाभ करनेवाली और भली विधिको जाननेवाली और चतुरा, प्रसन्नचित्तवाली, प्रातियुक्त दानयुक्त और व्याधिरहित ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ११ ॥

करोति चंद्रो व्ययगो व्ययाढ्यां वातप्रभावां वनितां सुतीव्राम् ।
दीनाननां नीतिविवर्जितां च क्षमाविहीनां निधनां नितांतम्॥ १२

व्ययभावगत चंद्रमा होय तौ वह खर्च करनेवाली, अतिशय वात प्रभाववाली, दुबला पतला मुख जिसका, नीतिरहित और क्षमारहित विशेषकर धनरहित स्त्रीको करता है ॥ १२ ॥

अथ भौमफलम् ।

लग्नाश्रितो भूतनयः प्रसूते नारीं महारक्तसुदुःखितांगीम् ।
गतप्रभावां पतिना तिरस्कृतां सुदुर्भगां सर्वसमन्वितां च ॥ १

जो जन्मसमय प्रथम भावमें मंगल बैठा होय तौ महारक्तसे दुःखित शरीरवाली और प्रभावरहित और पतिसे तिरस्कार की हुई, दुर्भागिनी सर्वयुक्त ऐसी स्त्रीको करता है ॥ १ ॥

धनाश्रितो भूतनयो विशीलां धनेन हीनां कुरुते कुकान्ताम् ।
वयोधिकां कामपरां सरोगां रोगाधिकां केशविवर्जितां च ॥ २

जो धनभावमें प्राप्त हुआ मंगल होय तो शीलरहित और धनहीन, खोटी, बड़ी आयुवाली और कामपरायण, रोगयुक्त और अधिक रोगोंवाली और केशरहित ऐसी स्त्रीको करता है ॥ २ ॥

तृतीयसंस्थः कुरुते महीजो नारीं नितांतं सुभगां सुशांताम् ।
बंधुप्रियां साधुरतां प्रशस्तां विहीनरोगां प्रथितप्रभावाम् ॥ ३ ॥

जो जन्मलग्नसे तृतीयभावस्थ मंगल होय तौ अत्यन्त सौभाग्यवती, शांत स्वभाववाली, भाई बन्धुओंकी प्यारी और साधुओंमें मन रखनेवाली, प्रशंसायुक्त, रोगरहित प्रसिद्ध प्रभाव जिसका ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ३ ॥

चतुर्थगे भूतनयः प्रसूते नारीं हताशां हतकर्म्मकृत्याम् ।
सौख्येन हीनां विधवां विशालां जनैर्विरक्तां सततं सरोषाम् ॥ ४ ॥

जो चतुर्थगत मंगल होय तौ आशारहित और कामकाजरहित, सुखहीन और विधवा, विशाल शरीरवाली और मनुष्योंसे विरक्त हुई, निरंतर रोषयुक्त ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ४ ॥

सुताश्रितो भूतनयः प्रसूते नारीं कुपुत्रां कृपया विहीनाम् ।
कुमंत्रां पापविधानरक्तां सुतेन हीनां हतबंधुवर्गाम् ॥ ५ ॥

जो पंचमभावस्थ मंगल होय तौ खोटे पुत्रवाली और कृपारहित, खोटे सलाह देनेवाली और पापकार्यमें रंगी हुई, सुतहीन और बंधुवर्ग नष्ट हो गया है जिसका ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ५ ॥

रिपुस्थितो भूतनयः प्रसूते नारीं सनाथां हतशत्रुपक्षाम् ।
प्रभूतकोशां सुजनानुरक्तां विद्याधिकां रोगविवर्जितां च ॥ ६ ॥

जो लग्नसे षष्ठभावस्थ मंगल होय तौ नष्ट हुआ है शत्रुपक्ष जिसका ऐसी, नाथवती, बहु कोशवाली और सुन्दर मनुष्योंमें रंगी हुई और विद्यायुक्त, रोगरहित स्त्रीको करता है ॥ ६ ॥

अस्तस्थितो वै धरणीसुतस्तु बाल्ये प्रसूते विधवां च नारीम् ।
दुष्टस्वभावां विभवेन हीनां सुकुत्सितांगीं गुणवर्जितां च ॥ ७ ॥

जो सप्तमभावस्थ मंगल होय तो बाल्यावस्थामें विधवा होनेवाली और दुष्ट है स्वभाव जिसका और ऐश्वर्यहीन, खोटे अंगवाली और गुणरहित ऐसी नारीको करता है ॥ ७ ॥

मृत्युस्थितो भूतनयः प्रसूते प्रभूतरोगां सुकृशां विनाथाम् ।
दारिद्र्यदुःखक्षतशोकभाजां हिंसाधिकां कान्तिविवर्जितां च ॥८॥

जो अष्टमभावमें मङ्गल बैठा होय तौ बहु रोगवाली, कृश शरीर है जिसका, नाथहीन, दारिद्रदुःखकरके नष्ट हुई और शोक भोगनेवाली और हिंसाको अधिक करनेवाली और कांतिहीन ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ८ ॥

धर्म्माश्रितो भूतनयो विधर्मा करोति नारीमसुखां सरोगाम् ।
भाग्यैर्विहीनां सुजनैर्विरक्तां प्रियामिषां पानपरां सदैव ॥ ९ ॥

जो नवमभावमें मंगल बैठा होय तौ वह धर्मरहित, सुखरहित, रोगयुक्त और भाग्यहीन और अच्छे जनोंकरके त्यागी हुई और सदैव मद्य मांस है प्रिय जिसको ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ९ ॥

कर्म्माश्रितो भूतनयः प्रसूते नारीं कुकर्मप्रवणां कुभावाम् ।
शीलेन हीनां निरतां विधर्मे लज्जाविहीनां मतिवर्ज्जितांच ॥१०॥

जो लग्नसे दशमभावगत मंगल होय तौ वह खोटे कर्म करनेवाली और खोटे भाववाली और शीलतारहित और अधर्ममें रंगी हुई और लज्जाहीन, बुद्धिहीन ऐसी स्त्रीको करता है ॥ १० ॥

लाभाश्रयस्थः कुरुते महीजः प्रभूतलाभां वनितां निरीहाम् ।
शुभस्वभावां विविधोपचारां पत्यौ रतां प्रीतिपरां सुधर्म्मे॥११॥

जो लग्नसे ग्यारहवें भावमें मङ्गल प्राप्त हुआ हो तौ विशेष लाभवाली और चेष्टारहित, सुन्दर स्वभाव जिसका और नानाप्रकारके साहित्य जिसके ऐसी, अपने पतिको चाहनेवाली और धर्ममें प्रीति रखनेवाली स्त्रीको करता है ॥ ११ ॥

व्ययस्थितो भूतनयः प्रसूते नारीं कदन्नां गुणवर्जितां च ।
असद्व्ययां पानपरां नृशंसां सदातुरां प्राणविवर्ज्जितां च ॥१२॥

जो लग्नसे व्यय ( बारहवें ) भावमें मंगल प्राप्त हुआ हो तो वह बासी अन्न खानेवाली गुणरहित, खोटे कार्योंमें खरच करनेवाली और मद्यपान करनेमें परायण दूसरोंसे द्रोह रखनेवाली, सदा घबडाईसी रहे और प्राणशक्तिरहित ऐसी स्त्रीको करता है ॥ १२ ॥

अथ बुधफलकथनम्।

करोति सौम्यस्तनुगः सुरूपां पतिप्रधानां नयधर्मयुक्ताम्।
विशालनेत्रां प्रचुरान्नपानप्रियां सदा सत्यसमन्वितां च ॥ १ ॥

जन्मलग्नमें जो बुध बैठा होय तौ वह सुन्दर रूपवती, पतिही मुख्य जिसके और नीतिधर्मयुक्त, बडे नेत्रवाली और बहुतसे अन्नपानके संचयमें प्रीति है जिसकी ऐसी, सदा सत्यसंयुक्त स्त्रीको करता है ॥१॥

धनस्थितः सोमसुतः प्रसूते धनान्वितां शुद्धियुतां सुरूपाम्।
नारीं द्विजाराधनतत्परां च क्रतुप्रियां श्रीसहितां पुराण्याम्॥२॥

जन्मलग्नसे धनभावमें बैठा हुआ बुध धनवती, पवित्रतायुक्त, सुन्दर रूप जिसका और ब्राह्मणोंकी सेवामें तत्पर और यज्ञ प्रिय जिसको ऐसी, शोभासहित और पुराणोंके जाननेवाली स्त्रीको करता है ॥ २ ॥

तृतीयगः सोमसुतो धनाढ्यां देवद्विजाराधनतत्परां च।
नारीं प्रसूते सुतमानभाजां जनानुकूलां प्रभुतासमेताम् ॥ ३ ॥

जन्मलग्नसे तृतीय भावगत बुध होय तो धनाढ्य और देवता ब्राह्मणोंके आराधनमें तत्पर और सुतमान भोगनेवाली और अपने मनुष्योंके अनुकूल, प्रभुतासमेत ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ३ ॥

सौम्यः सुखस्थः ससुखां प्रसूते नतां प्रभूतैः सुजनैः सुभृत्यैः।
देवद्विजाराधनतत्परां च प्रख्यातवंशां प्रियधर्मवर्गाम् ॥ ४ ॥

चतुर्थभावस्थ बुध होय वह सुखसहित, बहुतसे नौकरों और सज्जनोंसे नम्रताको प्राप्त हुई और देवब्राह्मणोंके आराधनमें तत्पर और वंशमें विख्यात, धर्मवर्ग प्रिय जिसको ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ४ ॥

सुतस्थितः सोमसुतोऽल्पपुत्रां स्वल्पान्नवित्तां कलहप्रियां च।
वृथाटनां गर्हितसर्वकृत्यां लक्ष्म्या विहीनां हतसाधुपक्षाम् ॥५॥

पंचमभावमें बैठा हुआ बुध होय तो वह थोडे अन्न धन पुत्रवाली, क्लेशकारिणी, वृथा फिरनेवाली, निंदायोग्य सब काम जिसके और लक्ष्मीरहित, नष्ट हुआ है साधु ( शील ) पक्ष जिसका ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ५ ॥

सौम्योऽरिसंस्थो हतशत्रुपक्षां नारीं प्रसूते सुदयासमेताम् ।
गतायुषां तीव्रकरां सुकामां परोपकारव्यसनाभिभूताम् ॥ ६ ॥

जन्मलग्नसे छठे भावमें प्राप्त हुआ बुध हो तौ शत्रु जिसका कोई नहीं ऐसी, दयायुक्त, हीन आयुवाली, कडे हाथ जिसके, सुन्दर कामवती, परोपकाररूपी व्यसनकरके हारको प्राप्त हुई ऐसी स्त्रीको करता है ॥६॥

सौम्यः कलत्रे प्रवरां विदग्धां शास्त्रानुरक्तां शुभकर्तृकां च ।
करोति नारीं नियमैरुपेतां शुभप्रभावां प्रणयान्वितां च ॥ ७ ॥

जन्मलग्नसे सप्तमभवनमें जो बुध होय तो वह सुन्दर चतुर, शास्त्रानुसार चलनेवाली और शुभकार्य करनेवाली और नियमयुक्त, अच्छा है प्रभाव जिसका और प्रेमसंयुक्त ऐसी स्त्रीको करता है॥ ७ ॥

मृत्युस्थितः सोमसुतः कृतघ्नां नारीं प्रसूते विगताभिमानाम् ।
निरस्तधर्मां जनसंविरुद्धां सदातुरां भीतिसमन्वितां च ॥ ८ ॥

जन्मलग्नसे जो अष्टमभावगत बुध होय तो करेको न माने, अभिमानयुक्त और नष्ट धर्मवाली और मनुष्योंसे विरोध करनेवाली और सदा आतुरभाववाली और भयभीत ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ८ ॥

धर्माश्रितः सोमसुतः सधर्मा धन्यां प्रसूते वनितां विनीताम् ।
भाग्याधिकां कीर्तिपरां सुदक्षां शमाधिकां सत्यसमन्वितां च ॥९

जन्मलग्नसे जो नवमभावमें बुध बैठा होय तौ वह नीति धन धर्मयुक्त और अधिक भाग्यवाली, अपनी बडाई चाहनेवाली, चतुर क्षमावाली और सत्यपरायण ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ९ ॥

कर्माश्रितः सोमसुतः सुकर्मा पतिप्रधानां वनितां प्रसूते ।
प्रभूतकोशां च सुवर्णभाजां नयप्रधानां विनयैः समेताम् ॥ १०

जन्मलग्नसे जो दशमभावमें बुध बैठा होय तौ वह शुभकर्म करने-वाली और पति है प्रधान जिसके ऐसी, बडे कोशवाली और विनययुक्त, नीति जाननेवाली और सुवर्णको भोगनेवाली ऐसी स्त्रीको करता है १०

लाभाश्रितः सोमसुतः प्रसूते नारीं प्रभूतप्रियपुष्टचित्ताम् ।
सुलाभयुक्तां शुभशीलभाजां पतिव्रतां वा जनसंगतिं च ॥ ११ ॥

लाभभावगत ( ग्यारहवें भावमें प्राप्त हुआ ) जो बुध होय तौ बहुमित्रवती और प्रसन्न चित्तवाली, लाभयुक्त, शुभ शील भोगने-वाली और पतिव्रता और अपने मनुष्योंकी संगतिसे चलनेवाली ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ११ ॥

व्ययस्थितः सोमसुतः प्रसूते नारीं विलक्षां विगतप्रतापाम् ।
विवादशीलां विकलां कृशाङ्गीं गुणैर्वियुक्तां सुजनैर्निरस्ताम् ॥ १२

जो व्ययभावमें बुध बैठा होय तौ वह लज्जा और प्रतापरहित और विवादशील, कलाहीन, पतले शरीरवाली और गुणकरकेभी हीन और अपने जनोंसे त्यागी गई ऐसी स्त्रीको करता है ॥ १२ ॥

अथ गुरुफलकथनम् ।

लग्नाश्रितो देवगुरुः प्रसूते सुसत्ययुक्तां सुमनोज्ञभोगाम् ।
गम्भीरवाक्यां प्रियसाधुपक्षां सुरूपगात्रां प्रमदोत्तमां च ॥ १ ॥

जो जन्मसमय प्रथमभावमें बृहस्पति होय तौ वह सत्य बोलनेवाली और सुन्दर भोगोंको भोगनेवाली और गहरे जिसके वचन, अच्छे जनोंका संग प्रिय जिसको ऐसी, सुन्दर शरीरवाली, उत्तम स्त्रीको करता है ॥ १ ॥

धनस्थितो देवगुरुः प्रसूते प्रभूतवित्तां सुभगां मनोज्ञाम् ।
सुधर्मिणीं नीतिपरां प्रधानां गतस्पृहां हानिविवर्जितां च ॥ २ ॥

जो लग्नसे धनभावमें बृहस्पति होय तौ बहुत धनवती और सुन्दर सुहावनी, धर्मात्मा और नीतिपरायण, मुख्य, इच्छारहित और हानि-रहित ऐसे लक्षणयुक्त स्त्रीको उत्पन्न करता है ॥ २ ॥

तृतीयसंस्थः कुरुते सुरेज्यो नारीं नितान्तं विहतप्रभावाम् ।
सुदोषयुक्तां गुरुताविहीनां विवर्जितां ज्ञातिधनैः सदैव ॥ ३ ॥

जो तृतीयभागवत देवगुरु ( बृहस्पति ) होय तौ वह अत्यन्तही नष्ट हुआ है प्रभाव जिसका और दोषयुक्त, बडप्पनरहित, ज्ञाति और धनकरिके हीन ऐसीं स्त्रीको करता है ॥ ३ ॥ -

चतुर्थसंस्थः कुरुते सुरेज्यो नारीं सुखाढ्यां बहुधान्नपानाम् ।
प्रभूतभृत्याभरणां प्रसिद्धां सुपूजिताज्ञां गुणगौरवां च ॥ ४ ॥

जो लग्नसे चतुर्थभावमें बृहस्पति होय तौ वह सब सुखवाली और बहु अन्न धन भृत्य और आभारणवाली और प्रसिद्ध आज्ञा अर्थात् हुकुम-वाली और गुण गौरवतायुक्त ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ४ ॥

सुतस्थितो देवगुरुः सुपुत्रां नारीं प्रसूते हतपापकृत्याम् ।
सदानुकूलां व्रतधर्मदक्षां सत्यात्मकां रम्यसभासु भव्याम् ॥ ५ ॥

लग्नसे पंचमभावमें बृहस्पति होय तौ वह सुपुत्रा आर पापरहित, सदा हित करनेवाली और व्रतधर्ममें कुशल और सत्यआत्मा, रमणीक सभामें चतुर ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ५ ॥

जीवोऽरिसंस्थो बहुशत्रुपक्षां नारीं सुधत्ते नयसंयुतां च ।
बह्वापदां त्राससमन्विताङ्गीं प्रधानकृत्यां कृतकोपचाराम् ॥ ६ ॥

लग्नसे छठे भावमें बृहस्पति होय तौ वह बहुत शत्रुवती और नीति-युक्त और बहुतसी आपत्तियोंसे भरी हुई और शरीरसे दुःखी और बड़े कार्योंके करनेवाली और कोप करनेके हैं आचरण जिसके ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ६ ॥

कलत्रगो देवगुरुः प्रसूते सुभावयुक्तां प्रमदां सुपुण्याम् ।
ज्ञानानुरक्तां बहुशत्रुपक्षां पतिप्रियां कीर्तिसमन्वितां च ॥ ७ ॥

लग्नसे सप्तमभावमें बृहस्पति होय तौ वह सुन्दरभावयुक्त और पुण्यात्मा, ज्ञानवाली और बहुत शत्रुओंवाली और पतिकी प्यारी कीर्तियुक्त, ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ७ ॥

जीवोऽष्टमस्थः कुरुतेऽल्पसत्यां नारीं विशालां पतिना वियुक्ताम् ।
शूलांघ्रिहस्तां व्यसनप्रधानां चकाशनां रोगसमन्वितां च ॥ ८ ॥

लग्नसे अष्टमभावमें जो बृहस्पति होय तौ थोडा सत्य बोलनेवाली और विशाल ( बडा ) शरीर हो जिसका और पतिसे वियोगको प्राप्त हुई और शूलसे लम्बे पतले हाथ पैरोंवाली, खोटे आचरणयुक्त, रोगिणी ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ८ ॥

भाग्यस्थजीवोऽमरसत्यरक्तां तडागकृत्योच्चयकृत्यतुष्टाम् ।
रम्यां प्रशस्तां द्विजभक्तियुक्तां महाधनीनां च जनीं कृतज्ञाम् ॥ ९ ॥

लग्नसे नवमभावमें बृहस्पति होय तौ वह देवताओंमें सत्यभावसे रंगी हुई और तड़ागके काममें तथा और उच्चकामके करनेमें बड़ी प्रसन्न, रमणीक, प्रशंसायुक्त और ब्राह्मणोंकी भक्तिमें तत्पर, महाधनियोंकी पुत्री, कियेको जाननेवाली होती है ॥ ९ ॥

कर्माश्रितो देवगुरुः प्रसूते प्रख्यातकर्मां प्रगुणां गुणज्ञाम् ।
प्रभूतदासीं विनयप्रगल्भां नारीं सुपुण्याद्भुतचेष्टितां च ॥ १० ॥

लग्नसे दशमभावमें बृहस्पति होय तौ नामवरीके कार्योंकी कर्त्री, गुणवती, गुणोंको जाननेवाली और बहुतसी दासियां जिसके और नीति पराक्रमयुक्त, सुन्दर पुण्योंके प्रतापसे अद्भुत चेष्टावाली ऐसी स्त्रीको करता है ॥ १० ॥

लाभाश्रितो देवगुरुः प्रसूते नारीं सुदांतां बहुकीर्तियुक्ताम् ।
श्रियान्वितां शिल्पपरां सुसत्यां सदानुरक्तां गुणकीर्तनेन ॥ ११ ॥

लग्नसे ग्यारहवें भावमें बृहस्पति बैठा होय तौ वह नेत्रादि बाहरकी इंद्रियां वश कीनी जिसने ऐसी, कीर्तियुक्त, शोभासहित और चित्रकारीमें तत्पर, सत्य बोलनेवाली और गुणकीर्तनके कार्योंमें लवलीन, रंगी हुई ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ११ ॥

व्ययस्थितो देवगुरुः प्रसूते साधुव्ययां रोगसमन्वितांगीम् ।
लाभाभिभूतां कुलधर्महीनां निसर्गदुष्टां परधर्मपक्षाम् ॥ १२ ॥

लग्नसे व्यय ( बारहवें ) भावमें जो बृहस्पति बैठा होय तौ वह अच्छे कार्योंमें खर्च करनेवाली और रोगयुक्त अंगवाली ओर लाभरहित, कुलधर्महीन और स्वभावसे कार्यमें दुष्टता करनेवाली और परधर्ममें पक्ष है जिसको ऐसी स्त्रीको करता है ॥ १२ ॥

अथ शुक्रफलकथनम् ।

लग्नाश्रितो दैत्यगुरुः प्रसूते नारीं सुकांतां सुभगां विदग्धाम् ।
वित्ताधिकां दोषविवर्जिताङ्गीं हतारिपक्षां सततं सुशीलाम् ॥ १ ॥

जन्मसमय प्रथमभावमें शुक्र बैठा होय तौ वह सुंदर कांतिवाली और सुभग, चतुर, अधिक धनवती और निर्दोष अंगवाली और कोई शत्रु नहीं है जिसका ऐसी, निरंतर सुशील स्त्रीको करता है ॥ १ ॥

शुक्रो धनस्थः सधनां प्रसूते विदग्धचेष्टां प्रमदां दुरापाम् ।
धर्मध्वजां धर्मपरां सुधन्यां विख्यातकर्मां मृदुभाषिणीं च ॥ २ ॥

जन्मसमय धनभावस्थ शुक्र हो तौ वह धनवती और चतुर, दुःखसेभी प्राप्त न होनेवाली और धर्मकी ध्वजा और धर्मपरायण, विख्यात कर्म है जिसके ऐसी, मृदुभाषिणी स्त्रीको करता है ॥ २ ॥

तृतीयगो दैत्यगुरुः प्रसूते नारीं दरिद्रां हतबन्धुवर्गाम् ।
विहीनशोकां पतिना विमुक्तां सुनिष्ठुरां गद्गदभाषिणीं च ॥ ३ ॥

जो जन्मसमय तृतीयभावगत शुक्र होय तौ वह दरिद्रा, नष्ट बन्धुवर्गवाली और शोकरहित, पतिसे त्यागी हुई और कठोर, गद्गदभाषिणी ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ३ ॥

सुखाश्रितो दैत्यगुरुः प्रसूते प्रभूतसौख्यां वनितां धनाढ्याम् ।
विलासशीलां प्रियधर्मकृत्यां जितेन्द्रियां वंशविभूषणां च ॥ ४ ॥

जन्मलग्नसे चतुर्थभावमें शुक्र होय तौ वह अत्यन्त सौख्यवती, धनाढ्य और विलास ( भोग ) शील और प्रिय है धर्मकार्य जिसको और जितेन्द्रिय, वंशमें भूषणरूप ऐसे सुलक्षणवाली स्त्रीको करताहै॥४॥

करोति शुक्रः खलु पंचमस्थो नारीं समृद्धां बहुकन्यकाढ्याम् ।
रम्यानुकारां खलसंगहीनां नित्यंप्रधानां निजवंशमध्ये ॥ ५ ॥

जन्मलग्नसे पंचमभावस्थ शुक्र होय तौ वह सम्पत्ति और बडाई वाली और बहु कन्याओंकरके युक्त और सुन्दररूपवाली और दुष्ट संगरहित, अपने वंशमें मुख्य ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ५ ॥

शुक्रोऽरिसंस्थः प्रकरोति नारीमीर्ष्याप्रधानां बहुकोपयुक्ताम् ।
तीव्रस्वभावां विजितारिपक्षां सदा निरस्तां पतिपुत्रवर्गैः ॥ ६ ॥

जन्मलग्नसे षष्ठभावगत शुक्र होय तौ वह ईर्षावाली, क्रोधिनी और तीखे स्वभावकी और शत्रुओंको जीतनेवाली और पतिपुत्रवर्गोंसे त्यागी हुई ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ६ ॥

कलत्रगो दैत्यगुरुः प्रसूते नारीं प्रभूतद्रविणप्रभावाम् ।
पतिप्रियां शास्त्ररतां प्रगल्भां हितां द्विजानां जनवल्लभां च ॥७॥

जन्मलग्नसे सप्तमभावस्थ शुक्र होय तौ वह विशेष धन और प्रभाववाली, अपने पति तथा अन्य जनोंको प्रिय और शास्त्रोंमें मन है जिसका और पराक्रमी, ब्राह्मणोंका हित चाहनेवाली ऐसी स्त्रीको करता है॥७॥

शुक्रोऽष्टमस्थः कुरुते प्रमत्तां विषादभाजां विभवैर्विमुक्ताम् ।
दयाविहीनां परवंचनार्तां कुचैलिनीं धर्मविवर्जितां च ॥ ८ ॥

जन्मलग्नसे अष्टमभावगत शुक्र होय तौ वह मतवाली और दुखिया, धनहीन और दयारहित, दूसरेसे ठगी गई और कुवस्त्रवाली ( मलीन ) धर्मविवर्जित ऐसे स्त्रीको करता है॥ ८ ॥

धर्माश्रितो धर्मपरां प्रसूते शुक्रः सुमुख्यां वनितां च लोके ।
नानार्थवस्त्राश्रयभोजनाढ्यां सुपुष्टचित्तां पुरुषानुकाराम् ॥ ९ ॥

लग्नसे धर्म ( नवम ) भावमें शुक्र बैठा होय तो वह धर्मपरायण, लोकमें मुख्य, नाना प्रकारके धन वस्त्र स्थान और भोजन आदि पदार्थोंसे पूर्ण, प्रसन्न चित्तवाली और पुरुषसमान ऐसी स्त्रीको करता है॥९॥

कर्माश्रितो दैत्यगुरुः प्रसूते नारीं यशस्यां सुधनैः समेताम् ।
प्रसिद्धकर्मप्रतिपूजिताङ्गीं प्रज्ञाधिकां कल्पतरां सुसत्याम्॥ १०॥

जन्मलग्नसे दशमभावगत शुक्र होय तौ वह यशवाली और धनवती, श्रेष्ठ कर्मोंके प्रसिद्ध होनेसे पूजित शरीर जिसका और बडी बुद्धिमती, योग्य सत्य बोलनेवाली ऐसी, स्त्रीको करता है ॥ १० ॥

लाभाश्रितो दैत्यगुरुः प्रसूते प्रभूतलाभां वनितां सदैव ।
विमुक्तदोषां बहुशास्त्ररक्तां महाप्रभावां विविधाश्रयां च ॥ ११ ॥

जन्मलग्नसे ग्यारहवें भावमें शुक्र बैठा होय तौ सदाही बहुत लाभ है जिसको और दोषरहित, बहुतसे शास्त्रोंमें रंगी हुई और बड़ा प्रभाव जिसका और नाना प्रकारके स्थानवाली ऐसी स्त्रीको करता है॥ ११ ॥

व्ययस्थितोऽसद्व्ययदुःखभाजां नारीं प्रसूते भृगुजः समांगीम् ।
मायाधिकां कृत्रिमवाक्यरक्तां रोगाभिभूतां मतिवर्जितां च॥ १२

जन्मलग्नसे बारहवें भावमें शुक्र बैठा होय तौ खोटे कार्यमें खरच करनेमें तत्पर और दुःखभोक्त्री, बराबर अंगवाली, अधिक है माया जिसके, बनावटकी बातोंमें लवलीन, रोगोंसे घिरी हुई, मतिहीन ऐसी स्त्रीको करता है ॥ १२ ॥

अथ शनिभावफलम् ।

करोति सौरः खलु लग्नसंस्थो विरूपदेहां वनितां नितांतम् ।
श्रमाधिकां कीर्तिविवर्जिताङ्गीं स्थूलास्थिदंतां नयनैर्विहीनाम् १

जन्मसमय लग्नमें शनैश्चर बैठा होय तौ वह अत्यंत खोटे रूपकी और मिहनतको अधिक करनेवाली और बडाईरहित, मोटे हाड और दांत जिसके नेत्रहीन ऐसी स्त्रीको करता है ॥ १ ॥

धनस्थितः सूर्यसुतः प्रसूते धनेन हीनां वनितां निरस्ताम् ।
सदाभिभूतां प्रणयेन हीनां नृशंसभावां नयसंकुलां च ॥ २ ॥

जन्मलग्नसे दूसरे भावमें शनैश्चर बैठा होय तौ वह धनहीन और निकाली हुई, सदा हारको प्राप्त हुई और नम्रतारहित, दूसरे द्रोहभाव करनेवाली और नीतिसे परस्पर विरोधको प्राप्त हुई ऐसी स्त्रीको जन्माता है ॥ २ ॥

तृतीयसंस्थो रविजः प्रसूते दक्षां प्रधानां वनितां सुधन्याम् ।
बहुप्रजां त्राणविधानशक्तां प्रशंसितां साधुजनेन नित्यम् ॥ ३ ॥

जन्मलग्नसे तृतीयभावमें शनैश्चर बैठा होय तौ बड़ी चतुर, कुलमें मुख्य, बहु पुत्र और धनवती, दूसरेकी रक्षा करनेमें तत्पर है चित्त जिसका ऐसी, श्रेष्ठ जनोंसे नित्य बडाई पानेवाली स्त्रीको करता है ॥ ३ ॥

करोति मंदः सुखगः कुसौख्यां मतिप्रहीनां वनितां कृतघ्नाम् ।
चलस्वभावां विभवैर्विहीनां सदाऽहितां नीचसमागमेन ॥ ४ ॥

जन्मलग्नसे चतुर्थभावगत शनैश्चर होय तौ वह खोटे सुखवाली और बुद्धिहीन, कृतघ्नी ( जो कियेको न माने ), चंचल स्वभावकी, ऐश्वर्यहीन, नीचोंके मिलनेसे खोटी हुई ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ४ ॥

सुताश्रितो भास्करजो विपुत्रां नारीं प्रसूते घृणया विहीनाम् ।
प्रभूतदर्पां गणिकानुकारां विवर्जितां साधुसमागमेन ॥ ५ ॥

जन्मलग्नसे पंचमभावस्थ शनैश्चर होय तौ पुत्रहीन, दयारहित, वेश्याके समान अत्यंत घमंड जिसको ऐसी, श्रेष्ठ जनोंके संगरहित और कुसंगमें प्राप्त हुई स्त्रीको करता है ॥ ५ ॥ H

मंदोऽरिसंस्थः कुरुतेऽतिमंदां नारीं प्रधानां तनयैः समेताम् ।
प्रभूतवस्त्राभरणैः समेतां गुणानुरक्तां सुतवल्लभां च ॥ ६ ॥

जन्मलग्नसे छठे भावमें शनैश्चर बैठा होय तौ वह मंद ( अर्थात् धीमी, ) कुलमें प्रधान और अत्यंत वस्त्रभूषण संतानोंयुक्त और गुणवती, पुत्रकी प्यारी ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ६ ॥

सौरोऽस्तसंस्थो विधवां प्रसूते विवर्जितां वा वनितां सदैव ।
रोगाधिकां पानपरां कुमित्रां प्रभूतदोषां बहुकूटभाजाम् ॥ ७ ॥

जन्मलग्नसे सप्तमभावस्थ शनैश्चर होय तौ वह विधवा अथवा पतिसे त्यागी भई और रोगिणी, मद्यपान करनेवाली और खोटेही जिसके मित्र दोषयुक्त, झूंठ बोलनेवाली स्त्रीको करता है ॥ ७ ॥

स्थानेऽष्टमे सूर्य्यसुतः प्रसूते नारीं प्रदग्धां निजकर्म्मदोषैः ।
दुष्टस्वभावां गतधर्म्मसत्यां मलिम्लुचां वंचनतत्परां च ॥ ८ ॥

जन्मलग्नसे अष्टम स्थानमें जो शनैश्चर होय तौ वह निजकर्मदोषोंसे जली हुई और खोटे स्वभाववाली और सत्यधर्मरहित, मैली, ठगईमें तत्पर ऐसे स्वभावकी स्त्रीको करता है ॥ ८ ॥

धर्माश्रितः सूर्य्यसुतः प्रसूते कुकर्मरक्तां वनितां सदैव ।
व्ययाधिकां लुब्धसुहृत्समेतां विद्याविहीनां न नतां कदाचित् ॥ ९

जन्मलग्नसे धर्म ( नवम ) भावमें शनैश्चर बैठा होय तौ सदा खोटे कर्ममें तत्पर और अधिक ( व्यय ) अर्थात् खर्च करनेवाली और लोभी मित्रोंवाली और विद्याहीन, कभी न नवे ऐसी स्त्रीको करता है ॥ ९ ॥

कर्म्माश्रितः सूर्य्यसुतः प्रसूते कुकर्म्मरक्तां वनितानुकाराम् ।
कुशास्त्रसंगव्यसनाभिभूतां निसर्गदुष्टां धनवर्जितां च ॥ १० ॥

जन्मलग्नसे दशमभागवमें शनैश्चर होय तौ वह खोटे कर्मोंमें लवलीन और खोटे शास्त्र, खोटे संग और खोटी प्रकृतियोंसे हारी हुई और खोटीही बात उत्पन्न करनेवाली और धनहीन ऐसी स्त्रीको करता है ॥ १० ॥

लाभाश्रितो भास्करजः प्रसूते नारीं सुपुत्रां सुधनैः समेताम् ।
सुरूपदेहां विविधान्नपानां प्रभूतलाभां भयवर्ज्जितां च ॥ ११ ॥

जन्मलग्नसे ( लाभ ) अर्थात् ग्यारहवें भावगत शनैश्चर होय तौ सुन्दर पुत्रवाली, धनवती और सुन्दर शरीर और रूप जिसका, नाना प्रकारके अन्नपानयुक्त और अत्यन्त लाभ जिसे ऐसी, भयहीन स्त्रीको करता है ॥ ११ ॥

व्ययस्थितो भास्करजः प्रसूते रक्ताधिकां वातकफप्रगल्भाम् ।
विवेकहीनां कुटिलस्वभावां सदा निरस्तां व्यसनाकुलां च ॥ १२

जन्मलग्नसे बारहवें भावमें शनैश्चर बैठा होय तो अधिक रुधिर जिसके और कफवातका स्वभाव जिसका, ज्ञानहीन, टेढी, सबसे पृथक् रहे ऐसी, अपनी खोटी प्रकृतियोंसे घबड़ाई भई स्त्रीको करता है ॥ १२ ॥

एतत्फलं स्त्रीषु विशेषतश्च प्रोक्तं स्वभावे फलदं सदैव ।
शेषं नराणां विधिना प्रवाच्यं हित्वा तु योगान्नृपसंभवांश्च॥ १३॥

अब राजयोगोंको छोडकर अपने भावके बीच सदा फल देनेवाले ग्रहोंका यह फल स्त्रियोंके विषयमें कहागया है और बाकी विशेषफल जो स्त्रियोंमें घटित नहीं हो सकता वह उनके पुरुषोंके समान विधिपूर्वक कहना चाहिये ॥ १३ ॥

अथ राजयोगफलकथनम् ।

मूर्तौ सुरेज्योऽस्तगतः शशाङ्कोऽथवा स्ववर्गे गगने च शुक्रः ।
जातान्त्यजानामपि मंदिरेऽत्र योगे भवेत्पार्थिववल्लभा च ॥ १ ॥

जिस स्त्रीके जन्मसमय लग्नमें बृहस्पति, सप्तम भावमें चन्द्रमा होय अथवा अपनी राशिके षड्वर्गमें चंद्रमा होय और दशम भावमें शुक्र होय तौ ऐसे योगमें जो नीच घरमेंभी उत्पन्न हुई स्त्री रानी होती है १

केन्द्रेषु सौम्या यदि कल्पभाजः पापाः कलत्रे च मनुष्यराशिः ।
राज्ञी भवेत्स्त्री बहुकोशयुक्ता नित्यं प्रशांतारिसुखेन तुष्टा ॥ २ ॥

जिस स्त्रीके केन्द्रस्थानमें शुभ ग्रह होंय और सप्तममें पापग्रह होंय वा सप्तममें पुरुषसंज्ञक राशि होय तौ भी वह स्त्री बड़े खजानेवाली और नित्य सुखसे प्रसन्न चित्त जिसका ऐसी, शत्रुवर्गरहित रानी होती है ॥२॥

एकोऽपि जीवो रसवर्गशुद्धः केन्द्रे यदा चंद्रनिरीक्षितश्च ।
राज्ञी भवेत्स्त्री सुधनात्र जाता वरेभदाबा इवि तां च देशाः ॥३॥

जो एक बृहस्पतिभी जिसके जन्मसमय चंद्रमाकरके देखा गया षड्वर्ग शुद्ध केंद्रस्थानमें होय तौ वह ऐसे योममें उत्पन्न भई स्त्री सुंदर धनवाली और बडे बडे हाथी दान करनेवाली रानी होती है ॥ ३ ॥

लाभाश्रितः शीतकरो भृगुश्च कलत्रगः सोमसुतेन युक्तः ।
जीवेन दृष्टः कुरुतेऽत्र राज्ञी लोके स्तुता बंदिवरैः सदैव ॥ ४ ॥

जिस स्त्रीके ग्यारहवें भावमें चन्द्रमा होय औ शुक्र बुधसहित सप्तम भावमें होय तौ इस योगमें बंदिवरोंसे स्तुति की गई ऐसी लोक रानी होती है ॥ ४ ॥

बुधे विलग्ने यदि तुंगसंस्थे लाभाश्रितो देवपुरोहितश्च ।
नरेन्द्रपत्नी वनितात्र योगे भवेत्प्रसिद्धा धरणीतलेऽस्मिन् ॥ ५ ॥

जिस स्त्रीके जन्मसमय कन्याराशिका बुध लग्नमें होय और ग्यारहवें भावमें बृहस्पति होय तौ इस योगमें स्त्री पृथ्वीतलमें प्रसिद्ध रानी होती है ॥ ५ ॥

तृतीयगः सोमसुतोऽम्बुसंस्थः षड्वर्गशुद्धो यदि देवमंत्री ।
मूर्तौ भृगुः पार्थिवसंमतां च करोति नारीं बहुवाजिवृंदाम् ॥ ६ ॥

जिस स्त्रीके जन्मकालमें तीसरे स्थान बुध और चौथा षड्वर्ग शुद्ध बृहस्पति, लग्नमें, शुक्र होय तो यह योग बहुतसे घोडोंके समूह जिसके ऐसी राजाके समान स्त्रीको करता है अर्थात् वह स्त्री रानी होती है॥

शीर्षोदये सप्तमगे शशांके चतुष्टये पापविवर्जिते च ।
राज्ञी भवेद्भूरिगजाश्वयुक्ता पतिप्रधाना विजितारिपक्षा ॥ ७ ॥

जिस स्त्रीके जन्मसमय मिथुन, सिंह, कन्या, तुला, वृश्चिक, कुम्भ इन राशियोंका चन्द्रमा सप्तमभावमें होय और लग्न, चतुर्थ, सप्तम, दशम इन भावोंमें शुभ ग्रह होंय तौ वह स्त्री पति है मुख्य जिसके और शत्रुपक्ष जीता है जिसने ऐसी, बहुतसे हाथी घोडोंकरके युक्त भई रानी होती है॥

षड्वर्गशुद्धैस्त्रिभिरेव राज्ञी चतुर्भिरीशस्य तथैव पत्नी ।
पंचादिभिर्देवविमानभाजा त्रैलोक्यनाथप्रमदा तथा स्यात् ॥ ८ ॥

जिस स्त्रीके जन्मकालमें तीन ग्रह षड्वर्ग बल शुद्ध कहीं पडे होंय तौ वह रानी होती है और जो चार ग्रह षड्वर्गशुद्ध जिस स्त्रीके जन्मसमयमें होंय तौ वह ईशपत्नी अर्थात् महिषी रानी होती है और जिसके जन्मकालमें ५ । ६ । ७ ग्रह षड्वर्ग बल शुद्ध होंय तौ वह स्त्री देवविमानको भोगनेवाली जैसे तीनों लोकके नाथकी स्त्री तिसके तुल्य होती है ॥ ८ ॥

तुङ्गाश्रिते शीतकरे सुखस्थे जीवेन दृष्टे परिपूर्णदेहे ।
विद्याधरीवात्र भवेत्प्रधाना राज्ञी जितारिर्बहुपुत्रपौत्रा ॥ ९ ॥

जो पूर्ण चन्द्रमा उच्च राशि अर्थात् वृषराशिका होकर लग्नसे चतुर्थ भावमें बैठा होय और बृहस्पति देख रहा होय तौ वह स्त्री विद्याधरीके समान मुख्य रानी और जीते हैं शत्रु जिसने ऐसी बहु पुत्र पौत्रवती होती है ॥ ९ ॥

स्वक्षेत्रगः सोमसुतोऽम्बुसंस्थः षड्वर्गशुद्धः सुरराजमंत्री ।
शुक्रेण दृष्टः प्रमदां प्रसूते राज्ञीं महाशब्दसमन्वितां च ॥ १० ॥

जिस स्त्रीके जन्मकालमें कन्याराशिका बुध कहीं पडा होय और षड्वर्गशुद्ध बृहस्पति चतुर्थभावमें होय उसको शुक्र देखता होय तौ वह स्त्री महारानी होती है ॥ १० ॥

वक्रस्तृतीये रिपुसंस्थितो वा षड्वर्गशुद्धो रविजश्च लाभे ।
स्थिरे विलग्ने गुरुणा च युक्तो राज्ञी भवेत्स्त्री पतिवल्लभा च ॥ ११

जिस स्त्रीके जन्मसमयमें तीसरे या छठे मंगल होय और षड्वर्गशुद्ध शनैश्चर ग्यारहवें भावमें होय तथा राशि वृष, सिंह, वृश्चिक, कुंभका होकर बृहस्पति लग्नमें होय तौ वह स्त्री पतिकी प्यारी रानी होती है ॥ ११ ॥

आयस्थितस्तीक्ष्णकरः स्वतुंगे मूर्तौ शशाङ्कः परिपूर्णदेहः ।
सौम्योऽम्बरस्थः कुरुते च राज्ञीं पतिप्रधानां बहुपुत्रपौत्राम् १२

जिस स्त्रीके जन्मलग्नमें लग्नसे ग्यारहवें भावमें मेष राशिका सूर्य्य होय और पूर्ण चन्द्रमा लग्नमें होय तथा दशम भावमें बुध बैठा होय तौ यह योग पतिप्रधान जिसके ऐसी बहु पुत्र पौत्रवती रानीको करता है॥ १२॥

षड्वर्गशुद्धे दिवसाधिनाथे तृतीयगे सूर्य्यसुते रिपुस्थे ।
भवेऽत्र जाता प्रमदा सुराज्ञी धर्म्मप्रधाना पतिवल्लभा च॥ १३॥

जिस स्त्रीके जन्मलग्नमें षड्वर्गशुद्ध सूर्य्य लग्नसे तीसरे होय और छठे भावमें शनैश्चर होय तौ इस योगमें धर्म है मुख्य जिसके ऐसी पतिकी प्यारी रानी होती है ॥ १३ ॥

स्थिरे विलग्ने रसवर्गशुद्धे सौम्येन युक्ते त्वथ वीक्षिते वा ।
तुङ्गाश्रिते चैकतमेत्र राज्ञी वरेभवृन्दानुगता यदा स्यात् ॥ १४॥

जिस स्त्रीके जन्मकालमें स्थिर राशि वृष, सिंह, वृश्चिक, कुंभका बुध षड्वर्गशुद्ध लग्नमें होय अथवा स्थिरराशि लग्नमें होय उसे बुध देखता होय और कोई एक ग्रह उच्च राशिका होकर कहीं बैठा होय तौ वह स्त्री हाथियोंके समूह जिसके आगे चलें ऐसी रानी होती है १४

यस्या बुधस्तुङ्गगतो विलग्ने लाभस्थले देवपुरोहितश्च ।
धनेऽस्ति शुक्रो दशमे शशाङ्कः सा सार्वभौमस्य वधूर्भवित्री ॥ १५

जिस स्त्रीके जन्मकालमें उच्च ( कन्याराशि ) का बुध लग्नमें होय और ग्यारहवें भावमें बृहस्पति होय तथा दूसरे भावमें शुक्र होय, दशमभावमें चन्द्रमा होय तौ वह सार्वभौमकी स्त्री होती है ॥ १६ ॥

इति श्रीवृद्धयावनोक्तं स्त्रीजातकं समाप्तम् ॥

यवनाचार्य्यविरचितं स्त्रीणां जातकफलं तु संवीक्ष्य ।
राधाकृष्णेन कृतः स्वल्पमतीनां हिताय भाषार्थः ॥ १ ॥
श्रीमद्वैश्यकुलेषु कौस्तुभमणिः श्रीकृष्णदासात्मजो
गङ्गाविष्णुमहाशयः क्षितितले विद्वद्भिरेकाश्रयः ।
तेनेदं समकारि कल्पकतरौ लक्ष्मीसहायालये
यन्त्रे सज्जनरञ्जने सुमनसां यत्नेन संमुद्रितः ॥ २ ॥

रसपञ्चाङ्कचन्द्रेब्दे वैशाखे चासिते दले ।
श्रीवृन्दावनपुत्रेण गोपालेन च शोधितम् ॥

---


पुस्तक मिलनेका ठिकाना—

गङ्गाविष्णु श्रीकृष्णदास,
'लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर' स्टीम्-प्रेस,
कल्याण-बम्बई.

खेमराज श्रीकृष्णदास,
"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्-प्रेस,
खेतवाड़ी-बम्बई.

# "लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्-यन्त्रालयकी परमोपयोगी स्वच्छ शुद्ध और सस्ती पुस्तकें।

यह विषय आज ४० । ५० वर्षसे अधिक हुआ भारतवर्षमें प्रसिद्ध है कि, इस यन्त्रालयकी छपीहुई पुस्तकें सर्वोत्तम और सुन्दर प्रतीत तथा प्रमाणित हुई हैं सो इस यन्त्रालयमें प्रत्येक विषयकी पुस्तकें जैसे-वैदिक, वेदान्त, पुराण, धर्मशास्त्र, न्याय, मीमांसा, छन्द, ज्योतिष, काव्य, अलंकार, चम्पू, नाटक, कोष, वैद्यक, साम्प्रदायिक तथा स्तोत्रादि संस्कृत और हिन्दी भाषाके प्रत्येक अवसरपर विक्रयार्थ तैयार रहते हैं। शुद्धता स्वच्छता तथा कागजकी उत्तमता और जिल्दकी बंधाई देशभरमें विख्यात है। इतनी उत्तमता होनेपरभी दाम बहुतही सस्ते रखे गये हैं और कमीशनभी पृथक् काट दिया जाता है । ऐसी सरलता पाठकोंको मिलना असंभव है, संस्कृत तथा हिन्दीके रसिकोंको अवश्य अपनी २ आवश्यकतानुसार पुस्तकोंके मंगानेमें त्रुटि न करना चाहिये. ऐसा उत्तम, सस्ता और शुद्ध माल दूसरी जगह मिलना असम्भव है. 'सूचीपत्र' मंगा देखो।

---

पुस्तकें मिलनेका ठिकाना।—

| | |
|---|---|
| गङ्गाविष्णु श्रीकृष्णदास, | खेमराज श्रीकृष्णदास, |
| 'लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर' स्टीम्-प्रेस, | "श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्-प्रेस, |
| कल्याण-बम्बई. | खेतवाडी-बम्बई. |

...ड दे जो ग्रह वक्री हो तौ घटा दे। और यदि ऋण संज्ञाके साथ गति गुणी हो तौ मिश्रमानके ग्रहके स्पष्ट अंशादिकोंमेंसे लब्ध आये भये अंशादिक घटा दे और जो ग्रह वक्री हो तौ जोड दे परन्तु चंद्रमा स्पष्ट करनेकी विशेष रीति है। इष्टकाल पर्यन्त बीती भई नक्षत्रकी घडियोंको ६० से गुणाकर समस्त नक्षत्रकी घडियोंका भाग देनेसे जो लब्ध मिले उसकी भयात संज्ञा है। फिर अश्विनीसे लेकर जितने नक्षत्र व्यतीत हो गये हों उनको ६० से गुण दे, परन्तु वर्त्तमान नक्षत्र त्याग दे क्योंकि उसकी भयात संज्ञा है। फिर उस गुणनफलमें भयात जोड दे फिर दोसे (२) गुणाकर नव (९) का भाग देनेसे जो लब्ध मिले वह चंद्रमाके अंश होते हैं। और शेषको साठसे गुणा करनेसे नव (९) का भाग देनेपर जो लब्ध मिले वह चंद्रमाकी कला होती है। इसी प्रकार शेषसे विकलाभी निकाले। यदि चंद्रमाके अंश ३० से अधिक आये हो तौ तीस (३०) का भाग देनेसे जो लब्ध मिले वह चंद्रमाकी राशि होती है। और शेषकी अश संज्ञा है, इसी प्रकार सर्व ग्रह स्पष्ट करने चाहिये।

## ग्रहोंके अंशादिक ठीक होनेपर लग्नके अंशादिक ठीक करनेका विधान।

जब सूर्यादिक ग्रहोंके स्पष्ट अंशादिक ठीक हो जावे तब ज्योतिषी स्वदेशीय पंचांगकी लग्नसारिणीमें सूर्यकी राशि और अंश देखे प्रथम लग्नसारिणीमें राशिका कोठा नीचेका होता है

और अंशोंका कोठा ऊपरका होता है। जिस कोठेमें सूर्यप- और अंशोंका योग हो उस कोठेमें जो ऊपरके अंक हैं वह इष्ट कालकी घडियोंमें जोडे। और जो नीचेके अंक हैं उनको इष्टका- लके पलोंमें जोडे। वह जोडे भये घडी पलोंके अंक जिस राशिके कोठेमें आवे उस राशिकोही तत्कालकी लग्न कहना। और वह कोठा जितने अंशोंके नीचे आयाहो उतनेही लग्नके अंश जानने।

## ग्रह और लग्नके अंशादिक ठीक होनेपर षड्वर्ग निकालनेका विधान।

लग्न और ग्रहकी राशि होरा द्रेष्काण नवांश त्रिंशांश द्वाद- शांशका नाम षड्वर्ग है। इसके जाननेका यह विधान है कि जिस पर लग्न वा ग्रह स्थित हो उसका नाम राशि है और लग्न और ग्रहके अंशोंके दो विभाग करे जावे उसका नाम होरा है। और तीन विभाग करे जावें उसका नाम द्रेष्काण है। और नौ विभाग करे जावें उसका नाम नवांशक है। और बारह विभाग करे जावें उसका नाम द्वादशांश है और पांच विभाग करे जावें उसका नाम त्रिंशांश है। इनके निकालनेकी यह रीति है कि जिस वर्गको जानना हो उसको उसीके चक्रमें देखे। जिस राशिपर ग्रह वा लग्न स्थित हो उस राशिसे लेकर नीचेके कोठेमें देखे कि ग्रह वा लग्नके अंश कौनसे विभागमें आते हैं जिस विभागके कोठेमें वह अंश आ जावे उसमें जो राशि वा ग्रह स्थित हो उसी राशि वा ग्रहका वह वर्गग्रह और लग्नम कहे जो कि होरा द्रेष्काण नवांशक द्वादशांशत्रिंशांशमेंसे जाननाहो।

## होराचक्रम्

| | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन | लग्नग्रहका राशि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १५ अंश तक | सूर्य सिंह | चंद्रमा कर्क | सूर्य सिंह | चंद्रमा कर्क | सूर्य सिंह | चंद्रमा कक | सूर्य सिंह | चंद्रमा कर्क | सूर्य सिंह | चंद्रमा कर्क | सूर्य सिंह | चंद्रमा कर्क | होराकेग्रह और राशि |
| ३० अंश तक | चंद्रमा कर्क | सूर्य सिंह | चंद्रमा कक | सूर्य सिंह | चंद्रमा कक | सर्य सिंह | चंद्रमा कक | सूर्य सिंह | चंद्रमा कर्क | सूर्य सिंह | चंद्रमा कर्क | सूर्य सिंह | होराकेग्रह और राशि |

## द्रेष्काणचक्रम्

| | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन | ग्रहलग्नकी राशि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १० अंश तक | मंगल मेष | शुक्र वृष | बुध मिथुन | चंद्र कर्क | सूर्य सिंह | बु. कन्या | शु. तुला | मं. वृश्चिक | बृ. धनु | श. मकर | श. कुम्भ | बृ. मीन | द्रेष्काणके ग्रह राशि |
| २० अंश तक | सू. सिंह | बु. कन्या | शु. तुला | मं. वृश्चिक | ब. धनु | श. मकर | श. कुम्भ | बृ. मीन | मं. मेष | शु. वृष | बु. मिथुन | चं. कर्क | द्रेष्काणके ग्रह राशि |
| ३० अंश तक | बृ. धनु | श. मकर | श. कुम्भ | बृ. मीन | मं. मेष | शु. वृष | बु. मिथुन | चं. कर्क | सू. सिंह | बु. कन्या | शु. तुला | मं. वृश्चिक | द्रेष्काणके ग्रह राशि |

## नवांशचक्रम्.

| | मेष | वृष. | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चि | धनु | मकर | कुम्भ | मीन | ग्रहलग्नकी राशि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३ अंश २० कलातक | मं. मेष | श. मकर | शु. तुला | चं. कर्क | मं. मेष | श. मकर | शु. तुला | चं. कर्क | मं. मेष | श. मकर | शु. तुला | च. कर्क | नवांशके ग्रह राशी |
| ६ अंश ४० कलातक | शु. वृष | श. कुम्भ | मं. वृश्चिक | सू. सिंह | शु. वृष | श. कुम्भ | मं वृश्चिक | सू सिंह | शु. वृष | श. कुम्भ | मं. वृश्चिक | सू. सिंह | नवांशके ग्रह राशी |
| १० अंशतक | बु. मिथुन | बृ. मीन | बृ. धनु | बु. कन्या | बु. मिथुन | बृ. मीन | बृ. धनु | बु. कन्या | बु. मिथुन | बृ. मीन | बृ. धनु | बु. कन्या | |
| १३ अंश २० कलातक | चं. कर्क | मं. मेष | श. मकर | शु. तुला | चं. कर्क | मं. मेष | श. मकर | शु. तुला | चं. कर्क | मं. मेष | श. मकर | शु. तुला | |
| १६ अंश ४० कलातक | सू. सिंह | शु. वृष | श. कुम्भ | मं वृश्चिक | सू. सिंह | शु. वृष | श. कुंभ | मं. वृश्चिक | सू. सिंह | शु. वृष | श कुम्भ | मं. वृश्चिक | |
| २० अंशतक | बु. कन्या | बु. मिथुन | बृ. मीन | बृ. धनु | बु. कन्या | बु. मिथुन | बृ. मीन | बृ. धनु | बु. कन्या | बु. मिथुन | बृ. मीन | बृ. धनु | |

## नवांशचक्रम्.

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १३ अंश २० कलातक | शु. तुला | च. कर्क | म. मेष | श. मकर | शु. तुला | च. कर्क | मं. मेष | श. मकर | शु. तुला | च. कर्क | म. मेष | श. मकर |
| २६ अंश ४० कलातक | मं. वृश्चिक | सू. सिंह | शु. वृष | श. कुम्भ | मं. वृश्चिक | सू. सिंह | शु. वृष | श. कुम्भ | मं. वृश्चिक | सू. सिंह | शु. वृष. | श. कुम्भ |
| ३० अंश तक | बृ. धन | बु. कन्या | बु. मिथुन | बृ. मीन | बृ. धन | बु. कन्या | बु. मिथुन | बृ. मीन | बृ. धन | बु. कन्या | बु. मिथुन | बृ. मीन |

## विषमत्रिंशांशचक्रम्.

| ग्रहलग्नकी राशि | मे. | मि. | सिं. | तु | ध. | कुं. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ५ अंशतक | मं. | मं. | मं. | मं. | मं. | मं. |
| १० अंशतक | श | श | श. | श. | श. | श. |
| १८ अंशतक | बृ. | बृ. | बृ. | बृ | बृ. | बृ. |
| २५ अंशतक | बु | बु. | बु. | बु. | बु. | बु |
| ३० अंशतक | शु. | शु. | शु. | शु. | शु | शु. |

विषम सम राशियों के त्रिंशांश

## समत्रिंशांशचक्रम्.

| वृ. | क. | क. | वृ. | म | मी. | ग्रहलग्नकी राशि |
|---|---|---|---|---|---|---|
| शु. | शु. | शु | शु. | शु. | शु. | ५ अंशतक |
| बु. | बु. | बु. | बु | बु | बु. | १२ अंशतक |
| बृ | बृ | बृ. | बृ. | बृ | बृ | २० अंशतक |
| श. | श | श. | श. | श. | श | २५ अंशतक |
| मं. | म. | मं | मं | मं | मं | ३० अंशतक |

## द्वादशांशचक्रम्.

| | मेष | वृषभ | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन | ग्रहलग्नकी राशि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २ अंश ३० कलातक | मंगल मेष | शुक्र वृष | बुध मिथुन | चंद्र कर्क | सूर्य सिंह | बुध कन्या | शुक्र तुल | मंगल वृश्चिक | बृ. धनु | शनि मकर | शनि कुम्भ | बृ. मीन | द्वादशांशकी ग्रहराशि |
| ५ अंश तक | शुक्र वृष | बुध मिथुन | चंद्र कर्क | सूर्य सिंह | बुध कन्या | शुक्र तुला | मंगल वृश्चिक | बृ. धनु | शनि मकर | शनि कुम्भ | बृ. मीन | मंगल मेष | द्वादशांशकी ग्रहराशि |
| ७ अंश ३० कलातक | बुध मिथुन | चंद्र कर्क | सूर्य सिंह | बुध कन्या | शुक्र तुला | मंगल वृश्चिक | बृ. धनु | शनि मकर | शनि कुम्भ | बृ. मीन | मंगल मेष | शुक्र वृष | |
| १० अंश तक | चंद्र कर्क | सूर्य सिंह | बुध कन्या | शुक्र तुला | मंगल वृश्चिक | बृ. धनु | शनि मकर | शनि कुम्भ | बृ. मीन | मंगल मेष | शुक्र वृष | बुध मिथुन | |
| १२ अंश ३० कलातक | सूर्य सिंह | बुध कन्या | शुक्र तुला | मंगल वृश्चिक | बृ. धनु | शनि मकर | शनि कुम्भ | श. मीन | मंगल मेष | शुक्र वृष | बुध मिथुन | चंद्र कर्क | |
| १५ अंश तक | बुध कन्या | शुक्र तुला | मंगल वृश्चिक | बृ. धनु | शनि मकर | शनि कुम्भ | बृ. मीन | मंगल मेष | शुक्र वृष | बुध मिथुन | चंद्र कर्क | सूर्य सिंह | |
| १७ अंश ३० कलातक | शुक्र तुला | मंगल वृश्चिक | बृ. धनु | शनि मकर | शनि कुम्भ | बृ. मीन | मंगल मेष | शुक्र वृष | बुध मिथुन | चंद्र कर्क | सूर्य सिंह | बुध कन्या | |

## द्वादशांशचक्रम्

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २० अंश तक | मंगल वृश्चिक | बृ. धनु | शनि मकर | शनि कुम्भ | बृ. मीन | मंगल मेष | शुक्र वृष | बुध मिथुन | चंद्र कर्क | सूर्य सिंह | बुध कन्या | शुक्र तुला |
| २१ अंश ३० कलतक | बृ. धनु | शनि मकर | शनि कुम्भ | बृ. मीन | मंगल मेष | शुक्र वृष | बुध मिथुन | चंद्र कर्क | सूर्य सिंह | बुध कन्या | शुक्र तुला | मंगल वृश्चिक |
| २५ अंश तक | शनि मकर | शनि कुम्भ | बृ. मीन | मंगल मेष | शुक्र वृष | बुध मिथुन | चंद्र कर्क | सूर्य सिंह | बुध कन्या | शुक्र तुला | मंगल वृश्चिक | बृ. धनु |
| २७ अंश ३० कलातक | शनि कुम्भ | बृ. मीन | मंगल मेष | शुक्र वृष | बुध मिथुन | चंद्र कर्क | सूर्य सिंह | बुध कन्या | शुक्र तुला | मंगल वृश्चिक | बृ. धनु | शनि मकर |
| ३० अंश तक | बृ. मीन | मंगल मेष | शुक्र वृष | बुध मिथुन | चंद्र कर्क | सूर्य सिंह | बुध कन्या | शुक्र तुला | मंगल वृश्चिक | बृ. धनु | शनि मकर | शनि कुम्भ |

मैत्रीचक्रमें ग्रहकी निज राशि तथा परमोच्च राशि परम नीच राशि मूल त्रिकोण राशि मित्र सम ग्रह शत्रु ग्रह तथा एक चरणकी दो चरणकी तीन चरणकी तथा पूर्ण दृष्टि जानना हो तौ क्रममे उसी ग्रहके नीचे पहिली, दूसरी, तीसरी, चौथी, पांचवीं, छठी, सातवी, आठवीं, नवीं, दशवीं, ग्यारहवीं पंक्तिमें देखना।

मैत्रीचक्रम्.

| सूर्य | चंद्रमा | मंगल | बुध | बृहस्पति | शुक्र | शनि | ग्रह |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सिंह | कर्क | मेष वृश्चिक | मिथुन कन्या | धनु मीन | वृष तुला | मकर कुम्भ | ग्रहोंकी स्वराशि |
| मेषके १० अंश | वृषके ३ अंश | मकरके २८ अंश | कन्याके १५ अंश | कर्कके ५ अंश | मीनके २७ अंश | तुलके २० अंश | ग्रहोंकी परमोच्च राशि अंश |
| तुलाके १० अंश | वृश्चिकके ३अंश | कर्कके २८ अंश | मीनके १५ अंश | मकरके ५ अंश | कन्याके २७ अंश | मेषके २० अंश | ग्रहोंकी परम नीचराशि अंश |
| सिंह | वृष | मेष | कन्या | धनु | तुला | कुम्भ | ग्रहोंकी मूल त्रिकोण राशि |
| चं. मं. बृ. | सू. बु. | सू. चं. बृ. | सू. शु. | सू. चं. मं. | बु. श. | बु. शु. | ग्रहोंके मित्र ग्रह |
| बु. | मं. शु. श. बृ. | शु. श. | श. बृ. मं. | श. | मं. बृ. | बृ. | ग्रहोंके सम ग्रह |

मैत्राचक्रम्.

| ग्रहोंके शत्रु ग्रह | शु. श | ० | बु. | चं. | शु.बु. | सू. चं | सू. चं मं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग्रहोंकी इन स्थानोंपर एक चरणकी दृष्टि | ०३ १० | ०३ १० | ०७ ०० | ०३ १० | ०४ ०८ | ०३ १० | ०५ ०९ |
| ग्रहोंकी इन स्थानोंपर दो चरणकी दृष्टि | ०५ ०९ | ०५ ०९ | ०३ १० | ०५ ०९ | ०७ | ०५ ०९ | ०४ ०८ |
| ग्रहोंकी इन स्थानोंपर तीन चरणकी दृष्टि | ०४ ०८ | ०४ ०८ | ०५ ०९ | ०४ ०८ | ०३ १० | ०४ ०८ | ०७ |
| ग्रहोंकी इन स्थानोंपर पूर्ण दृष्टि | ०७ | ०७ | ०४ ०८ | ०७ | ०५ ०९ | ०७ | ०३ १० |

## एकही लग्नमें बहुतसे प्रश्न कहनेका विधान।

यदि प्रश्नकर्त्ता एक लग्नमें बहुतसे प्रश्न करे तो ज्योतिषी प्रश्न कहनेवाला पहिले प्रश्नको तत्कालकी लग्नसे कहे। और दूसरा प्रश्न कहनेमें उस राशिको तत्काल लग्नकल्पना करे कि

शेप-

जिसपर कि प्रश्नलग्नसे चन्द्रमा बैठा हो और तीसरा प्रश्न कहनेमें उस राशिको तत्काल लग्न कल्पना करे जिसपर कि प्रश्नलग्नसे सूर्य बैठा हो और चतुर्थ प्रश्न कहनेमें उस राशिको तत्काल लग्नकल्पना करे। जिसपर कि प्रश्नलग्नसे बृहस्पति बैठा हो परन्तु बृहस्पति नीचका वा अस्तका न हो यदि हो तौ उस राशिको तत्काल लग्नकल्पना करे। जिसपर कि ग्रह बक्री हो और पांचवां प्रश्न कहनेमें उस राशिको कल्पना करे जिसपर कि बुध शुक्र मंगल इनमेंसे कोई ग्रह बली होकर बैठा हो और छटा प्रश्न कहनेमें उस राशिको कल्पनाकरे जिसपर कि शनैश्चर बैठा हो, परन्तु शनैश्चर निर्बली न हो यदि निर्बली हो तौ पांचवें प्रश्नके बली ग्रहकी राशि त्यागकर जो शेष बुध शुक्र वा मंगल बुध वा मंगल शुक्र हैं उन दोनोंमें जो बली हो उसकी स्थितिकी राशिको तत्काल लग्नकल्पना करे। यदि जो छःसे अधिक प्रश्न हो तौ उक्त प्रश्नकी राशियोंके क्रमसे शेष स्थानोंकी राशिकल्पना करे। यदि बारहसे अधिक हो तौ इन बारह प्रश्नकी राशियोंको क्रमसे धनभाव तत्काल लग्नकल्पना करे। यदि इससेभी अधिक हो तौ क्रमसे तीसरा तीसरा भाव तत्काल लग्नकल्पना करे। और जो इनसेभी अधिक हो तौ क्रमसे चौथा पांचवां छठा सातवां इत्यादिक भाव तत्काल लग्नकल्पना करे इस प्रकार १४४ प्रश्नोंको ज्योतिषी एकही प्रश्नलग्नमें कह सकता है।

॥ श्रीः ॥

अथ

# षट्पंचाशिका.

## भाषाटीकासमेता ।

प्रणिपत्य रविं मूर्ध्ना वराहमिहिरात्मजेन पृथुयशसा ।
प्रश्ने कृतार्थगहना परार्थमुद्दिश्य सद्यशसा ॥ १ ॥

उपास्य यन्मूर्तिमुपास्यमूर्तिर्लोकेशलोके रमते हि लोकः ॥
यज्ज्योतिषा ज्यौतिषमाविरासीद्द्विजेऽक्षिपन्तं जगतां कृतांतम् ॥
प्रणम्य मूर्ध्ना गुरुगीर्गणेशान् पदार्थभाषां रसवाणिकायाः ॥
विनिर्दिशे मंगलसेनसूनुर्ढोडोळिवासी द्विजकाशिरामः ॥

शास्त्रके रचनेवाले शास्त्रके आरम्भमें अभीष्ट देवताको प्रणाम करते हैं क्योंकि श्रेष्ठ पुरुषोंका यही आचरण है । इसी कारण यहभी आवन्तिकाचार्य द्विज वराहमिहिरके पुत्र पृथुयशजी संक्षेपपूर्वक प्रश्नविद्याको अपने सूत्रोंसे रचनेकी इच्छा कर पहिले श्रीसूर्यभगवान्को प्रणाम करते हैं–सुन्दर कीर्तिवाले अर्थात् विद्या शौर्यादिक गुणोंसे युक्त ऐसे वराहमिहिरके पुत्र पृथुयशजीने शिरसे सूर्यभगवान्को प्रणाम कर परार्थ अर्थात् प्रश्न

पूंछने तथा कहनेवालोंका प्रयोजन विचार प्रश्नविषयमें गूढ अर्थवाली यह विद्या रची है ॥ १ ॥

च्युतिर्विलग्नाद्धिबुकाच्च वृद्धि-
र्मध्यात्प्रवासोऽस्तमयान्निवृत्तिः ।
वाच्यं ग्रहैः प्रश्नविलग्नकालाद्
गृहं प्रविष्टो हिबुके प्रवासी ॥ २ ॥

इसके अनन्तर लग्न चतुर्थ सप्तम दशम स्थानोंके विचारनेका भेद कहते हैं—लग्न अर्थात् प्रथम भावसे च्युति अर्थात् बिछुरना शुभाशुभ ग्रहोंके योग अथवा दृष्टिकर प्रश्न कर्ताके प्रश्नलग्नसे विचारे । भाव यह है कि प्रश्न कर्ता पूछे कि इस स्थानसे बिछुरना होगा वा नहीं ? तौ यह प्रश्न प्रथमभावसे कहे यदि प्रथमभावमें चरराशि अर्थात् मेष, कर्क, तुला, मकर होवें और स्वामी तथा शुभ ग्रहोंमेंसे किसीने देखी वा युक्त न हो और पापग्रहोंका संयोग तथा दृष्टिहो तौ कहना कि बिछुरना होगा और प्रकार नहीं । अथवा प्रथम भावमें स्थिर राशि अर्थात् वृष, सिंह, वृश्चिक, कुम्भ होवे और पाप ग्रहोंका संयोग तथा दृष्टि होय नहीं तौ कहना कि बिछुरना नहीं होवेगा और जो प्रथमभावमें द्विस्वभाव राशि अर्थात् मिथुन, कन्या, धनु, मीन हों तौ संशय कहना । परन्तु शुभ ग्रहोंकी दृष्टिकी अधिकता हो और पापग्रहोंके योग तथा दृष्टिकी अल्पता हो तौ कहना कि नहीं होगा अन्यथा जानना ।

परन्तु इसमें यहभी विचारना कि द्विस्वभाव राशिका प्रथमार्द्ध स्थिरसंज्ञक है और परार्द्ध चरसंज्ञक है। यदि द्विस्वभाव राशिका परार्द्ध हो और स्वामी तथा शुभ ग्रहोंका योग तथा दृष्टि होवे नहीं और पापग्रहोंका योग दृष्टि होवे तौ अवश्यही बिछुरना कहना अन्यथा नहीं। और हिबुक अर्थात् चतुर्थ भावसे गृह सुहृत्सुख स्थानकी वृद्धि जाननी। भाव यह है कि यदि चतुर्थभाव स्वामी तथा शुभग्रहोंमेंसे किसीने देखा हो तौ गृहादिकोंकी वृद्धि कहनी और प्रकार हो तौ नहीं।और मध्य अर्थात् दशम भावसे प्रवास अर्थात् परदेश जाना विचारना। यदि दशम भावमें चरराशि हो और पाप ग्रहोंका योग तथा दृष्टि हो तौ निश्चयही परदेशगमन कहे। और स्वामी शुभ ग्रहोंका योग तथा दृष्टि हो तौ नहीं। और अस्तमय अर्थात् सप्तम भावसे परदेशसे निवृत्ति अर्थात् लौटना विचारे। यदि सप्तम भावमें चरराशि हो और पाप ग्रहोंका योग तथा दृष्टि हो तौ परदेशसे लौटना न हो। अन्यथा स्वामी शुभग्रहोंका योग तथा दृष्टि हो तौ कहना। और पुनः हिबुक अर्थात् चतुर्थ भावमें यह विचारे कि परदेश गया पुरुष घरमें स्थित भया या नहीं ? यदि चतुर्थ भाव स्वामीसे युक्त वा दृष्ट हो तौ कहना कि घरमें स्थित हो गया अन्यथा नहीं॥ २॥

१ "हिबुके ग्रहप्रविष्टे गृहप्रविष्टं प्रवासिनां विद्धि॥ हिबुकास्तमयान्तरगे ग्रहे च पथि वर्त्तते पुरुषः॥१॥" इसका भाव यह है कि चतुर्थ भावमें परदेश गये पुरुषकी घरमें स्थिति जाननी। जब कोई ग्रह चतुर्थ—

यो यो भावः स्वामिदृष्टो युतो वा
सौम्यैर्वा स्यात्तस्य तस्यास्ति वृद्धिः ।
पापैरेवं तस्य भावस्य हानि-
र्निर्देष्टव्या पृच्छतां जन्मतो वा ॥ ३ ॥

इसके अनन्तर द्वादश भावोंका शुभ अशुभ लक्षण कहते हैं—पहिले भावको तनु, दूसरेको धन, तीसरेको सहज, चौथेको सुहृत्, पांचवेंको सुत, छठेको रिपु, सप्तमको जाया, आठवेंको मृत्यु, नवमको धर्म, दशमको कर्म, ग्यारहवेंको आय, बारहवेंको व्यय कहते हैं। इनमेंसे जो जो भाव स्वामीने देखा हो वा

---

—भावमें स्थित हो तौ और चतुर्थ और सप्तम भावके बीचमें ग्रह हो तौ परदेश गया पुरुष मार्गमें जानना । और चौथे स्थानमें बैठे भये ग्रहके जितने दिन बीत गये हों उतनेही दिन परदेश गयेको उस घरपर स्थित भये बीतगये कहना । और जितने दिनोंमें ग्रह तीसरे स्थानसे चलकर चतुर्थ भावमें आवे उतनेही दिनोंमें प्रवासी ठिकानेपर पहुंचे । परन्तु यह विचार दूर जानेवालेका विचारे । अगाडी ग्रंथकर्ताने विस्तारसे इस विषयका वर्णन किया है ।

१ तनुभावमें रूप तथा वर्ण चिह्न, जाति, अवस्था, सुख दुःख, साहस इत्यादिक विचारे। और धनभावमें धनकी स्थिति सुवर्णादिक धातुओंका मोल लेना तथ बेचना और द्रव्यादिकका लाभादिक विचारे । और सहजभावमें भ्रातृगण, नोकर, पराक्रम, आलस्यादिक विचारे। सुहृद्भावमें मातृगृह, ग्राम, चतुष्पद, क्षेत्र, वाटिका, उद्यम तथा मित्रादिकोंसे शुभाशुभ इत्यादिक विचारे। सुतभावमें विद्या, बुद्धि, मंत्र, नीतिविद्या तथा पुत्रादिक विचारे। रिपुभावमें शत्रु, रोग, कुकर्म, चिन्ता, शंका, अग्निभय आदिक विचारे । जायाभावमें विवाह, स्त्री, वणिज,

युक्त हो तौ किसी२भावकी वृद्धि प्रश्नकर्ताकी प्रश्नलग्न तथा जन्मलग्नसे कहनी। भाव यह है कि जिस भावमें मेष वृश्चिकको मंगल और वृष तुलाको शुक्र और मिथुन कन्याको बुध, कर्कको चंद्रमा, सिंहको सूर्य, धनु मीनको बृहस्पति, मकर कुंभको शनैश्चर देखता हो वा युक्त हो तौ तिसी तिसी भावकी वृद्धि जाननी। अथवा सौम्य ग्रह बुध शुक्र बृहस्पति पूर्ण चंद्रमाने जो जो भाव देखा हो वा युक्त हो तौभी तिस २ भावकी वृद्धि कहनी। और इसी प्रकार पाप ग्रह अर्थात् सूर्य मंगल शनैश्चर और पापग्रहयुक्त बुध और कृष्णपक्षकी पंचमीसे लेकर शुक्लपक्षकी दशमीतकका चंद्रमा इन्होंने जो जो भाव देखा हो वा युक्त हो तौ तिसी २ भावकी हानि कहनी। परन्तु विशेषकर यह जानना चाहिये कि स्थान और ग्रहका एकत्र होनेका नाम संयोग है। और जो ग्रह जिस स्थानपर स्थित होकर उस स्थानसे जिस जिस स्थानको एक चरण, दो चरण, तीन चरण और चार चरणसे देखे उसका नाम दृष्टि है ॥ ३ ॥

---

-व्यापार, लडाई, वादविवाद, मार्ग आदिक विचारे। और मृत्युभावमें बन्धन, मोक्ष, छिद्रादिक प्रवेश तथा दुर्ग, कैदखाना इत्यादि दुष्टभाव विचारे। धर्मभावमें भाग्य, शील, कूप, बावडी, बगीचा, तडाग, सदावर्त, शास्त्रपुराण, श्रवण, मनन, निदिध्यासन, द्विजदेवभक्ति तथा समस्त धर्मके कार्यादिक विचारे। कर्मभावमें व्यापार, कर्मसिद्धि, राज्य तथा राजसन्मान, महत्पदप्राप्ति, पितृसुख, आजीविका विचारे॰ आयभावमें लाभ तथा हाथी, घोडा, वस्त्र, छत्र, सुवर्ण, मणिरत्न आदिक विचारे। व्ययभावमें हानि, दान, खर्च, राजदण्डादिक विचारे।

## अथ प्राप्तिशुभाशुभविचारमाह-

सौम्ये विलग्ने यदि वास्य वर्गे
शीर्षोदये सिद्धिमुपैति कार्यम् ।
अतो विपर्यस्तमसिद्धिहेतुः
कृच्छ्रेण संसिद्धिकरं विमिश्रम् ॥ ४ ॥

इसके अनन्तर लाभादिक होनेका शुभ अशुभ लक्षण कहते हैं-सौम्य ग्रह अर्थात् बुध, गुरु, शुक्र और शुक्लपक्षकी दशमीसे लेकर कृष्णपक्षकी पञ्चमीतकका पूर्ण चंद्रमा इनमेंसे कोई लग्नमें स्थित हो अथवा इन ग्रहोंका वर्ग अर्थात् राशि, होरा, द्रेष्काण, नवांश, त्रिंशांश लग्नमें हों अथवा शीर्षोदय अर्थात् मिथुन, सिंह, कन्या, तुला, वृश्चिक, कुम्भ ये लग्नमें हों तौ प्रश्नकर्त्ताका कार्य सिद्धिको प्राप्त हो । और इस कहे भये योगसे विपरीत अर्थात् भिन्न हो तौ असिद्धिका कारण जानना। तात्पर्य यह है कि जो पापग्रह लग्नमें हो अथवा पापग्रहोंका राशि,होरा,द्रेष्काण,नवांश,त्रिंशांश,द्वादशांश लग्नमें हों अथवा पृष्ठोदय अर्थात् मेष, वृष, कर्क, धनु, मकर ये राशि लग्नमें हों तौ कार्यसिद्धि नहीं हो । और यदि मिला भया योग होवे तौ कठिनतासे कार्यकी सिद्धि करे। तात्पर्य यह है कि पापग्रह तथा शुभग्रह दोनों लग्नमें स्थित हों अथवा पापग्रह और शुभग्रहोंका राशि, होरा, द्रेष्काणादिक लग्नमें हों अथवा उभयोदय मीन राशी लग्नमें हों अथवा शीर्षोदय लग्नमें हो और

पापग्रहयुक्त हो अथवा पापग्रहोंका राशि, होरा द्रेष्काणादि शीर्षोदय लग्न हों अथवा पृष्ठोदय लग्न हो और सौम्यग्रहयुक्त हो अथवा सौम्यग्रहोंका राशि, होरा, द्रेष्काणादिक पृष्ठोदय लग्नमें हों तौ कठिनताके साथ कार्य सिद्ध हो ॥ ४ ॥

## अथ नष्टवस्तुलाभज्ञानमाह–

होरास्थितः पूर्णतनुः शशांको
जीवेन दृष्टो यदि वा सितेन ।
क्षिप्रं प्रनष्टस्य करोति लब्धि
लाभोपयातो बलवान् शुभश्च ॥ ५ ॥

इसके अनन्तर नष्ट वस्तुके लाभ होनेका लक्षण कहते हैं–शुक्ल दशमीसे लेकर कृष्ण पंचमीतकका परिपूर्ण शरीर चंद्रमा लग्नमें स्थित हो और बृहस्पति अथवा शुक्रने देखा हो तौ शीघ्रही नष्ट वस्तुका लाभ करे॥ अथवा शुभ ग्रह बलवान् अर्थात्

---

१ औरभी कार्यसिद्धि होनेका योग है. लग्नका स्वामी लग्नको देखता हो और दशम भावका स्वामी दशमभावको देखता हो तौ कार्यसिद्धि कहनी । परन्तु जिस दिन चंद्रमा दशम भावपर आवे उसी दिन कार्यसिद्धि कहे ।

२ जो ग्रह अपनी राशिका तथा उच्चराशिका तथा मूल त्रिकोण राशिका तथा अपने नवांश द्रेष्काणमें स्थित हों वहां स्थानबली कहाताहै । और बुध,बृहस्पति लग्नमें सूर्य, मंगल दशम भावमें और शनैश्चर सप्तम भावमें और चंद्रमा शुक्र चतुर्थ भावमें स्थित हों तौ दिग्बली कहाते हैं।और चंद्रमा सूर्य उत्तरायण अर्थात् मकरसे लेकर कर्क राशिपर स्थित हो और शेष ग्रह बुध, मंगल, बृहस्पति, शुक्र शनैश्चर वक्री हों तो चेष्टाबली कहाते हैं।दिनमें सूर्य,शुक्र,बृहस्पति और

स्थानादिक चेष्टा काल नैसर्गिक बलसे युक्त होकर लग्नसे(आय) ग्यारहवें भावमें स्थित हो तौ नष्ट वस्तुका लाभ करे ॥ ५ ॥

## अथ मूकप्रश्नः।

स्वांशे विलग्ने यदि वा त्रिकोणे
स्वांशे स्थितः पश्यति धातुचिंताम्।
परांशकस्थश्च करोति जीवं
मूलं परांशोपगतः परांशम् ॥ ६ ॥

इसके अनन्तर चिन्तित नष्ट मुष्टिगत पदार्थकी धातु मूल जीवसंज्ञाके जाननेका विचार कहते हैं—कोई ग्रह अपने नवांशकमें स्थित होकर अपनेही नवांशसे युक्त जो तत्कालकी लग्न तिसको देखता हो तौ पूंछनेवालेकी धातुचिन्ता कहनी। सुवर्णसे लेकर मृत्तिकापर्यन्त यदि अपने नवांशसे युक्त लग्नको न देखता हो और लग्नसे अपने नवांशकयुक्त नवम वा पंचम घरको देखता हो तबभी धातुचिन्ता कहे। परन्तु यहांपर यह ध्यान रखना चाहिये कि जो लग्नका नवांशक होगा वही पंचम और नवम घरका होगा। भाव यह

---

--रात्रिमें चंद्रमा,मंगल शनैश्चर और बुध दोनों कालमें कालबली कहाते हैं।तथा अपने वारमें,मासमें,ऋतुमें, प्रहरमें, होरामें सब ग्रह कालबली कहाते हैं। शुक्लपक्षमें शुभग्रह और कृष्ण पक्षमें पापग्रह कालबली कहाते हैं। सब ग्रहोंमे सूर्यमें अधिक नैसर्गिक बल है। सूर्यसे कम चंद्रमामें, चंद्रमासे कम मंगलमें, मंगलसे कम बुधमें, बुधसे कम बृहस्पतिमें बृहस्पतिसे कम शुक्रमें, शुक्रसे कम शनैश्चरमें नैसर्गिक बल है।

है कि जो ग्रह लग्न अथवा पंचम वा नवमको देखता हो और वह अपनेही नवांशमें स्थित हो और लग्न तथा पंचम वा नवममें भी उसी ग्रहका नवांश हो तौ धातुचिन्ता कहनी । परन्तु धाम्य अधाम्य धातुका विचार ग्रहके नवांशकसे करे । जो वह ग्रह पापग्रहके नवांशकमें हो तौ अधाम्य धातु कहे । और सौम्य ग्रह नवांशकमें हो तौ धाम्य कहे । अथवा जो ग्रह पराये नवांशकमें स्थित होकर अपने नवांशकसे युक्त लग्न अथवा पंचम वा नवम भावको देखता हो तौ जीवचिन्ता कहे । भाव यह है कि जो ग्रह लग्न वा पंचम वा नवम भावको देखता हो और वह ग्रह और किसी ग्रहके नवांशकमें हो और लग्न या पंचम वा नवम भावमें उसीका नवांशक हो तौ जीवचिन्ता जाननी । परन्तु यहां भी ग्रहयुक्त नवांशकके वशसे द्विपद चतुष्पद सरीसृपादिक विभाग जानना । अर्थात् उस ग्रहके नवांशकमें मिथुन, कन्या, तुला और धनुका पूर्वार्द्ध और कुम्भ यह द्विपदसंज्ञक हैं । देवता, मनुष्य, पक्षी आदिक और मेष, सिंह, वृष और धनुका परार्द्ध चतुष्पदसंज्ञक हैं । गौ, महिषी, अश्व, गजादिक और कर्क, वृश्चिक, मकर, मीन सरीसृप संज्ञक हैं । तिनमें मीन अपद है । और सब बहुपद हैं । और जो ग्रह पराये नवांशकसे युक्त होकर पराये नवांशकसे युक्त लग्न वा पंचम या नवम भावको देखता हो तौ मूलचिन्ता कहनी। भाव यह है कि जो ग्रह लग्न या पंचम या नवम भावको देखता हो और वह ग्रह किसी और ग्रहके नवांशकमें स्थित हो और

लग्न वा पंचम वा नवम भावमेंभी और किसी ग्रहका नवांशक हो तौ मूलचिन्ता जाननी । वृक्षादिकसे तृणपर्यन्त सोभी ग्रहयुक्त नवांशकके वशसे कहे । उस ग्रहके नवांशकमें कर्क, मकर, मीन राशि हों तौ जलसे उत्पन्न भया कहे । और अन्य होय तौ स्थलसे उत्पन्न भया कहे ॥ ६ ॥

धातुं मूलं जीवमित्योजराशौ
युग्मे विद्यादेतदेव प्रतीपम् ।
लग्ने योंऽशस्तत्क्रमाद्गण्य एव
संक्षेपोऽयं विस्तरात्तत्प्रभेदः ॥ ७ ॥

इति वराहमिहिरात्मजपृथुयशोविरचितायां षट्पंचाशिकायां होराध्यायः प्रथमः ॥ १ ॥

इसके अनन्तर दूसरा प्रकार कहते हैं—ओजराशि अर्थात् मेष, मिथुन, सिंह, तुला, धनु, कुम्भ यह राशि लग्नमें होवे तौ नवांशकके क्रमसे धातु मूल जीव इस प्रकार जाने । जैसे इन लग्नोंमें पहिले नवांशकका उदय हो तौ धातुचिंता, दूसरेका हो तौ मूल और तीसरेका हो तौ जीव, चतुर्थका उदय हो तौ धातु, पंचमका हो तौ मूल, छठेका होतौ जीव और सातवेंका हो तौ धातु, आठवेंका हो तौ मूल, नवमका हो तौ जीव और यदि युग्म राशि अर्थात् वृष, कर्क, कन्या, वृश्चिक, मकर, मीन यह राशि लग्नमें हों तौ पहिले क्रमसे उलटा जाने जैसे पहिलेमें जीव, दूसरेमें मूल, तीसरेमें धातु, चतुर्थमें जीव

पंचममें मूल, छठेमें धातु, सातवेंमें जीव, आठवेंमें मूल, नवममें धातु कहे। इस प्रकार लग्नमें तत्काल जो नवांशक हो वह क्रमसे गिने यहांभी पहिलेकी समान लग्नके नवांशकसे योनि-विभाग जाने अर्थात् लग्नके नवांशक राशिका जैसा स्वरूप हो तैसाही धातु मूल जीवका भेद कहे। यह विधान संक्षेपपूर्वक कहा है परन्तु तिसका भेद तो विस्तारसे है¹॥ ७॥

इति श्रीषट्पञ्चाशिकायां ढाडोलिग्रामस्थ-श्रीपाठकमंगलसेनात्मजकाशिरामविरचितभाषाटीकायां प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

---

# द्वितीयोऽध्यायः ।

वृषसिंहवृश्चिकघटैर्वेद्धि स्थानं गमागमौ न स्तः।
न मृतं न चापि नष्टं न रोगशांतिर्न चाभिभवः॥ १॥

इसके अनन्तर गमागम अध्याय कहा जाता है। तिसमें प्रथम गमागम, जीवन, मरण, रोगशान्ति, पराभिभवज्ञान कहते हैं-हे ज्योतिषी! वृष, सिंह, वृश्चिक, घट अर्थात् कुम्भ इन तत्काल प्रश्नकी लग्नोंकर पूछनेवालेको स्थानप्राप्ति जान और उस प्रश्नकर्ताका गमन आगमन नहीं हो और परदेश गये पुरु-

---

१ कोई आचार्य यहां नवांशकको नहीं मानते। और धातु मूल जीव इस क्रमसे द्रेष्काणको मानते हैं परन्तु यह विचार योग्य नहीं। क्योंकि अगाडी ग्रन्थकर्त्ताने खुलासा लिख दिया है कि "अंशकात् ज्ञायते द्रव्यम्" इति। तात्पर्य यह है कि नवांशकसे द्रव्य ठीक करे।

षका मरणभी न हो गुप्त और खोई वस्तुका नाश न हो, और जो पुरुष परदेशमें किसी स्थानपर स्थित हो तौ उस स्थानसे अन्य स्थानको गया न हो, और परदेशी तथा किसी रोगीको रोग विद्यमान हो तौ रोगीकी शान्ति भी न हो, और जो पुरुष शत्रुसे युद्ध करता हो तौ उसकी हारभी न होय ॥ १॥

तद्विपरीतं तु चरैर्द्विशरीरैर्मिश्रितं फलं भवति।
लग्नेन्द्वोर्वक्तव्यं शुभदृष्ट्या शोभनमतोऽन्यत् ॥ २॥

और जो तत्काल प्रश्नलग्नमें चरराशि, अर्थात् मेष, कर्क, तुला मकर होवें तौ वह तिस कहे भये योगसे विपरीत अर्थात् उलटा हो अर्थात् जिस योगका पहिले श्लोकमें होना सिद्ध किया हो तौ वह नहीं हो, और जिसका न होना सिद्ध किया हो वह होय। भाव यह है कि यदि प्रथम योगसे भिन्न हो तौ स्थानप्राप्ति न हो और गमागम होवे और परदेश गये और रोगीका मरण हो और गुप्त भई वस्तुभी नाश हो और परदेश गया पुरुष उस स्थानसे और स्थानको चला गया हो। यदि रोगीको रोग विद्यमान हो तो उस रोगकी शान्ति हो और शत्रुसे पराजयभी कहे और द्विशरीर अर्थात् द्विस्वभाव मिथुन, कन्या, धनु, मीन यह तत्कालकी लग्नें हों तौ मिला भया फल हो अर्थात् जो चरलग्नमें कहा है सो और जो स्थिर लग्नमें कहा है सो दोनों मिल भये फल कहे। परन्तु द्विस्वभाव लग्नका प्रथमार्ध स्थिरसंज्ञक है। उसमें स्थिर लग्नका कहा भया फल कहे और परार्द्ध चर संज्ञक है । उसमें चर

लग्नका कहा भया फल कहे । तत्कालकी प्रश्नलग्न और चंद्रमा इन दोनों पर शुभ ग्रहकी दृष्टि कर शुभ फल कहे इससे भिन्न हो तो अन्यत् अर्थात् अशुभ फल कहे । भाव यह है कि जो लग्न चंद्रमा दोनोंको शुभ ग्रह देखते हों तौ शुभ फल कहे । और यदि अशुभ ग्रह देखते हों तौ अशुभ फल कहे । और लग्न तथा चंद्रमाको पाप ग्रह तथा शुभ ग्रह देखते हों तौ मध्यम फल कहे ॥ २ ॥

## अथ शत्रोः मार्गान्निवृत्तिज्ञानमाह–

सुतशत्रुगतैः पापैः शत्रुर्मार्गान्निवर्तते ।
चतुर्थगैरपि प्राप्तः शत्रुर्भग्नो निवर्तते ॥ ३ ॥

इसके अनन्तर शत्रुका मार्गसे लौटनेका ज्ञान कहते हैं– सुत अर्थात् पंचम भाव और शत्रु अर्थात् छठा भाव इनपर स्थित भये पाप ग्रहोंकर शत्रु मार्गसे लौट जाता है । भाव यह है कि प्रश्नकर्ताके प्रश्नलग्नसे पंचम तथा छठे भावपर अथवा इन दोनोंमेंसे एकहीं स्थानपर शनि, सूर्य, मंगल, क्षीण चंद्रमा हों तौ आया भया शत्रु कुछ मार्ग चलकर पीछेको लौट जावे । और यदि लग्नसे चतुर्थ भावमें पाप ग्रह स्थित हों तौ समीप आया शत्रु हारकर लौट जावे ॥ ३ ॥

## अत्रैवान्यत्र योगान्तरमाह–

झषालिकुंभकर्कटा रसातले यदा स्थिताः ।
रिपोः पराजयस्तदा चतुष्पदैः पलायनम् ॥ ४ ॥

इसके अनन्तर शत्रुके लौट जानेका औरभी योग कहते हैं-जो ( झष) मीन,(आलि)वृश्चिक, कुम्भ, कर्क राशि प्रश्नलग्नसे (रसातल)चतुर्थ भावमें स्थित हों तौ प्रश्नकर्ताके शत्रुका हारहो और यदि चतुर्थ भावमें चतुष्पद अर्थात् मेष, वृष, सिंह और धनुका परार्द्ध हो तो प्रश्नकर्ताके शत्रुका भागनाही निश्चय करे ॥ ४ ॥

## अथ यायिनां शुभज्ञानमाह-

चरोदये शुभः स्थितः शुभं करोति यायिनाम् ।
अशोभनैरशोभनं स्थिरोदयेऽपि वाशुभम्॥५॥

प्रश्नकर्त्ताके प्रश्नसमय चर अर्थात् मेष, कर्क,तुला,मकर यह राशि लग्नमें हों आर लग्नमें शुभ ग्रह बुध, बृहस्पति, शुक्र पूर्ण चंद्रमा स्थित हों तो गमन करनेवालेका कल्याण करते हैं ।और यदि उसी लग्नपर अशोभन ग्रह अर्थात् सूर्य, मंगल, शनैश्वर, क्षीण चंद्रमा स्थित हों तो गमन कर्त्ताका अकल्याण करें । और यदि प्रश्नलग्नमें स्थिर अर्थात् वृष,सिंह, वृश्चिक, कुम्भ राशि पापग्रहसंयुक्त हों तौ विकल्प कर शुभ कहे। अन्यथा अशुभ कहे ॥ ५ ॥

## अथ शत्रोरागमनार्थज्ञानमाह-

स्थिरे शशी चरोदये न चागमो रिपोर्यदा ।
तदागमं रिपोर्वदेद्विपर्यये विपर्ययम् ॥ ६ ॥

इसके अनन्तर शत्रुका गमागम ज्ञान कहते हैं-स्थिरराशि पर ( शशी )चंद्रमा हो और चर राशि तत्कालकी प्रश्नलग्नमें हो

तो शत्रुका आगमन नहीं भी होनेका हो परन्तु तबभी हो। और यदि इस योगसे विपर्यय हो तौ उक्त फलसे विपर्यय कहे। भाव यह है कि चर राशिपर तौ चंद्रमा हो और स्थिर राशि प्रश्नलग्नमें हो तौ शत्रुका आगमन सुनाभी जाय परन्तु होवे नहीं ॥ ६ ॥

## शत्रोर्विनिवृत्तिज्ञानमाह–

स्थिरे तु लग्नमागते द्विरात्मके तु चंद्रमाः।
निवर्तते रिपुस्तदा सुदूरमागतोऽपि सन् ॥७॥

अब शत्रुके निवृत्तिका ज्ञान कहते हैं–यदि स्थिर राशि हो तौ लग्नमें आजावे और द्विरात्मक अर्थात् द्विस्वभाव मिथुन, कन्या, धनु, मीन राशियोंपर चंद्रमा स्थित हो तौ अपने स्थानसे चलकर दूरतक आया गया शत्रुभी लौटकर चला जाय ॥ ७ ॥

चरे शशी लग्नगतो द्विदेहः
पथोर्धमागत्य निवर्तते रिपुः।
विपर्यये चागमनं द्विधा स्यात्
पराजयः स्यादशुभेक्षिते तु ॥ ८ ॥

और इसके अनन्तर औरभी योग कहते हैं–यदि चरराशि पर तौ (शशी) चंद्रमा स्थित हो और द्विदेह अर्थात् द्विस्वभाव राशि प्रश्नलग्नमें आजावे तौ शत्रु मार्गका अर्द्ध भाग पर्यन्त आकरके लौट जावे। और यदि इस कहे भये योगसे विप-

यंय अर्थात् उलटा हो तौ शत्रुका आगमन दो प्रकारसे कहे। भाव यह है कि द्विस्वभाव राशिपर चंद्रमा और चरराशि लग्नमें हो तौ शत्रुका आगमन तौ हो परन्तु अपनेको बहुधा हानि कारक न हो। और यदि यह विपरीत योगभी हो और चंद्रमा और प्रश्नलग्न पाप ग्रहोंने देखी हो तौ शत्रुसे हार निश्चयही हो भाव यह है कि द्विस्वभाव राशिपर तौ चंद्रमा हो और चर राशि लग्नमें हो और चंद्रमा लग्न दोनों पाप ग्रहोंने देखी हों तौ अवश्यही हार समझना ॥ ८ ॥

## अथ गमागमयोगप्रश्नमाह-

अर्कार्किज्ञसितानामेकोऽपि चरोदये यदा भवति।
प्रवदेत्तदाशु गमनं वक्रगतैर्नेति वक्तव्यम् ॥ ९ ॥

(अर्क) सूर्य, (आर्कि) शनैश्चर, (ज्ञ) बुध, (सित) शुक्र, इनमेंसे एकभी ग्रह जो तत्कालकी चरराशिसंज्ञक लग्नमें हो तौ शीघ्रही गमन करनेकी इच्छावाले पुरुषका गमन कहे। और यदि चरराशिसंज्ञक लग्नमें शनैश्चर, बुध, शुक्रमेंसे कोई ग्रह वक्री हो तौ जानेवालेका गमन न कहना ॥ ९ ॥



## अथान्ययोगोत्तरमाह-

स्थिरोदये जीवशनैश्चरेक्षिते
गमागमौ नैव वदेत्तु पृच्छतः।
त्रिपंचषष्ठा रिपुसंगमाय
पापाश्चतुर्था विनिवर्तनाय ॥ १० ॥

और यदि स्थिरराशिसंज्ञक प्रश्नलग्न हो और ( जीव ) बृहस्पति शनैश्वरने देखी हो तौ प्रश्नकर्त्ताका गमन आगमन कुछभी न कहे। और यदि प्रश्नलग्न स्थिर राशि होकर शनैश्वर बृहस्पतिने देखी हो, और तीसरे पांचवें छठे भावमें पापग्रह हों तौ शत्रुके संगमके लिये कहे। अर्थात् पूंछनेवालेका शत्रुके साथ संयोग हो। और यदि पापग्रह चतुर्थ भावमें हो तौ शत्रुके लौट जानेके लिये कहे। अर्थात् आनकर शत्रु लौट जावे ॥ १० ॥

## अन्यच्च गमागमयोगमाह–

नागच्छति परचक्रं यदार्कचन्द्रौ चतुर्थभवनस्थौ।
बुधगुरुशुक्रा हिबुके यदा तदा शीघ्रमायाति॥ ११॥

और यदि ( अर्क ) सूर्य और चंद्रमा दोनों प्रश्नलग्नसे चतुर्थ भावमें बैठे हों तो चढकर शत्रुका समूह नहीं आवे। और यदि बुध ( गुरु ) बृहस्पति, शुक्र प्रश्नलग्नसे चतुर्थ भावमें स्थित हों तौ शत्रुसमूह अपने ऊपर चढकर शीघ्रही आवे॥ ११॥

मेषधनुःसिंहवृषा यद्युदयस्था भवति हिबुके वा॥
शत्रुर्निवर्तते तदा ग्रहसहिता वा वियुक्ता वा॥ १२॥

और यदि मेष, सिंह, धनु, वृष इन राशियोंमेंसे एक तत्काल प्रश्नलग्नमें हो अथवा ( हिबुक ) चतुर्थभावमें इनमेंसे एक स्थित हो और वह ग्रहोंसे युक्त वा वर्जित हो तौ शत्रु लौट जावे॥ १२॥

## अथ शत्रोरनागमनार्थयोगमाह–

स्थिरराशौ यद्युदये शनिर्गुरुर्वा स्थितस्तदा शत्रुः।
उदये रविर्गुरुर्वा चरराशौ स्यात्तदागमनम्॥ १३॥

और यदि तत्कालकी प्रश्नलग्नमें स्थिर राशि हो और उसमें शनैश्वर वा बृहस्पति स्थित हो तौ शत्रु अपने स्थानसे चलनेको तैयार होकर किसी कारणसे अपने स्थानपर रुक गया है। अथवा प्रश्नकी लग्नमें चर राशि हो और उसमें बृहस्पति वा सूर्य बैठा हो तौ निश्चयही शत्रुका आगमन हो ॥ १३ ॥

## अथ प्रयातुर्निवृत्तिसंख्यायोगमाह–

ग्रहः सर्वोत्तमबलो लग्नाद्यस्मिन्गृहे स्थितः ।
मासैस्तत्तुल्यसंख्याकैर्निवृत्तिं यातुरादिशेत् ॥ १४ ॥

इसके अनन्तर जानेवालेकी निवृत्ति होनेका योग दो श्लोकोंकर कहते हैं–जो ग्रह सब ग्रहोंसे उत्तम बल अर्थात् स्थान दिक् चेष्टा काल नैसर्गिक बलसे युक्त होकर प्रश्नलग्नसे जिस घरमें बैठा हो और वह घर प्रश्नलग्नसे जितनी संख्यापर आया हो तौ उतनेही महीनोंकर जानेवालेकी परदेशसे निवृत्ति अर्थात् लौटना होवे । अर्थात् उतनेही महीनोंकर परदेश जानेवाला परदेशसे फिरे ॥ १४ ॥

चरांशस्थे ग्रहे तस्मिन् कालमेवं विनिर्दिशेत् ।
द्विगुणं स्थिरभागस्थे त्रिगुणं द्व्यात्मकांशके ॥ १५ ॥

और यदि वह सबसे अधिक बली ग्रह चर राशिके नवांशमें हो तौ उतनाही काल कहे । और यदि स्थिर राशिके नवांशमें हो तौ उस कालको दूना कहे । और यदि द्विस्वभाव राशिके नवांशकमें हो तौ उस कालको तिगुना कहे ॥ १५ ॥

## अत्रैव मतांतरमाह-

यातुर्विलग्नाज्जामित्रभवनाधिपतिर्यदा ।
करोति वक्रमावृत्तेः कालं तं ब्रुवते परे ॥ १६ ॥

इसके अनन्तर जानेवालेके लौटनेका योग और मतसे वर्णन करते हैं-कृष्णादिक आचार्य गमनकर्त्ताके लौटनेका वह काल कहते हैं जो कि तत्कालकी प्रश्नलग्नसे जामित्र अर्थात् सप्तम भावका स्वामी जब वक्र गति करे । भाव यह है कि जब सप्तम भावका स्वामी वक्री हो तबही जानेवाला परदेशसे लौटे ॥ १६ ॥

## अथ शत्रोरागमनादिदिनप्रमाणमाह-

उदयर्क्षाच्चंद्रर्क्षं भवति च यावद्दिनानि तावद्भिः ।
आगमनं स्याच्छत्रोर्यदि मध्ये न ग्रहः कश्चित् १७॥

इति श्रीवराहमिहिरात्मजपृथुयशोविरचितायां षट्पंचाशिकायां गमागमाध्यायो द्वितीयः ॥ २ ॥

इसके अनन्तर शत्रुके आनेमें दिनका प्रमाण कहते हैं-प्रश्नलग्नसे जितनी संख्यापर चंद्रमाकी राशि हो उतनेही दिनोंकर शत्रुका आगमन कहे । परन्तु लग्न और चंद्रमाके बीचमें कोई ग्रह न हो । यदि होगा तौ शत्रु कदाचित् भी नहीं आवेगा ॥ १७ ॥

इति श्रीषट्पञ्चाशिकायां ढाडोलिग्रामस्थ-श्रीपाठकमंगलसेनात्मजकाशिरामविरचितभाषाटीकायां द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

---

# तृतीयोऽध्यायः ।

## अथ जयपराजयमाह-

दशमोदयसप्तमगाः सौम्या नगराधिपस्य विजयकराः ।
आरार्की ज्ञगुरुसिताः प्रभंगदा विजयदा नवमे ॥ १ ॥

इसके अनन्तर जय पराजयका अध्याय निरूपण करा जाता है । तिसमें प्रथम जय पराजयज्ञान कहते हैं-जो सौम्य ग्रह अर्थात् बुध, बृहस्पति, शुक्र, पूर्ण चंद्रमा, दशम और लग्न और सप्तम भावमें स्थित हों तौ नगरके राजाकी विजय करें । और यदि ( आर ) मंगल,( अर्कि ) शनैश्चर लग्नसे नवम भावमें स्थित हों तौ पूंछनेवालेको प्रभंग अर्थात् हार देवें। भाव यह है कि जो नवम स्थानपर मंगल शनैश्चर हों तौ पूंछने वाला शत्रुकी भयसे अपना किला छोडकर भाग जावे । और यदि लग्नसे नवम स्थानपर ( ज्ञ ) बुध, ( गुरु ) बृहस्पति ( सित ) शुक्र हों तौ पूंछनेवालेको संग्राममें विजय दें ॥ १ ॥

## अथ पौरनगरयायिनोः कस्य विजयो भवतीत्येतत्परिज्ञानमाह-

पौरास्तृतीयभवनाद्धर्माद्वा यायिनः शुभैः शुभदाः ।
व्ययदशमा ये पापाः पुरस्य नेष्टाः शुभा यातुः ॥ २ ॥

इसके अनन्तर वह वर्णन करते हैं कि कोई पूछे कि नगरके

स्वामीका विजय होगा कि जो उसपर चढकर आया है उसका होगा ऐसे प्रश्नके जाननेकी रीति लिखते हैं—तृतीय भावसे लेकर अष्टम भावपर्यन्त छः राशि पौरसंज्ञक हैं । इनमें पुरवासियोंका शुभ अशुभ जानना । और (धर्म) नवम स्थानसे लेकर द्वितीय भावतक छः राशि यायी संज्ञक हैं । इनमें प्रथम गमन करनेवालेका शुभ अशुभ जानना। जिसने यात्रामें पहिले उद्योग किया हो वह यायी कहाता है।जिसने पीछे किया हो वह पौर कहाताहै । इन पौर यायी संज्ञक राशियोंमेंसे जिसकी राशि शुभ ग्रहोंसे युक्त हो उसको कल्याण देती है । और जिसकी राशि पाप ग्रहोंसे युक्त हो उसको अकल्याण देती है।और जो दोनों पौर और यायी राशियोंमें शुभ ग्रह और पापग्रह बराबर हों तो जय पराजय किसीकाभी न हो और जिसकीतरफ पाप ग्रह विशेष हों उसका कुछ हार कहे।और जिसकी तरफ शुभ ग्रह विशेष हों तो उसका बल विशेष जाने । और यदि प्रश्नलग्नसे ( व्यय ) बारहवें, दशवें, ( आय ) ग्यारहवें भावमें पाप ग्रह हों तो गढपतिको शुभदायक नहीं हों और याता अर्थात् चढनेवालेको शुभ हों ॥ २ ॥

## अथ संधिविरोधज्ञानमाह–

नृराशिसंस्था ह्युदये शुभाः स्यु-
र्व्ययायसंस्थाश्च यदा भवंति ।
तदाशु संधिं प्रवदेन्नृपाणां
पापैर्द्विदेहोपगतैर्विरोधम् ॥ ३ ॥

इसके अनन्तर सन्धिविरोध जाननेके लिये और योग कहते हैं—जो शुभ ग्रह बुध, शुक्र, बृहस्पति, पूर्ण चंद्रमा लग्नमें स्थित हों अथवा वही शुभ ग्रह नृराशि अर्थात् मिथुन, कुम्भ तुला, कन्या राशियोंपर स्थित हों तौ आपसमें सन्धि अर्थात् सलाह शीघ्रही कहे। और यदि द्विदेह अर्थात् द्विस्वभाव मिथुन, कन्या, धनु, मीन राशियोंपर पापग्रह अर्थात् सूर्य, मंगल, शनैश्चर, क्षीणचंद्रमा स्थित हों तौ आपसमें राजाओंका विरोधकहे॥ ३॥

केन्द्रोपगताः सौम्याः सौम्यैर्दृष्टा नृलग्नगाः प्रीतिम्।
कुर्वन्ति पापदृष्टाः पापास्तेष्वेव विपरीतम् ॥ ४ ॥

सौम्य ग्रह अर्थात् बुध, बृहस्पति, शुक्र, पूर्ण चंद्रमा, केंद्र अर्थात् लग्न, चतुर्थ, सप्तम, दशम भावमें स्थित हों अथवा वही शुभ ग्रह नरराशि अर्थात् मिथुन, कुम्भ, तुला, कन्या इन राशियोंपर स्थित हों और शुभ ग्रहोंनेही आपसमें देखे हैं तौ आपसमें राजाओंकी प्रीति करें। और तिन्ही लग्न, चतुर्थ, सप्तम, दशम स्थानपर पाप ग्रह बैठे हों और आपसमें पाप ग्रहोंने देखे हों तौ आपसमें राजाओंका विग्रह अर्थात् विरोध करें ॥ ४ ॥

## अथ सेनागमनदेशस्थागस्थानमाह–

द्वितीये वा तृतीये वा गुरुशुक्रौ यदा तदा ।
आश्वेवागच्छते सेना प्रवासी च न संशयः ॥ ५ ॥

इति श्रीवराहमिहिरात्मजपृथुयशोविरचितायां
षट्पंचाशिकायां तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

इसके अनन्तर सेनाके आगमनका ज्ञान कहते हैं—यदि प्रश्न

लग्नसे दूसरे स्थानपर वा तीसरे स्थानपर बृहस्पति शुक्र हों तो सेना शीघ्रही आवे। अथवा कोई पुरुष परदेश गया हो सोभी शीघ्रही आवे। इस प्रमाणमें संदेह नहीं है। कदाचित् बृहस्पति शुक्र दोनोंही दूसरे भावमें स्थित हो अथवा तीसरे भावमें स्थित हों अथवा एक दूसरेमें और एक तीसरेमें स्थित हो तबभी सेनाका आगमन कहे ॥ ५ ॥

इति श्रीषट्पञ्चाशिकायां ढाडोलिग्रामस्थ-श्रीपाठकमंगलसेनात्मजकाशिरामविरचितभाषाटीकायां तृतीयेऽध्यायः ॥ ३ ॥

---

## चतुर्थोऽध्यायः ।

### अथ शुभाशुभान्याह–

केन्द्रत्रिकोणेषु शुभस्थितेषु
पापेषु केन्द्राष्टमवर्जितेषु ॥

---

१ यहांपर वादी प्रतिवादीका जय पराजय विशेष है कोई प्रश्न करे कि किसी मनुष्यसे मेरा मुकद्दमा है उसमें मैं जीतूंगा वा नहीं तो यह विचार करे कि पाप ग्रह प्रश्नलग्नमें हो तो प्रश्नकर्ताकी जय कहे। परन्तु वह पाप ग्रह नीचका वा अस्तका न हो यदि होगा तौ जय नहीं होवेगी। अथवा प्रश्न लग्न और सप्तमभाव इन दोनोंपर पाप ग्रह हो तौ विवाद बहुत कालतक रहेगा। उन पाप ग्रहोंमें जो ग्रह सबल हों उसका जय कहे। यदि लग्नमें पाप ग्रह बली होगा तौ प्रश्नकर्त्ता जीतेगा। और यदि सप्तम भावपर पाप ग्रह बली होगा तौ प्रश्नकर्ताका प्रतिवादी जीतेगा।

सर्वार्थसिद्धिं प्रवदेन्नराणां
विपर्ययस्थेषु विपर्ययः स्यात् ॥ १ ॥

इसके अनन्तर शुभ अशुभ अध्याय कहा जाता है। तिसमें प्रथम पूंछनेवालेका शुभाशुभ ज्ञान कहते हैं—केंद्र अर्थात् लग्न, चतुर्थ, सप्तम, दशम भाव त्रिकोण अर्थात् पञ्चम, नवम भाव इन स्थानोंपर शुभ ग्रह बुध, शुक्र, बृहस्पति, पूर्ण चंद्रमा स्थित हों और पाप ग्रह सूर्य, मंगल, शनैश्चर, क्षीण चंद्रमा, केंद्र तथा अष्टम भावको त्यागकर और स्थानोंपर स्थित हों तौ पूंछनेवाले मनुष्यकी सर्व कामनाकी सिद्धि कहे । और जो विपर्यय अर्थात् कहे भये स्थानोंसे भिन्न स्थानोंपर स्थित हों तौ कहे भये फलसे विपर्यय (भिन्न) कहे। भाव यह है कि जो पापग्रह तो लग्न, चतुर्थ, सप्तम, दशम, पंचम, नवम भावमें स्थित हों और बुध, शुक्र, बृहस्पति, केंद्र, त्रिकोण तथा अष्टम भावको त्यागकर औरस्थानोंपर हों तौ सर्व कामनाकी असिद्धि कहे ॥ १ ॥

## अथ लाभालाभमाह—

त्रिपंचलाभास्तमयेषु सौम्या
लाभप्रदा नेष्टफलाश्च पापाः ।
तुलाथ कन्या मिथुनं घटश्च
नृराशयस्तेषु शुभं वदीत ॥ २ ॥

इसके अनन्तर प्रश्नकर्ताको लाभालाभ ज्ञान कहते हैं—तीसरे पांचवें लाभ ग्यारहवें अस्तमय सातवें सौम्य ग्रह अर्थात् शुभ

ग्रह हों तो पूछनेवालेको लाभ दें और जो इन्हीं स्थानोंपर पाप ग्रह हों तो शुभ फल नहीं दें। अथवा तुला, कन्या, मिथुन, (घट) कुम्भ यह नृराशि हैं। इन राशियोंपर जो शुभ ग्रह होंय तौ पूछनेवालेका कल्यान मुनिजन कहते हैं ॥ २ ॥

स्थानप्रदा दशमसप्तमगाश्च सौम्या
मानार्थदाः स्वसुतलग्नगता भवंति।
पापा व्ययायसहिता न शुभप्रदाः स्यु-
र्लग्ने शशी न शुभदो दशमे शुभश्च ॥ ३ ॥

औरभी लाभालाभ होनेका लक्षण कहते हैं—सौम्य ग्रह बुध, बृहस्पति, शुक्र, पूर्ण चंद्रमा दशम और सप्तम भावपर स्थित हों तौ प्रश्नकर्त्ताको स्थान दें। अर्थात् पृच्छकको स्थानका लाभ हो। और जो वही सौम्य ग्रह (स्व) द्वितीय (सुत) पंचम और लग्नमें स्थित हों तौ पृच्छकको मान अर्थ दें अर्थात् प्रश्नकर्त्ताके मान और अर्थ दोनोंकी सिद्धि हो। और जो पाप ग्रह सूर्य, मंगल, शनैश्वर, क्षीण चंद्रमा (व्यय) बारहवें (आय) ग्यारहवें भावमें स्थित हों तौ प्रश्नकर्त्ताको कल्याण दायक नहीं हों और यदि दशम भावमें अशुभ ग्रह स्थित हों तौ कल्याणकारक हो ॥ ३ ॥

---

१ लाभ होनेकी अवधि यहांपर विशेष लिखते हैं। यदि लाभ होनेका योग पाया जावे तौ अवधिका निश्चय करे। जिस दिन प्रश्नलग्नके स्वामीका और ग्यारहवें भावके स्वामीका संयोग हो उसी दिन प्रश्नकर्त्ताको लाभ हो।

इन्दुं-द्विसप्तदशमायरिपुत्रिसंस्थं
पश्यद्गुरुः शुभफलं प्रमदाकृतं स्यात् ।
लग्नत्रिधर्मसुतनैधनगाश्च पापाः
कार्यार्थनाशभयदाः शुभदाः शुभाश्च ॥ ४ ॥

और भी शुभाशुभ योग कहते हैं—प्रश्नलग्नसे दूसरे, सातवें, दशवें, (आय) ग्यारहवें, (रिपु) छठे, तीसरे भावमें बैठे भये चंद्रमाको बृहस्पतिजी देखे तौ पूंछनेवालेको शुभ फल लाभादिक स्त्रीकृत हो अर्थात् पृच्छकको जो लाभ हो वह स्त्रीनिमित्तसे हो । और यदि पाप ग्रह सूर्य, मंगल, शनैश्चर, क्षीण चंद्रमा तीसरे (धर्म) नवम, (सुत) पंचम (नैधन ) अष्टम भावपर स्थित हों तौ प्रश्नकर्त्ताके कार्य और धनका नाश और भय दें और यदि इन्हीं स्थानोंपर शुभग्रह होंय तौ कल्याणदायक हो ॥ ४ ॥

## अथ रोगार्त्तस्य शुभाशुभफलमाह—

शुभग्रहाः सौम्यनिरीक्षिताश्च
विलग्नसप्ताष्टमपंचमस्थाः ॥

---

१ यहांपर बेचने खरीदनेसे लाभ होनेका विचार विशेष लिखते हैं कोई प्रश्न करे कि इस वस्तुको मोल लूंगा मुझको लाभ होगा या नहीं तौ यहांपर विचारे कि जो प्रश्नलग्नका स्वामी लग्नको पूर्ण दृष्टिसे देखे तौ मोल ली भई वस्तुसे प्रश्नकर्त्ताको लाभ होगा । और जैसा प्रश्न लग्नका स्वामी उदित वा मित्रक्षेत्री वा वर्गोत्तम होकर जितने विंशोपका लग्नको देखे उतनेही विंशोपका लाभ कहे । और कोई पूंछे कि इस वस्तुको बेचेंगे इसमें लाभ होगा वा नहीं । जो प्रश्नलग्नसे ग्यारहवें भावका स्वामी ग्यारहवें भावको देखे वा युक्त हो तौ बेचनेवालेको बेचनेसे लाभ निश्चयही होगा अन्यथा नहीं ।

त्रिषट्दशाये च निशाकरः स्या-
च्छुभं वदेद्रोगनिपीडितानाम् ॥ ५ ॥

इति श्रीवराहमिहिरात्मजपृथुयशोविरचितायां
षट्पंचाशिकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

इसके अनन्तर रोगसे पीडित भये पुरुषका शुभाशुभ ज्ञान कहते हैं--शुभ ग्रह बुध, बृहस्पति, शुक्र, लग्न, सप्तम, अष्टम, पंचम भावमें स्थित हों और शुभ ग्रहोंने आपसमें देखे हों और तीसरे, छठे, दशवें, आठवें, (आय) ग्यारहवें (निशाकर) चंद्रमा हो तौ रोगसे पीडित भये पुरुषका शुभ अर्थात् आरोग्य कहे। और यदि ऐसा योग नहीं हो तौ अशुभ फल कहे॥५॥

इति श्रीषट्पञ्चाशिकायां ढाडोलिग्रामस्थ-श्रीपाठकमंगलसेना-
त्मजकाशिरामविरचितभाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

---

## पञ्चमोऽध्यायः ।

## अथ प्रवासाचिंतामाह-

दूरगतस्यागमनं सुतधनसहजास्थितैर्ग्रहैर्लग्नात् ।
सौम्यैर्नष्टप्राप्ति लब्ध्वागमनं गुरुसिताभ्याम् ॥ १ ॥

---

१ रोगीकी मृत्यु विचारनेमें यहांपर विशेष लिखते हैं। प्रश्न-लग्नसे पांचवें, सातवें, बारहवें, दुसरे स्थानमें पाप ग्रह हों और छठे, आठवें भावमें चंद्रमा हो तौ रोगीका शीघ्रही मृत्यु हो। अथवा चंद्र-माके समीप पाप ग्रह हो तौभी रोगीका मृत्यु कहना। और यदि लग्नमें सूर्य हो और सातवें चंद्रमा हो तौ भी रोगीका मृत्यु कहना॥

इसके अनन्तर प्रवासाध्याय कहा जाता है । तिसमें प्रथम परदेश गयेका आगमन जाननेके लिये योग कहते हैं–तत्काळकी प्रश्नलग्नसें (सुत) पांचवें, (धन) दूसरे, (सहज) तीसरे भावमें बैठे सूर्यादिक ग्रहोंकरके दूर गये प्रवासीका आगमन कहे । भाव यह है कि पांचवें तथा दूसरे और तीसरे स्थानोंपर सूर्यादिक ग्रहोंमेंसे कोई शुभ ग्रह वा अशुभ ग्रह स्थित हो तो दूर देश गये प्रवासीका निश्चयही आगमन हो और इन्हीं स्थानोंपर शुभ ग्रह बुध, बृहस्पति, शुक्र, पूर्ण चन्द्रमा स्थित हों तो खोई गई वस्तुका लाभ कहे । भाव यह है कि जो इन स्थानोंपर शुभ ग्रह होंय तो खोई वस्तु तथा बिछुरे पुरुषका निश्चयही दर्शन हो । और यदि इन्हीं स्थानोंपर बृहस्पति और शुक्र स्थित हों तो थोडेही कालकर परदेश गयेका आगमन कहे ॥ १ ॥

## अन्यदागमनमाह–

जामित्रे त्वथवा षष्ठे ग्रहः केन्द्रेऽथ वाक्पतिः ।
प्रोषितागमनं विद्यात्त्रिकोणे ज्ञे सितेऽपि वा ॥ २ ॥

औरभी परदेश गये पुरुषके आगमनमें योग कहते हैं–प्रश्नलग्नसे जामित्र अर्थात् सातवें अथवा छठे भावमें कोई ग्रह बैठा हो और केन्द्र अर्थात् लग्न, चतुर्थ, सप्तम, दशम भावमेंसे किसीपर (वाक्पति) बृहस्पति बैठा हो तो परदेश गयेका आगमन जाने अथवा प्रश्नलग्नसे त्रिकोण अर्थात् पंचम, नवम भावपर बुध हो वा शुक्र हो अथवा दोनों हो तो भी परदेश गयेका आगमन जाने ॥ २ ॥

अष्टमस्थे निशानाथे कंटकैः पापवर्जितैः ।
प्रवासी सुखमायाति सौम्यैर्लाभसमन्वितः ॥ ३ ॥

औरभी योग कहते हैं–प्रश्नलग्नसे ( निशानाथ ) चंद्रमा अष्टम भावपर स्थित हो और कंटक अर्थात् केंद्र लग्न, चतुर्थ सप्तम, दशम स्थान पाप ग्रह सूर्य, मंगल, शनैश्चरसे युक्त न हों तौ कहना कि प्रवासी सुखपूर्वक आता है। और जो शुभ ग्रह बुध, बृहस्पति, शुक्र, लग्न, चतुर्थ, सप्तम, दशम भावमें स्थित हों तौ कहना कि प्रवासी लाभयुक्त सुखपूर्वक आता है॥ ३॥

पृष्ठोदये पापनिरीक्षिते वा
पापास्तृतीये रिपुकेन्द्रगे वा ।
सौम्यैरदृष्टा वधबंधदाः स्यु-
र्नष्टाविनष्टा क्षुधिताश्च वाच्याः ॥ ४ ॥

औरभी प्रवासीके आगमनका योग कहते हैं– यदि प्रश्नलग्नमें पृष्ठोदय अर्थात् मेष, वृष, कर्क, धनु, मकर इनमेंसे कोई हो और पाप ग्रह सूर्य, मंगल, शनैश्चर, क्षीण चंद्रमाने देखीहो तौ प्रवासीको बन्धन दें। भाव यह है कि जो मेष, वृष, कर्क, धनु, मकर राशि लग्नमें आजावें और पाप ग्रह देखता हो तौ प्रवासीको ताडना अथवा बन्धन कहना और यदि पाप ग्रह प्रश्नलग्नसे तीसरे स्थानमें स्थित हों और सौम्य ग्रह बुध, शुक्र बृहस्पति, पूर्ण चंद्रमाने नहीं देखे हों तौ प्रवासी नष्ट अर्थात् उस स्थानसे और स्थानको गया कहना। और यदि पाप ग्रह

प्रश्नलग्नसे ( रिपु ) छठे स्थानमें हों और शुभ ग्रहोंने नहीं देखे हों तौ प्रवासी विनष्ट भया कहना । अर्थात् प्रवासीका मरण कहना । और यदि पाप ग्रह केन्द्र अर्थात् लग्न चतुर्थ सप्तम, दशम भावमें स्थित हों और शुभ ग्रहोंने नहीं देखे हों तौ परदेश गया पुरुष चौर ठगोंसे ठगा भया कहना ॥ ४ ॥

## प्रवासिनश्चागमने कालमाह-

ग्रहो विलग्नाद्यतमे गृहे तु
तेनाहता द्वादश राशयः स्युः ।
तावद्दिनान्यागमनस्य विद्या-
न्निवर्तनं वक्रगतैर्ग्रहैस्तु ॥ ५ ॥

इति श्रीवराहमिहिरात्मजपृथुयशोविरचितायां षट्पंचाशिकायां प्रवासचिंतायां पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

इसके अनन्तर परदेश गये पुरुषका आगमनकाल कहते हैं--प्रश्नलग्नसे कोई ग्रह जितनी संख्यावाले घरपर स्थित हो उतनीही संख्यापर द्वादश राशि गुणे अर्थात् बारहगुनी करे। फिर गुणनसे जितनी संख्या आवे उतनेही दिन प्रवासीके आनेमें जाने अथवा वक्र गतिपर स्थित भये ग्रहोंपर परदेशगये पुरुषका लौटना कहे । भाव यह है कि जब कोई ग्रह वक्र गति हो तबही प्रवासीका लौटना कहे ॥ ५ ॥

इति श्रीषट्पञ्चाशिकायां ढाडोलिग्रामस्थ-श्रीपाठकमंगलसेनात्मजकाशिरामविरचितभाषाटीकायां पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

---

## षष्ठोऽध्यायः ।

### अथ नष्टवस्तुप्राप्तिमाह-

स्थिरोदये स्थिरांशे वा वर्गोत्तमगतेऽपि वा ।
स्थितं तत्रैव तद्द्रव्यं स्वकीयेनैव चोरितम् ॥ १ ॥

इसके अनन्तर नष्टप्राप्त्यध्याय निरूपण करा जाताहै तिसमें प्रथम चौरज्ञान कहते हैं-जो तत्कालकी प्रश्नलग्नमें स्थिर राशि अर्थात् वृष, सिंह, वृश्चिक, कुम्भ इन राशियोंमेंसे कोई हो अथवा प्रश्नलग्नमें वर्गोत्तम नवांशक[१] हो तौ वह वस्तु अपनेही पुरुषने चुराई है । और उसी स्थानमें रक्खी है। यदि और मनुष्यने चराई है तौ उस स्थानसे चली गई॥ १ ॥

### अथ स्थानान्तरगतद्रव्यमाह-

आदिमध्यावसानेषु द्रेष्काणेषु विलग्नतः ।
द्वारदेशे तथा मध्ये गृहांते च वदेद्धनम् ॥ २ ॥

इसके अनन्तर चोरी गई वस्तुका स्थानज्ञान कहते हैं-जो प्रश्नलग्नमें आदि और मध्य और अवसान अर्थात् अन्तके द्रेष्काण होवें तौ दरवाजेपर तथा घरके बीचमें तथा घरके पिछले भागमें धनको कहे । भाव यह है कि जो प्रश्नलग्नमें पहिला द्रेष्काण हो तौ घरके दरवाजेपर रक्खा भया धन कहे । और

१ जो राशि प्रश्नलग्नमें हो और वही राशि अपने नवांशकमें हो वह वर्गोत्तम नवांशक होवे है ।

दूसरा द्रेष्काण हो तौ बीचमें कहे । और तीसरा द्रेष्काण हो तौ घरके पिछारी कहे ॥ २ ॥

## अथ नष्टद्रव्यादेर्लाभालाभमाह-

पूर्णः शशी लग्नगतः शुभो वा
शीर्षोदये सौम्यनिरीक्षितश्च ।
नष्टस्य लाभं कुरुते तदाशु
लाभोपयातो बलवान् शुभश्च ॥ ३ ॥

अब इसके अनन्तर चोरी गई वस्तुका लाभालाभज्ञान कहते हैं—परिपूर्ण ( शशी ) चंद्रमा प्रश्नलग्नमें स्थित हो वा प्रश्नलग्नमें शीर्षोदय अर्थात् मिथुन, सिंह, कन्या, तुला, वृश्चिक, कुम्भ और शुभ ग्रह स्थित हों और सौम्य ग्रह अर्थात् बुध बृहस्पति, शुक्र, पूर्ण चन्द्रमासे किसीने देखा हो अथवा प्रश्नलग्नसे लाभ अर्थात् ग्यारहवें भावमें शुभ ग्रह बलवान् स्थान दिक् चेष्टा काल नैसर्गिक बली होकर बैठा हो तौ खोई वस्तु शीघ्रही लाभ करे ॥ ३ ॥

## अथ चौरदिशामाह-

दिग्वाच्या केन्द्रगतैरसंभवे वा वदेद्विलग्नर्क्षात् ।
मध्यच्युतैर्विलग्नान्नवांशकैर्योजना वाच्या॥ ४ ॥

इति श्रीवराहमिहिरात्मजपृथुयशोविरचितायां षट्-
पंचाशिकायां नष्टप्राप्त्यध्यायः षष्ठः समाप्तः ॥ ६ ॥

इसके अनन्तर चौरकी दिशा तथा मार्गका प्रमाण कहतेहैं-केंद्र अर्थात् लग्न, चतुर्थ, सप्तम, दशमभावमें स्थितभये ग्रहों

कर दिशा कहनी । यदि सूर्य लग्न, चतुर्थ,सप्तम, दशम भावमें स्थित हो तौ पूर्व दिशा, शुक्र हो तौ आग्नेय, मंगल हो तौ दक्षिण, राहु हो तौ नैर्ऋत्य,शनैश्चर हो तौ पश्चिम, चन्द्रमा हो तौ वायव्य, बुध हो तौ उत्तर, बृहस्पति हो तौ ईशान और यदि बहुत ग्रह केंद्रमें हों तौ उनमें जो अधिक बली हो इससे चोरकी दिशा कहनी । और यदि कोई ग्रह केंद्रमें न हो तौ लग्नकी राशिसेही चोरकी दिशा कहनी । जैसे मेष, सिंह,धनु यह राशि प्रश्नलग्नमें हों तौ पूर्व दिशा वृष, कन्या, मकर हों तौ दक्षिण दिशा और मिथुन, तुला कुम्भ हों तौ पश्चिम दिशा और कर्क वृश्चिक, मीन हों तौ उत्तर दिशा कहनी और तत्कालकी प्रश्नलग्नसे लग्नके मध्यम अर्थात् पंचम नवांशकसे च्युत अर्थात् भ्रष्टभये नवांशकोंकर योजनसंख्या कहनी। भाव यह है कि जबतक प्रश्नलग्न अपने प्रथम नवांशकसे लेकर पंचम नवांशक अर्थात् १६अंश४०कलातक वर्तै तबतक चोरी गई वस्तु अपनेही देशमें जाननी। परन्तु दिशा पूर्वरीतिके अनुसार कहे । और यदि प्रश्नलग्न पंचम नवांशकसे चलकर छठें सातवें आठवें नववें भागमें आ पहुँचा हो तौ उतनेही योजन कहने । जितने कि पाँचवें नवांशकसे पीछे भाग बीते हों॥ ४ ॥

इति श्रीषट्पञ्चाशिकायां ढाडोलिग्रामस्थ-श्रीपाठकमंगलसेनात्मजकाशिरामविरचितभाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

---

१ यहांपर यह विशेष है कि कोई पूछे कि मैं चोरीको जाता हूं कुछ लाभ होगा वा नहीं ? तौ यह विचारे कि प्रश्नके समय लग्नमें

# अथ सप्तमो मिश्रकाऽध्यायः ।

## तत्र गुर्विण्याः पुत्रदुहित्रोर्जन्म वरस्य च पुनः कन्यालाभालाभफलमाह–

विषमस्थितेऽर्कपुत्रे सुतस्य जन्मान्यथांगनायाश्च ।
लभ्या वरस्य नारी समस्थितेऽतोऽन्यथावामम् ॥ १ ॥

इसके अनन्तर मिश्रकाध्याय निरूपण करा जाता है। तिसमें पहिले गर्भवती स्त्रीके पुत्र कन्या जन्मज्ञान कहते हैं। और वरको कन्यालाभज्ञान कहते हैं--जो प्रश्नलग्नसे ( अर्कपुत्र ) शनैश्चर विषम स्थान अर्थात् तीसरे, पांचवें, सातवें, नववें ग्यारहवें स्थानपर स्थित हो तौ प्रश्नकर्ताके पुत्रजन्म कहे और लग्नभी विषमसंज्ञक कहे। परन्तु उसका यहां ग्रहण नहीं किया क्यों कि वराहमिहिरने इसका मने लिखा है।

---

–पाप ग्रह हो तौ चौरका लाभ कहना। परन्तु पाप ग्रहकी दृष्टि लग्नपर हो तौ नहीं कहना। और यदि लग्नमें शुभ ग्रह होय तौभी लाभ न कहना और यदि शुभ ग्रहकी दृष्टि लग्नपर हो तौ लाभ कहना। और जो प्रश्न लग्नमें और सातवें स्थानपर पाप ग्रह नहीं हों और प्रश्नलग्नका स्वामी बारहवें वा छठे भावमें अथवा आठवें वा दूसरे भावमें स्थित हो तौ चौरसे वा शत्रुसे गढका भंग न हो। इसी प्रकार ज्योतिषीको यहभी विचारना चाहिये कि चोरी विवाद और शत्रुके मारनेमें और अग्नि देनेमें युद्धमें जो प्रश्नलग्नपर पाप ग्रह हो तौ जय कहना। और पाप ग्रहकी दृष्टि हो तो पराजय कहना। और शुभ ग्रह इससे विपरीत हो तौ जय पराजय कहना।

" विहाय लग्नं विषमर्क्षसंस्थः " अन्यथा अर्थात् इस योगसे भिन्न योग हो तौ स्त्रीका जन्म कहे। भाव यह है कि यदि प्रश्नलग्नसे शनैश्चर समस्थान अर्थात् दूसरे, चौथे, छठे, आठवें, दसवें, बारहवें स्थानमें स्थित हो तौ पुत्रीका जन्म जानना। इसी प्रकार गो महिषी अश्वी आदिकमें विचारे और यदि प्रश्नलग्नसे समस्थान अर्थात् दूसरे, चौथे, छठे, आठवें, दशवें; बारहवें स्थानपर शनैश्चर स्थित हो तौ वरको स्त्री मिले। अन्यथा इससे विपरीत होवे तौ वाम अर्थात् विपरीतही कहना। भाव यह है कि शनैश्चर विषम स्थानों-पर होवे तौ वरको स्त्री नहीं मिले ॥ १ ॥

## अथ विवाहज्ञानमाह-

गुरुरविसौम्यैर्दृष्टस्त्रिसुतमदायारिगः शशी लग्नात् ।
भवति च विवाहकर्ता त्रिकोणकेंद्रेषु वा सौम्याः॥२॥

---

१ गर्भके महीने जाननेका यहां विचार विशेष है प्रश्नलग्नसे शुक्र जितनी संख्यावाले स्थानपर स्थित हो उतनेही महीने गर्भके स्थित रहनेके और जानने। और यदि शुक्र प्रश्नलग्नसे ग्यारहवें, दशवें, बारहवें भावमें स्थित हो तौ प्रश्नलग्नके पंचम भावसे गिने। और गर्भका कुशल विचारनेका यह विचार है कि यदि पंचम भावका स्वामी तथा शुभ ग्रह पंचम भावको न देखता हो अथवा न युक्त हो और पाप ग्रह देखता हो वा युक्त हो तौ गर्भका पतन कहना, अन्यथा नहीं। औरभी पुत्र कन्याका जन्मज्ञान कहते हैं। जो चन्द्रमा मंगल और शुक्र तथा शुभ ग्रह पंचम भावको देखते हों तौ पुत्रका जन्म कहना। और यदि पंचम भावको शुक्र चन्द्रमा नहीं देखते हों तौ पुत्रजन्म नहीं कहना।

इसके अनन्तर विवाहज्ञान कहते हैं—यदि प्रश्नलग्नसे चंद्रमा तीसरे, (सुत) पांचवें, (मद)सातवें, (आय) ग्यारहवें, (अरि) छठे भावमें स्थित हो और ( गुरु ) बृहस्पति, ( रवि ) सूर्य, ( सौम्य ) बुध इन्होंने देखा हो तौ वह चंद्रमा विवाहकारक है अथवा त्रिकोण अर्थात् नवम पञ्चम भावमें केंद्र अर्थात् लग्न चतुर्थ, सप्तम, दशम भावमें सौम्य ग्रह बुध, शुक्र, बृहस्पति पूर्ण चन्द्रमा स्थित हों तौभी विवाह निश्चयही हो॥२॥

## अथ वृष्टिज्ञानमाह—



चन्द्रार्कयोः सप्तमगौ सितार्की
सुखेऽष्टमे वापि तथा विलग्नात् ।
द्वितीयदुश्चिक्यगतौ तथा च
वर्षासु वृष्टिं प्रवदेन्नराणाम् ॥ ३ ॥

इसके अनन्तर वर्षासमयमें वृष्टिज्ञान कहते हैं—यदि चंद्रमा और ( अर्क ) सूर्यके सातवें भावमें(सित)शुक्र, (आर्कि) शनैश्चर

---

१ यहांपर धृत विवाहित स्त्रीके लाभ होनेका योगविशेष कहते हैं। यदि प्रश्नलग्नसे चतुर्थ स्थानमें शुभ ग्रह बैठा हो वा देखता हो तौ प्रश्नकर्त्ताको धरेली स्त्रीका लाभ कहना। और यदि चतुर्थ भावपर पाप ग्रह बैठा हो वा देखता हो तौ विवाहित स्त्रीका लाभ कहना। और यदि सातवें स्थानमें शुभ ग्रह बैठा हो वा देखता हो तौ विवाहित स्त्रीका लाभ कहना। और यदि सातवें भावपर पाप ग्रह बैठा हो वा देखता हो तौ धरेली स्त्रीका लाभ कहना। और यदि दोनों स्थानोंपर शुभ ग्रह वा पाप ग्रह बैठे हों तौ धरेली तथा विवाहित दो स्त्रीका लाभ कहना।

स्थित हों अथवा प्रश्नलग्नसे (सुख) चतुर्थ अथवा अष्टमभावमें स्थित हों अथवा प्रश्नलग्नसे दूसरे ( दुश्चिक्य ) तीसरे भावमें स्थित हों तो वर्षाऋतुमें मनुष्योंके प्रति वर्षा कहे ॥ ३ ॥

सौम्याजलराशिस्थास्तृतीयधनकेन्द्रगाः सितेपक्षे ।
चंद्रे वाप्युदयगते जलराशिस्थे वदेद्वर्षम् ॥ ४ ॥

इसके अनन्तर प्रश्नकर्त्ताके प्रश्नकालमेंही वर्षाज्ञान कहते हैं—सौम्य ग्रह अर्थात् बुध, शुक्र, बृहस्पति, पूर्णचंद्रमा, जलराशि अर्थात् कर्क, मीन, मकर, कुम्भ, राशियोंपर स्थित होकर तीसरे ( धन ) दूसरे केंद्र लग्न, चतुर्थ, सप्तम, दशम भावमें बैठा हो और शुक्लपक्ष हो अथवा चंद्रमा जलराशि कर्क, मीन, मकर, कुम्भ राशियोंपर स्थित होकर लग्नमें बैठा हो तो वर्षा शीघ्रही कहे ॥ ४ ॥

## अथ गर्भिण्या गर्भे किं भविष्यति तत्राह—

पुंवर्गे लग्नगते पुंग्रहदृष्टे बलान्विते पुरुषः ।
युग्मे स्त्रीग्रहदृष्टे स्त्रीबुधयुक्ते तु गर्भयुता ॥ ५ ॥

इसके अनन्तर वह वर्णन करते हैं कि कोई पूछे कि गर्भिणीके क्या सन्तान होगा ? तब ज्योतिषी उस समय प्रश्नलग्नको देखे यदि पुंवर्ग[1] अर्थात् मेष, मिथुन, सिंह, तुला, धनु, कुम्भ इन राशियोंका वर्ग प्रश्नलग्नमें स्थित हो और पुंग्रह अर्थात् सूर्य, मंगल, बृहस्पतिने देखा हो और लग्नभी बलयुक्त

१ यहांपर वर्ग कहनेसे राशि, होरा, द्रेष्काण, नवांशक, द्वादशांशक त्रिंशांशककाभी ग्रहण किया है।

हो अर्थात् स्वामी वा बुध बृहस्पतिने देखा हो वा युक्त हो तौ पुरुष कहना । अर्थात् गर्भिणीके पुत्रजन्म कहना । और यदि युग्म राशि अर्थात् वृष, कर्क, कन्या, वृश्चिक, मकर, मीन यह राशि लग्नमें स्थित हों और स्त्रीग्रह अर्थात् चंद्रमा शुक्रने देखी हो और लग्नकी स्वामी शुभ ग्रहोंने देखा वा युक्त हो तो स्त्री कहना । अर्थात् गर्भिणीके कन्याका जन्मकहना। और यदि सामान्य प्रश्नलग्न बुधसे युक्त हो तौ गर्भवती कहनी ॥ ५ ॥

प्रष्टुः स्त्रीपुंविषये प्रश्नमाह–

कुमारिकां बालशशी बुधश्च
वृद्धां शनिः सूर्यगुरू प्रसूताम् ।
स्त्रीं कर्कशां भौमसितौ विधत्तः
एवं वयः स्यात्पुरुषेषु चैवम् ॥ ६ ॥

इसके अनन्तर यह वर्णन करते हैं कि प्रश्नकर्ता पुरुष वा स्त्रीके चित्तमें कैसा पुरुष वा स्त्री वर्त्तेहै–यदि प्रश्नलग्नके विषैं बालशशी अर्थात् शुक्ल प्रतिपदासे लेकर शुक्ल दशमीतकका

---

१ यहांपर गर्भमें दो संतान जाननेकी विधि विशेष है । जो मिथुन और धनुके नवांशकमें सूर्य बृहस्पति हों और बुधने देखे हों तौ गर्भमें दो पुत्र कहने । और यदि कन्या मीनके नवांशमें मंगल,चंद्रमा शुक्र हों और बुधने देखे हों तौ दो कन्या गर्भमें कहनी । और पांच ग्रह सूर्य, बृहस्पति, मंगल, चंद्रमा, शुक्र द्विस्वभाव राशिके नवांशकमें स्थित हों और बुध देखता हो तौ एक कन्या और एक पुरुष कहना ।

चंद्रमा स्थित हो वा देखता हो तौ कुमारिका स्त्री कहे। और यदि शुक्ल एकादशीसे लेकर कृष्ण पंचमीतकका चंद्रमा लग्नमें स्थित हो वा देखे तौ तरुण यौवनयुक्त कहे। और यदि कृष्ण छठिसे अमावसतकका चंद्रमा लग्नमें स्थित हो वा देखता हो तौ वृद्ध स्त्री जाननी। इसी प्रकार जो प्रश्नलग्नको बुध देखता हो वा युक्त हो तौभी कुमारी कहनी। और यदि इसी प्रकार प्रश्नलग्नको शनैश्चर देखता हो वा युक्त हो तौ वृद्ध अवस्था-वाली कहे। और यदि प्रश्नलग्नको सूर्य वा बृहस्पति देखते हों वा युक्त हों तौ प्रसूता स्त्री कहे। और यदि प्रश्नलग्नको मंगल वा शुक्र देखते हों वा युक्त हों तौ कर्कशा अतिदारुण स्त्री पृच्छकके चित्तमें विधान करते हैं। और इसी प्रकार पुरु-षोंके विषे भी शरीरकी अवस्था निर्णीत करी है ॥ ६ ॥

मे मनसि का चिंता वर्तते एतदाह–

आत्मसमं लग्नगतैर्भ्राता सहजस्थितैः सुतः सुतगैः।
माता वा भगिनी वा चतुर्थगैः शत्रुगैः शत्रुः ॥ ७ ॥

इसके अनन्तर यह वर्णन करते हैं कि प्रश्नलग्नकर्त्ता पूछे कि कौन संबन्धिनी चिन्ता मेरे मनमें वर्त्ते है यदि सूर्यादि ग्रह बल-वान् होकर प्रश्नलग्नमें स्थित हों तौ अपने शरीरतुल्य चिन्तवन कहना। और यदि सहजभावमें अर्थात् तीसरे स्थानमें सूर्यादिक ग्रह बली होकर स्थित हों तौ भ्राता अर्थात् भ्रातृसंबन्धिनी

चिन्ता जाननी। और यदि सुत अर्थात् पंचम भावपर सूर्यादिक ग्रह बली होकर स्थित हों तौ सुत अर्थात् पुत्रसंबन्धिनी चिन्ता जाननी और यदि चतुर्थ भावपर सूर्यादिक ग्रह बली होकर स्थित हों तौ मातृभगिनीसंबन्धिनी चिन्ता जाननी और शत्रु अर्थात् छठे भावमें सूर्यादिक ग्रह बली होकर बैठे हों तौ शत्रु अर्थात् वैरिसंबन्धिनी चिन्ता जाननी ॥ ७ ॥

भार्या सप्तमसंस्थैर्नवमे धर्माश्रितौ गुरुर्दशमे ।
स्वांशपतिमित्रशत्रुषु तथैव वाच्यं बलयुतेषु ॥ ८ ॥

और यदि सप्तम भावमें सूर्यादिक ग्रह बली होकर स्थित हों तौ भार्या अर्थात् स्त्रीसम्बान्धिनी चिन्ता जाननी। और यदि नवम भावमें सूर्यादिक ग्रह बली होकर स्थित हों तौ धर्माश्रित अर्थात् धर्मसंबन्धि अर्थ जानना। और यदि दशम भावपर सूर्यादिक ग्रह बली होकर स्थित हों तौ गुरु अर्थात् आचार्य पितृ राजादि संबान्धिनी चिन्ता जाननी। और यदि प्रश्नलग्नके नवांशकका स्वामी प्रश्नलग्नमेंही बैठा हो तो प्रश्न कर्त्ताको अपनीही चिन्ता हो। और यदि स्वांशपति अर्थात् प्रश्न लग्नके नवांशकका स्वामी मित्र तथा शत्रुओंमेंसे कोई होकर प्रश्नलग्नमें बैठा हो तौ तिसी प्रकार कहे। भाव यह है कि प्रश्नलग्नका नवांशकपति मित्र होकर लग्नमें बैठा हो तौ मित्रसंबधि चिंतमन कहे। और यदि प्रश्नलग्नका नवांशकपति शत्रु होकर प्रश्नलग्नमें बैठा हो तौ शत्रुसंबन्धिनी चिंता जाननी

और इन सूर्यादिक ग्रहोंमेंसे जो ग्रह अधिक बली हो और वह जिस स्थानमें स्थित हो तौ उसी स्थानसंबन्धिनी चिन्ता जाननी। भाव यह है कि जो सर्व ग्रहोंसे अधिक बली ग्रह तनुभावमें हो तौ शरीरादिक धनभावमें हो तौ धनादिक सहज भावमें हो तौ भ्रात्रादिक, चतुर्थ भावमें हो तौ गृह ग्राम मात्रादिक और पंचम भावमें हो तौ विद्या बुद्धि पुत्रादिक, रिपुभावमें होतौ शत्रु रोग मातुलादिक, जाया भावमें हो तौ स्त्रीविषयादिक, मृत्युभावमें हो तौ मृत्युअवस्थादिक, धर्मभवामें हो तौ धर्मादिक, और यदि कर्मभावमें हो तौ पित्रादिक, आयभावमें हो तौ लाभादिक, व्ययभावमें हो तौ व्यय राजदण्डादिक चिन्तमन कहना ॥ ८ ॥

## अथ प्रवासचिंताज्ञानमाह–

चरलग्ने चर भागे मध्याद्भ्रष्टे प्रवासचिंता स्यात् ।
भ्रष्टः सप्तमभवनात्पुनर्निवृत्तो यदि न वक्री ॥ ९ ॥

इसके अनन्तर प्रवासचिन्ताज्ञान कहते हैं–जो प्रश्नलग्नमें चर राशि अर्थात् मेष, कर्क, तुला, मकर राशियोंमेंसे कोई राशि होवे और चर राशिकाही नवांशक तत्काल लग्नमें हो परन्तु वह नवांशक मध्य अर्थात् पंचम नवांशकसे चलकर छठे, सातवें, आठवें, नवमें भागमें आगया हो तौ प्रश्नकर्त्ताको परदेश जानेका चिन्तमन कहे। और यदि प्रश्नलग्नके सप्तम भावसे तत्कालही कोई ग्रह चलायमान भया हो और वह ग्रह वक्री न हो तौ प्रश्नकर्ता प्रवासके जानेको उद्योग तौ करे परन्तु फिर

निवृत्त हो जावे । अर्थात् गमन करनेसे किसी कारण वशकर रह जावे और यदि सप्तम स्थानसे भ्रष्ट होकर कोई ग्रह वक्री हो जावे तौ निश्चयही परदेशको जावे ॥ ९ ॥

## अथ प्रष्टा पृच्छति कीदृश्या स्त्रिया सह मे संयोग आसीदित्येतत्परिज्ञानमाह ।

अस्ते रविसितवक्रैः परजायां स्वां गुरौ बुधे वेश्याम् ।
चंद्रे च वयः शशिवत्प्रवदेत्सौरेन्त्यजातीनाम् ॥ १० ॥

इसके अनन्तर यह वर्णन किया जाता है कि यदि प्रश्नकर्ता पूछे कि कैसी स्त्रीके साथ मेरा संयोग भया है वा होगा तहां यह विचारे कि प्रश्नलग्नसे ( अस्त ) सातवें भावमें (रवि) सूर्य, ( सित ) शुक्र, ( वक्र ) मंगल होय तौ पराई स्त्री कहनी और यदि बृहस्पतिजी हो तौ अपनी कहनी। बुध होयतौ वेश्या कहनी और यदि चंद्रमा स्थित हो तोभी वेश्या कहनी । और यदि शनैश्वर स्थित हो तौ नीचे संकरजातियोंकी स्त्री कहना और यदि बहुतसे ग्रह सप्तम भावमें स्थित हों तौ अधिक बली ग्रहसे कहे। और यदि सातवें भावमें कोई ग्रह न हो तौ जो सातवें स्थानको अधिक बली होकर देखता हो उससे कहे और यदि कोई ग्रह सातवें भावको न देखता हो वा न युक्त हो तौ किसीके भी साथ संयोग होना न कहे, और चंद्रमाकी समान अवस्था कहे । यदि चंद्रमा बाल हो तौ बालस्त्रीके साथ संयोग कहे और यदि तरुण हो तौ तरुण स्त्रीके साथ संयोग कहे। और यदि वृद्ध हो तौ वृद्ध स्त्रीके साथ संयोग कहे ॥ १० ॥

## अथ रोगार्तस्य परदेशे स्थितस्य मृत्युयोगमाह-

मंदः पापसमेतो लग्नान्नवमे शुभैरयुतदृष्टः ।
रोगार्तः परदेशे चाष्टमगो मृत्युकर एव ॥ ११ ॥

इसके अनन्तर रोगीकी परदेशमें स्थितिज्ञान कहते हैं—यदि (मन्द)शनैश्चर, पाप ग्रह सूर्य, मंगल,क्षीण चंद्रमामेंसे किसीके साथ युक्त होकर प्रश्नलग्नसे नवम भावमें स्थित हो और शुभ ग्रहोंने न तो देखा हो वा न युक्त हो तौ रोगसे पीडित भया पुरुष और ग्रामादिकोंमें स्थित है और यदि शनैश्चर पाप ग्रहों-मेंसे किसीके साथ युक्त होकर आठवें भावमें बैठा हो और शुभ ग्रहोंने न देखा हो वा न युक्त हो तौ उसी रोगीका मृत्यु करे ॥ ११ ॥

## अथ प्रश्ने पितान्यदेशस्थः कथं तिष्ठति तदाह-

सौम्ययुतोऽर्कः सौम्यैः संदृष्टश्चाष्टमर्क्षसंस्थश्च ।
तस्माद्देशादन्यं गतः सवाच्यः पिता तस्य ॥ १२ ॥

इसके अनन्तर वह वर्णन करते हैं कि प्रश्नकर्ता पूछे कि मेरा पिता औरदेशको गया था सो वह वहांही स्थित है वा उस देशसे औरदेशको गया तहां विचार करे कि (अर्क) सूर्य सौम्य ग्रह बुध, शुक्र, बृहस्पति, पूर्णचंद्रमाके साथ युक्त हाकर प्रश्नलग्नसे आठवें स्थानमें स्थित हो और शुभ ग्रहोंमेंसे किसीने

देखा हो तौ तिस प्रश्नकर्त्ताका पिता तिस देशसे और देशको गया कहे ॥ १२ ॥

## अथ द्रव्यतस्करस्वरूपकाल-
## दिग्देशानां ज्ञानमाह–



अंशकात् ज्ञायते द्रव्यं द्रेष्काणैस्तस्कराः स्मृताः।
राशिभ्यः कालदिग्देशा वयो ज्ञातिश्च लग्नपात्॥१३॥
इति श्रीवराहमिहिरात्मजपृथुयशोविरचितायां
षट्पंचाशिकायां सप्तमोऽध्यायः समाप्तः॥७॥

इसके अनन्तर चोरी गई वस्तुका स्वरूप और चोरका स्वरूप, अवस्था, काल, दिशा, देशका ज्ञान कहते हैं--तात्कालिक प्रश्नलग्नके नवांशकसे चोरी गई वस्तुका धातु मूल जीव संज्ञा जाने । इसका विचार पाहिले कह चुके हैं और उस चोरी गई वस्तुका वर्ण राशिकी तुल्य कहना । तात्पर्य यह है कि तत्कालकी प्रश्नलग्नका जो वर्ण है वही चोरी गई वस्तुका वर्ण

१ यहांपर यह विशेष है कि कोई प्रश्न करे कि हमारा मनुष्य अमुक ग्रामको गया है वह कब आवेगा । इसका विचार केवल भाषाहीमें लिखते हैं। जिस दिन जिस समय चंद्रमा केन्द्रको छोडकर दूसरे स्थानमें आवे उसी दिन ग्राम गया पुरुष घरको आवे । और जो प्रश्नसमय चंद्रमा सातवें स्थानको छोडकर आठवें घरपर आ गया हो तौ ग्राम गया पुरुष मरा कहना । परन्तु चंद्रमापर पाप ग्रहकी दृष्टि वा योग हो और प्रश्नसमय सातवें घर पै बैठा हो तौ ग्राम गया पुरुष मार्गमें कहना । अथवा सप्तम भावका स्वामी और नवम भावका स्वामी जो छठे, सातवें, आठवें, नवें नवांशकमें बैठे हों तौभी ग्राम गया मार्गमें कहना ।

